

जै माता शेरों वाली



Job od EBS, 9/J, HK

श्री लक्ष्मीनारायण गोस्वामी
संगृहीत

# दुर्गार्चन सृति :

संशोधक :

स्व० पंडित रामलुभाया शुक्ल शास्त्री
१०५ नीमड़ी, शास्त्री नगर, दिल्ली-१०

...मता तारावती
शुक्ला
१०५ नीमड़ी

पुस्तक मिलने के पते—

**डा० सुरेश कुमार शुक्ल**

१०५, नीमड़ी, शास्त्री नगर, दिल्ली-११००५२





**इंगलिश बुक स्टोर**

17-L, क्नाट सर्कस, नई दिल्ली


छपी

, दिल्ली

# श्रीगणेशाम्बा गुरूभयो नमः

प्रिय पाठक यह ग्रन्थ श्री लक्षमी नारायण गोस्वामी जी की देन है। इस ग्रन्थ की एक प्रति मेरे पति पं० राम लुभाया जी को भेंट रूप में मिली थी। श्रद्धा और विश्वास से मेरे पति दुर्गा मां का पूजन और यज्ञ करते रहे और मेरे परिवार को संसार में सब कुछ वैसा ही मिलता रहा जैसा हम चाहते थे और हमारे कष्टों का निवारण भी उनकी कृपा से होता रहा। मैं आपको ठीक से बता नहीं सकती कि सन् १९७० और १९७२ के बीच में उन्होंने इस ग्रन्थ को छपवाने का संकल्प कर लिया। यह संख्या में कितना था मुझे ज्ञात नहीं। फिर पूर्व प्रकाशक से मिलने आगरा भी गये। और ग्रन्थ में आई अशुद्धियों को ठीक करने के पश्चात् १५/९/८४ को एक पेपर कम्पनी से कागज भी खरीद लिया। अभी ग्रन्थ को प्रकाशक को छपने के लिए दे भी नहीं पाये कि अचानक दिनांक २०/११/८५ को हृदयगति के रुक जाने से उनका स्वर्गवास हो गया। मां की कृपा से अब यह ग्रन्थ निःस्वार्थभाव से भक्तजनों के लिये बिना मूल्य के निम्न पते पर उपलब्ध है। इच्छुक सज्जन मिलें या लिखें। दृष्टिदोष से त्रुटि रहना सम्भव है। आपसे मेरा निवेदन है कि अगर आप को कोई अशुद्धि या त्रुटि नजर आये उसके लिये आप निसंकोच लिखें ताकि देवी कृपा से आगे आने वाले संस्करण में उसे ठीक किया जा सके।

मां की सेविका
श्रीमती तारावती
शुक्ला
१०५ नीमड़ी

# दुर्गा हवन सामग्री

श्रीफल कच्चे, सर्वोषधी, रोली, कलावा, सुपारी, कपूर, केशर, अबीर, गुलाल, हल्दी पिसी, मेंहदी पिसी, सिंदूर, धूपबत्ती, अगरबत्ती, चिलमिली, कमलगट्टे १५ नग, बेलगिरी, गूगल, छोटी इलायची, लोंग, मैंनफल २ नग, जायफल, भोजपत्र, लाल चन्दन पांचों मेवा, मिश्री, पीली सरसों, गिलोय हरी, ढाक की लकड़ी, काले तिल, चावल, जौ बिने हुए, चीनी, घी, खड़िया, गोले २ नग, कूंजे २ मिश्री के, खैर की लकड़ी, आचमनी, पंचपात्र, माला, जपस्थली, धोती अंगोछे, आज्य स्थाली, चरुस्थाली, पाकस्थाली, कलश तांबे के, लोटा तांबे का, कटोरे तांबे के, कांसे के कटोरे ३, पूर्णपात्र, कटोरी कांसे की छायादान को, दूध कच्चा, दही, नैवेद्य बरफी लड्डू, ऋतु फल, शहत, आसन, मलमल, टूल बड़े अर्ज की, खारुआ, चुन्दरी, पीली छींट, दरयाई पीली सुहाग पिटारी, अंगूठी सोने की, मूर्ति सोने की १, बाली सोने की, चमेली की तेल, इत्र केवड़ा, पंचरत्री, छोटी हड़, आमले, मुनक्का, अदरक, बेर, उर्द की दाल, कचौड़ी, पूरी, आम के पत्ते, बड़ के पत्ते, पीपल के पत्ते व डाली, छत्तर फूलों का छोंकर के पत्ते डाली, खैर की लकड़ी, बन्दनवार, चन्दोआ फूलों का, फूल माला, फूल, दूर्वा, जनेऊ, अनार की कली, जमना जल, जमना रज, कुशा, मटकेने, सकोरे, पत्तलें, रुई, दियासलाई, खंभ केले के, गन्ने, चाकू, सुतली, मीठा तेल, दाल चने की, मूंग हरी, उर्द काले, दाल मसूड़, उर्द के बड़े, आक की डाली, ओंगा, पान, गोबर, गोमूत्र, दौनी १ गड्डी, रेजगारी, पैसे, रुपये, चौकी एक गज लम्बी चौड़ी, छोटी चौकी ४ आध गज लम्बी चौड़ी, पटरा आध गज का, बलिदान करने को शस्त्र, पेठा १, बलि करने को पालक व बथुए का शाक, आज्यस्थाली, भडंग, सरयाला, मक्खन।

## सम्मति।

अपूर्वेयं दुर्गार्चनसृतिर्वाचक वृन्दस्यातीवोपकारिणी मनोमोदिन भविष्यतीतिमे सम्मतिरिति।

मथुराप्रसाद शर्मा द्विवेदी, साहित्याचार्य :,

विद्या धर्म-वर्द्धिनी पाठशाला, आगरा





स्व० पं० राम लुभाया शुक्ल

जन्म तिथि : 18 जनवरी 1921
पुण्य तिथि : 20 नवम्बर 1985

Job No. 835 BBS Printers Rangbhumi-B 20.2.87

# विषय सूची


| विषय | पृष्ठ | विषय | पृष्ठ |
|---|---|---|---|
| कलशस्थापन विधिः | १ | स्वशरीरे सिद्ध पीठ स्थान | ७९ |
| गणेशादि देव स्थापन यंत्र | २ | सूर्यार्ध्य विना पूजन निषेध | ७९ |
| स्वस्तिवाचन | ४ | यजुर्वेदी पुण्याहवाचनम् | ८० |
| संकल्प | ७ | अष्टादशोपचाराः | ८० |
| गणेशादि पूजन | ८ | षोडशोपदशोपचाराः | ८१ |
| सांकल्पिक नांदी श्राद्ध प्र० | १३ | पूजनेवर्ज्यपदार्थाः | ८१ |
| प्रधान कलश-स्थापन वेदोक्त | २३ | गणेश स्तुतिः | ८२ |
| सामान्यार्घ कलश स्थापन | २७ | देवी स्तुतिः | ८२ |
| श्रीसूक्तसे स्वदेह न्यास | २९ | तान्त्रिक पूजन पद्धतिः | ८८ |
| अग्न्युत्तारण विधिः | ३० | कुण्डलिनी ध्यानम् | ९० |
| प्राणप्रतिष्ठा | ३१ | कुल गुरु तर्परणम् | ९० |
| महिषमर्दिनी ध्यान सचित्र | ३२ | इष्टदेव प्रार्थना | ९० |
| वेदोक्त दुर्गा पूजन विधिः | ३४ | पूजन | ९३ |
| नव दुर्गा पूजन | ४६ | कुल्लुका प्राणायाम | ९६ |
| ज्योति पूजन | ४८ | भूत शुद्धिः | ९७ |
| नवकुमारी पूजन विधान | ४८ | स्वप्राणप्रतिष्टा | ९९ |
| घटार्गल यन्त्र चित्र | ५४ | मातृका न्यासः | १०२ |
| दीप विघ्ने शान्तिः | ५६ | सृष्टि आदि न्यासः | १०८ |
| कलश विसर्जन विधिः | ५६ | शक्ति कला न्यासः | ११० |
| नीराजन (आरती) | ६१ | शिव कला न्यासः | ११३ |
| मन्त्र पुष्पाञ्जलि | ६४ | न्यासे मुद्रा विधान | ११३ |
| दुर्गा गायत्री | ६४ | शक्तिषडङगमुद्रा | ११५ |
| शान्ति स्तव पाठ | ६५ | षोढा न्यास० | ११६ |
| देव्यपराधक्षमापनस्तोत्रम् | ६६ | तत्त्व न्यासः, अक्षर न्यासः | १२० |
| दुर्गा आपदुद्धाराष्टकम् | ६९ | दुर्गा ध्यानम् | १२२ |
| संकष्टनाशन स्तोत्रम् | ७१ | क्षेत्र कीलनम् | १२५ |
| अभिषेकः | ७३ | पञ्चमहाभूत बलिदानम् | १२७ |
| सरस्वतीस्तोत्रम् | ७४ | यन्त्र पूजन प्रकारः | १२७ |
| सूतक में पूजन विधिः | ७६ | गुरु स्तव | १३९ |
| मन्त्र चैतन्यविधिः | ७८ | आवरण पूजन | १४३ |

| विषय | पृष्ठ | विषय | पृष्ठ |
|---|---|---|---|
| आयुध मुद्रा | १५० | नेत्रोपनिषद् | २५३ |
| आरती करने का क्रम | १५९ | काली कवच | २५४ |
| जप के लिये माला विधान | १६१ | दुर्गा शतनाम स्तोत्र | २७७ |
| नवलक्ष का पुरश्चरण | १६२ | हवन में कवचाहुति निषेध | २७९ |
| दुर्गा शब्दार्थः | १६२ | पुरश्चरण हीन मन्त्रनिष्फल | २८१ |
| पाठक्रमः | १६५ | शुम्भनिशुम्भ की उत्पत्ति | २८४ |
| पाठारम्भे शापोद्धारादिक विधि | १६७ | तीन वार नमस्तस्यै का प्रमाण | २८६ |
| उत्कीलनम् | १६७ | कौशिकी ध्यान | २९३ |
| नवार्ण मन्त्रार्थः | १६८ | ब्राह्मी आदि ८ शक्तियों के ध्यान | ३१४ |
| पल्लवादि नियमः | १७० | शिवदूती का ध्यान | ३१८ |
| दुर्गा पाठारम्भः | १७३ | रक्त वीज की उत्पत्ति | ३२१ |
| शापोद्धार-उत्कीलनादि | | शुम्भनिम्भ वध इतिहास | ३३४ |
| शाप विमोचादि | १७५ | अस्त्र प्रतिघातास्त्र | ३३६ |
| पुरश्चरणे १० प्रकाराः | १७८ | खीर का प्रमाण | ३४१ |
| पञ्चाङग-उपासना | | त्रिविध उत्पात | ३५६ |
| परान्न भक्षणान्निष्फलता | १७८ | उपांशु जग लक्षण | ३६४ |
| कवचारम्भः | १७९ | अन्त्यका श्लोक दो वार बोलना | ३६७ |
| अर्गला तथा प्रयोग विज्ञान | १९० | क्षमापनम् | ३७७ |
| अक्षमालाक्रम | २१० | कुञ्जिका स्तोत्रम् | ३९१ |
| आसन विधान | २१३ | अनुग्रहे ९ श्लोकाः | ३९८ |
| संपुट करने का क्रम | २१७ | सरस्वती कवच | ३९९ |
| सिंह के शरीर में देववास | २१८ | नवार्ण भेदा. | ४०१ |
| संपुट करने की विधि | | प्रयोगान्तराणि | ४०१ |
| उदाहरण सहित | २२२ | विजया दशमी यात्रा पूजन | ४०४ |
| सप्तश्लोकी दुर्गा | २२५ | छाया पात्र दान विधिः | ४०७ |
| चण्डिका दल | २२८ | सर्वतो भद्र मंडल पूजन | ४०९ |
| सप्तशती हृदय | २३२ | क्षेत्रपाल वलिदान विधि | ४१२ |
| अध्याय में इति न बोलना | २४३ | पंच भूसंस्कार | ४१४ |
| अध्याय पूर्ति में आहुति विधान | २४३ | कुशंडिका विधिः | ४१५ |
| महिषासुर की सूक्ष्म उत्पत्ति | २४५ | पूर्णाहुतिः | ४१९ |
| भगवती की व्युत्पत्ति | २४७ | आशीर्वाद | ४२१ |

## प्राक्कथन



हिन्दू जाति का जीवन-धन सदा धर्म ही रहा है। यह जाति धर्म के लिये अपने को मिटा देना, धर्म पर अपने को न्योछावर कर देना सदा सर्वोपरि कर्त्तव्य कर्म और परमधर्म समझती आती रही, इस बात के प्रमाणों से पुराणेतिहास ग्रन्थ भरे पड़े हैं। जब तक हिन्दुओं का धर्म पर अटल विश्वास था, जब तक हिन्दु श्रुति (वेद) स्मृति, पुराण, इतिहास प्रतिपाद्य सनातन धर्म के अनन्य भक्त थे, तब तक धर्म भी उनकी पग-पग पर रक्षा करता था, यह निर्विवाद सिद्ध है। परन्तु जब से हिन्दुओं की आस्था धर्म पर से हटनी प्रारम्भ हुई, जब से हिन्दुओं के धर्म-बन्धन ढीले हुए, जब से धर्म को तर्क की कसौटी पर कसा जाना प्रारम्भ हुआ, तब से धर्म ने भी इसका साथ देना छोड़ दिया और उसी का यह परिणाम हो रहा है कि हिन्दू जाति आज संकटापन्न अवस्था में है और इसकी आज वही दशा हो रही है जैसी किसी नाव की बिना केवट के होती है।

भगवान् मनु ने अपनी स्मृति में स्पष्ट शब्दों में कह दिया है कि—

> धर्म एव हतो हन्ति, धर्मो रक्षति रक्षितः।
> तस्माद्धर्म्मो न हन्तव्यो, मा नो धर्मो हतोऽवधीत् ॥
>
> ( मनु० अ० ८ श्लो० १५ )

अर्थात् नष्ट हुआ धर्म ही नाश करता है और रक्षित किया हुआ ही रक्षा करता है। नष्ट धर्म कहीं हमें नष्ट न करे, इसलिए कभी धर्म का नाश नहीं करना चाहिये, क्योंकि—

> एक एव सुहृद्धर्मो, निधनेऽप्यनुयाति सः।
> शरीरेण समं नाश, सर्वमन्यद्धि गच्छति ॥
>
> (मनु० अ० ८ श्लो० १७)

अर्थात् एक धर्म ही ऐसा मित्र है जो मरने पर भी साथ जाता है और सब तो शरीर के साथ नष्ट हो जाते हैं। धर्म अच्छा है या बुरा इस पर तर्क वितर्क करने की कोई आवश्यकता नहीं। जिस धर्म को हमारे (पूर्वज) पुर्खा मानते आये हैं उसी को हमें मानना चाहिये क्योंकि भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र आनन्द-कन्द ने अपने श्रीमुख से गीता में स्पष्ट कह दिया है कि—

श्रेयान्स्वधर्मो विगुणः परधर्मात्स्वनुष्ठितात् ।
स्वधर्मे निधनं श्रेयः परधर्मो भयावहः ॥

अर्थात्

हो परधर्म रुचिर, गुणवाला, पर स्वधर्म निर्गुण भी श्रेय।
मरना भी शुभ है स्वधर्म में, धर्म पराया भयप्रद हेय॥

इसलिए प्रत्येक जाति वालों को, यदि वह अपना कल्याण चाहते हैं, तो अपने-अपने धर्म का पालन बिना किसी प्रकार के ननु नच तर्क वितर्क और सन्देह के, करना चाहिये तभी वह निस्सदेह सुखी हो सकते हैं। भगवान् मनु ने अपनी स्मृति में लिखा है कि—

आचारः परमो धर्मः, श्रुत्युक्तः स्मार्त एव च।
सर्वस्य तपसो मूलमाचारं जगृहुः परम् ॥

अर्थात् वेद और स्मृति में प्रोक्त आचार ही परमधर्म है। वही सब तपस्याओं का मूल है। जो मनुष्य सदाचारपूर्वक रह कर अपने-अपने उपास्यदेव की आराधना करता है वह सकल वाञ्छितफल प्राप्त कर अपने जीवन को सफल बनाता हुआ अन्त में भगवान् के परमधाम में पहुंच जाता है।

सनातम धर्म में मुख्यतः पांच उपास्यदेब माने गये हैं, जैसे :—

आदित्यं, गणनाथञ्च, देवीं रुद्रञ्च केशवम्।
पञ्चदवत्वमित्युक्तं सर्वकर्मसु पूजयेत् ॥

भगवान् सूर्य, गणेश, दुर्गा, शंकर और विष्णु। परन्तु कलियुग में 'कलौचण्डीविनायकौ' के अनुसार गणेश और चण्डी अर्थात् दुर्गा की उपासना को मुख्य कहा गया है।

मातेश्वरी श्री दुर्गाजी परमेश्वर की उन प्रधान शक्तियों में से एक हैं जिनको आवश्यकतानुसार समय-समय पर उन्होंने प्रगट किया है, जैसे—

एकैव शक्तिः परमेश्वरस्य, भिन्नाचतुर्धा व्यवहार काले।
पुरुषेषु विष्णुः भोगे भवानी समरे च दुर्गा प्रलये च काली॥

उसी परमेश्वर की दुर्गा शक्ति की उत्पत्ति तथा उसके चरित्रों का वर्णन मार्कण्डेय पुराणान्तर्गत देवी माहात्म्य में है। वह देवी माहात्म्य ७०० श्लोकों में वर्णित है। अतः वह माहात्म्य 'दुर्गा सप्तशती' के नाम से लोक में विख्यात है। उसी माँ दुर्गा शक्ति की उपासना भारतीय चिरकाल से करते चले आते हुए शक्तिशाली बने हुए थे। इसीलिए माँ के चरित्र में वर्णित है कि:—

या देवी सर्व भूतेषु शक्तिरूपेण संस्थिता।
नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमोनमः॥

जब तक माँ अपने उपासकों में शक्ति रूप होकर स्थित थी तब तक किसी की सामर्थ्य नहीं थी जो सामने आ सके और जो कोई आया भी तो उसने वह मुँह की खाई कि छटी का दूध याद आगया।

## दुर्गा सप्तशती

श्री वेदव्यास रचित मार्कण्डेय पुराणान्तर्गत दुर्गा सप्तशती विविध पुरुषार्थ साधिका, कर्मोपासना ज्ञानोत्तम सिद्धान्त प्रतिपादिका, वेद वेदांग वेदान्त तत्व प्रकाशिका, सकल भक्ताभीष्ट वरप्रदा, अभयदा एवं अशरण शरणदा है। इसमें जिस विशद, विमल चरित्र का वर्णन है, उसका संक्षेप में वर्णन, हम अपने पाठकों की जानकारी के लिए, यहाँ करते हैं। वास्तव में अस्त्र-शस्त्र धारिणी श्री भगवती के जिस युद्ध का वर्णन वेद में समास रूप से है, उसी को श्री वेदव्यासजी ने अपने ज्ञान-

चक्षु द्वारा देखकर, मार्कण्डेयपुराण में विशद रूप से लिखा है। वह कथा तीन चरित्रों में वर्णित है और उसकी संक्षिप्त कथा इस प्रकार है:—

## प्रथम चरित्र

दूसरे मनु के राज्याधिकार में 'सुरथ' नाम का चैत्रवंशोद्भव राजा राज्य करता था। शत्रुओं तथा दुष्ट मन्त्रियों के कारण उसका राज्य, कोष आदि सब कुछ उसके हाथ से निकल गया। राजा हतश्री होकर जंगल में चला गया और वहाँ 'मेधा' नामक ऋषि के आश्रम में पहुँचा। वहाँ पहुँचने पर भी राजा 'सुरथ' मोहवश प्रजा, पुर, शूर, हाथी, धन कोष और दासों की अर्थात् अल्प नाशवान पदार्थों की चिन्ता करके दुखी हुआ। राजा सुरथ की वही दशा हुई जो भगवद्भक्ति विहीन पुरुषों की हुआ करती है।

इसी 'मेधा' ऋषि के आश्रम में 'समाधि' नाम के वैश्य से राजा 'सुरथ' की भेंट हुई। यद्यपि यह वैश्य अपने धन लोलुप स्त्री पुत्रों द्वारा घर से निकाल दिया गया था तब भी उनके दुर्व्यवहार को भूल कर उनके वियोग में दुखी था।

इस प्रकार ये दोनों दुखी जीव 'मेधा' ऋषि की सेवा में उपस्थित हुए। शिष्टाचार पूर्वक अभिवादन कर के ये दोनों ऋषि के पास बैठ गए। राजा ने ऋषि से कहा—जिस विषय में हम दोनों को दोष दीखता है, उसकी ओर भी ममतावश हमारा मन जाता है। मुनिवर, यह क्या बात है कि ज्ञानी ( बुद्धिमान ) पुरुषों को भी मोह होता है।

महर्षि उनको मोह का कारण बतलाते हुए कहने लगे-इसमें कुछ आश्चर्य नहीं करना चाहिये कि ज्ञानियों को भी मोह होता है, क्योंकि महामाया भगवती अर्थात् भगवान् विष्णु की योग निद्रा ( तमोगुण प्रधान शक्ति) ज्ञानी ( बुद्धिमान् ) पुरुषों के चित्त को भी बलपूर्वक खींच

कर मोहयुक्त कर देती है, वही भक्तों को वर प्रदान करती है और 'परमा' अर्थात् ब्रह्मज्ञान स्वरूपा है।

राजा सुरथ ने भगवती की ऐसी महिमा सुनकर, मेधा ऋषि से 'हे द्विज! हे ब्रह्मविदांवर! (ब्रह्मज्ञानियों में श्रेष्ठ) के सम्बोधन से तीन प्रश्न कियेः—

(१) वह महामाया देवी कौन है? (२) वह कैसे उत्पन्न हुई? और (३) उसकी कर्म तथा प्रभाव क्या है? मुनि ने उत्तर दियाः—

"नित्यैव सा जगन्मूर्तिस्तया सर्वं मिदं ततम्॥"

अर्थात् वह मूर्ति नित्या है, और उसी से यह सब व्याप्त है। तब भी उसकी उत्पत्ति देवताओं की कार्य्यसिद्धि के अर्थ कही जाती है।

## प्रथम चरित्र की संक्षिप्त कथा

जब प्रलय के पश्चात् भगवान् विष्णु शेषशय्या पर योग निद्रा में निमग्न हुए, तब उनके कानों के मैल से मधु और कैटभ नाम के दो असुर उत्पन्न होकर हरि-नाभि-कमल-स्थित ब्रह्माजी को ग्रसने चले। तब ब्रह्माजी भगवान् की योगनिद्रा की षट्तुरीया शक्ति के रूप में सुन्दर सरस स्तुति (रात्रिसूक्त) परम प्रेम पूर्वक करने लगे और उसमें उन्होंने ये तीन प्रार्थनाएँ कीं—(१) भगवान् विष्णु को जगा दीजिये। (२) उन्हें असुर द्वय के संहारार्थ उद्यत कीजिये। और (३) असुरों को विमोहित करके भगवान् द्वारा उनका नाश कराइये। श्री भगवती ने स्तुति से प्रसन्न होकर ब्रह्माजी को दर्शन दिया। उस (योग निद्रा) से मुक्त होकर श्रीभगवान् उठे और असुरों को ब्रह्माजी को ग्रसने के लिए उद्यत देख उनसे युद्ध करने लगे। तदुपरान्त दोनों असुर योगनिद्रा से मोहित होगए और उन्होंने श्रीभगवान् से वर माँगने को कहा। अन्त में उसी वरदान के अनुसार वे नृभगवा के हाथों मारे गये।

इस कथा से श्री ब्रह्माजी ने यह उपदेश दिया कि जो भगवती की उपासना करते एवं कर्तृत्व के अभिमान तथा सुकृत-दुष्कृत रूपी कर्मफल को त्याग कर अपने विहित कर्म में प्रवृत्त रहते हैं उनका जीवन शान्तिपूर्वक निर्विघ्न रूप से व्यतीत होता है। यही ब्राह्मी स्थिति है, जिसे पाकर मनुष्य मोह-ग्रस्त नहीं होता। महर्षि मेधा; सुरथ राजा तथा समाधि नाम वैश्य दोनों जिज्ञासुओं के निराकरणार्थ कर्म के उच्चतम सिद्धान्त का निरूपण करके उपासना तथा ज्ञानयोग के तत्व को भगवती के अन्यान्य प्रभावों द्वारा वर्णन करने लगे।

## मध्यम चरित्र

मध्यम चरित्र की कथा का सारांश इस चरित्र में ऋषि ने राजा सुरथ तथा समाधि नाम वैश्य के प्रति मोहजनितसकामोपासना द्वारा अर्जित फलोपभोग के निराकरण के लिए निष्कामोपासना का उपदेश किया है। चरित्र की संक्षिप्त कथा इस प्रकार है--

प्राचीन काल में महिष नामक एक अति बलवान असुर उत्पन्न हुआ। वह अपनी शक्ति से इन्द्र, सूर्य, चन्द्र, यम, वरुण, अग्नि वायु तथा अन्य सुरों को हटाकर स्वयं इन्द्र बन गया और उसने समस्त देवताओं को स्वर्ग से निकाल बाहर किया। अपने स्वर्ग सुख भोगैश्वर्य से वंचित होकर दुखी देवगण साधारण मनुष्यों की भाँति मर्त्यलोक में भटकने लगे। अन्त में व्याकुल होकर वे लोग ब्रह्माजी के साथ भगवान विष्णु और शिवजी के निकट गये और उनके शरणागत होकर उन्होंने अपनी कष्ट कथा कही।

देव-वर्ग की करुण कहानी सुन लेने पर हरि-हर के मुख से महत्तेज प्रगट हुआ। इसके पश्चात् ब्रह्मा, इन्द्र, सूर्य, चन्द्र, यमादि देवताओं के शरीर से भी तेज निकला। यह सब एक होकर, तीनों

लोकों को प्रकाशित करने वाली एक दिव्य देवी के रूप में परिणत हो गया।

विधि-हरि-हर त्रिदेवों तथा अन्य प्रमुख सुरों ने अपने-अपने अस्त्र-शस्त्रों में से दिव्य प्रकाशमयी उस तेजोमूर्ति को अमोघ अस्त्र-शस्त्र दिये। तब श्रीभगवती अट्टहास करने लगी। उनके उस शब्द से समस्त लोक कम्पायमान होगये।

तब असुर राज महिष "आः यह क्या है?" ऐसा कहता हुआ सम्पूर्ण असुरों को साथ लेकर उस शब्द की ओर दौड़ा। वहाँ पहुँच कर उसने उस महाशक्ति देवी को देखा, जिसकी कान्ति त्रैलोक्य में फैली है और जो अपनी सहस्र भुजाओं से दिशाओं के चारों तरफ फैलकर स्थित है। इसके पश्चात् असुर देवी से युद्ध करने लगे।

श्रीभगवती और उनके वाहन सिंह ने कई करोड़ असुर सैन्य का विनाश किया। तत्पश्चात् श्रीभगवती के द्वारा चिक्षुर, चामर, उदग्र, कराल, बाष्कल, ताम्र, अन्धक, असिलोम, उग्रास्य, उग्रवीर्य, महाहनु, बिडालास्य, महासुर, दुर्धर और दुर्मुख—चौदह असुर सेनापति मारे गये। अन्त में महिषासुर, भैंसा, हाथी, मनुष्यादि के रूप धारण करके श्रीभगवती से युद्ध करने लगा और मारा गया।

अपने समस्त शत्रुओं के मारे जाने पर देवगण ने प्रसन्न होकर आद्या शक्ति की स्तुति की और वर माँगा—

जब-जब हम लोग विपद्ग्रस्त हों तब-तब आप हमें आपदाओं से विमुक्त करें और जो मनुष्य आपके इस पवित्र चरित्र को प्रेमपूर्वक पढ़ें या सुनें वे सम्पूर्ण सुख और ऐश्वर्यों से सम्पन्न हों।"

श्रीभगवती देवताओं को ईप्सित वरदान देकर अन्तर्धान हो गईं। इस चरित्र में मेधा-ऋषि ने इन्द्रादि देवगण के राज्याधिकार का अपहरण, आत्म-शक्ति द्वारा उनके दुःखों का निराकरण तथा पुनः

स्वराज्य प्राप्ति का वर्णन करके सुरथ राजा के शोक मोह के निवारण के लिए उसी आत्म-शक्ति की भक्ति का उपदेश किया है।

## उत्तर चरित्र

मध्यम चरित्र में मोह का कारण कर्मफलासक्त देवों द्वारा दिलाया जाकर, उत्तम चरित्र में परानिष्ठा ज्ञान के बाधक आत्म मोहन अहंकारादि के निराकरण का वर्णन किया गया है।

## उत्तम चरित्र की कथा का सारांश

पूर्वकाल में शुम्भ और निशुम्भ दो महा पराक्रमी असुर हुए। उन्होंने इन्द्र का त्रैलोक्य का राज्य और यज्ञों का भाग छीन लिया। वे दोनों ही सूर्य, चन्द्र, कुबेर, यम, वरुण, पवन और अग्नि के अधिकारों के अधिपति बन बैठे और उन्होंने सुर समाज को स्वर्गलोक से निकाल दिया। तब बड़े ही दुखी होकर सशोक देवतागण मृत्युलोक में आए। देवताओं को बार-बार का यह क्लेश अत्यन्त असहनीय हुआ और वे सदा के लिए इससे छुटकारा पाने का उपाय सोचने लगे। अन्त में वे हिमाद्रि पर्वत पर जाकर दयार्द्र हृदया श्री दुर्गा देवी के चरण कमलों की दिव्य ज्ञानमयी बन्दना करने लगे। श्रीभगवती पार्वती अपने बचनानुसार हिमालय पर्वत पर गङ्गाजी के किनारे प्रकट हुईं और उन्होंने सुरों से पूछा—'तुम किसकी स्तुति कर रहे हो? उनके इतना कहते ही उनके शरीर से शिवा निकलकर कहने लगीं—"ये शुम्भ-निशुम्भ से लड़ाई में हारे हुए स्थानच्युत किए हुए सब देवगण इकट्ठे होकर मेरी स्तुति कर रहे हैं।"

पार्वती के शरीर से अम्बिका उत्पन्न हुई, एतदर्थ ये कौशिकी नाम से प्रसिद्ध है और भगवती पार्वती के शरीर से शिवा के निकल जाने पर उनका वर्ण काला हो गया। अतएव ये कालिका के नाम

से विख्यात होकर हिमालय पर रहने लगीं, तत्पश्चात् परम सुन्दरी अम्बिका को शुम्भ निशुम्भ के भृत्य चण्ड मुण्ड ने देखा। और उन दोनों ने शुम्भ से जाकर उसके अतुल सौन्दर्य्य की प्रशंसा की। उसने अपने भृत्यों की बात सुन कर सुग्रीव नामक असुर को अम्बिका को ले आने के लिए भेजा।

सुग्रीव ने भगवती के पास पहुँच कर शुम्भ निशुम्भ के ऐश्वर्य्य की बड़ी प्रशंसा की, और उससे परिग्रह की बात कही।

भगवती ने गम्भीर भाव से मुस्कराते हुए कहा—तूने जो कुछ कहा सब सत्य है; परन्तु इस विषय में मैंने जो प्रतिज्ञा करली है उसे मैं झूठी कैसे करूँ। जो मैंने अज्ञानता से प्रतिज्ञा की है उसे सुन. वह प्रतिज्ञा यह है—

जो लड़ाई में मुझको जीत लेगा, जो मेरे दर्प ( घमण्ड ) को दूर कर देगा, जो सारे संसार में मेरे प्रतिबल ( बराबर ताकत वाला ) होगा, वही मेरा स्वामी होगा। इसलिए महाअसुर शुम्भ निशुम्भ यहाँ आवें और मुझको जीत कर जल्दी ही विवाह कर लें।

दूत ने कहा—हे देवि ! तुझको घमण्ड हो गया है। मेरे सामने ऐसी बात मत कह। तीनों लोक में ऐसा कौन मनुष्य है जो शुम्भ निशुम्भ के सामने ठहर सके। सुन, लड़ाई में राक्षसों के सामने सब देवता भी नहीं ठहर पाते, तब हे देवि ! तू अकेली स्त्री कैसे ठहर सकती है। इसलिये तू मेरे कहने से शुम्भ निशुम्भ के पास चली चल; नहीं तो बाल पकड़ कर घिसटती हुई अपनी प्रतिष्ठा बिगड़वा कर कहीं मत जाना। देवी ने कहा—जो तूने कहा सब सच है शुम्भ ऐसा ही बलवान है और निशुम्भ भी बहुत वीर्य्यवान् है, पर क्या करूँ, मन्द बुद्धि होने के कारण मैंने ऐसी प्रतिज्ञा करते समय पहिले नहीं विचारा, अब लाचार हूँ। अब तू जाकर मैंने जो कुछ कहा है वह राक्षसाधिप शुम्भ को समझा कर कहना वह (शुम्भ) जो उचित समझे सो करे।

सुग्रीव ने शुम्भ निशुम्भ के निकट जाकर भगवती अम्बिका की प्रतिज्ञा विस्तार पूर्वक कह सुनाई। असुरेन्द्रों ने कुपित होकर धूम्रलोचन नामक असुर को भेजा। भगवती ने धूम्रलोचन को हुङ्कार मात्र से भस्म कर दिया और भगवती ने तथा उसके वाहन सिंह ने असुर-सेना का विनाश कर दिया। तदुपरान्त असुरराज शुम्भ ने चण्ड-मुण्ड दोनों को बहुत बड़ी सेना के साथ भगवती कौशिकी को पकड़ लाने अथवा मार डालने के लिए भेजा। वे सब हिमालय पर जाकर भगवती को पकड़ने का प्रयत्न करने लगे। तब अम्बिका ने शत्रुओं पर अत्यन्त कोप किया और उसके ललाट से एक भयानक काली देवी प्रकट हुई। उसने असुर सेना का विनाश किया, और चण्ड-मुण्ड का शिर काट कर अम्बिका के पास ले गई; इसी कारण उसका नाम चामुण्डा हुआ।

चण्ड-मुण्ड के वध का समाचार सुनकर असुरेशों ने एक बड़ी सेना, जिसमें सात सेना-नायकों का विभाग था, भगवती से युद्ध करने के लिए भेजी। उस समय ब्रह्मा, विष्णु, शिव, इन्द्र, महावराह, नृसिंह स्वामिकार्तिक इन सात प्रमुख देवों की शक्तियाँ असुरसेना से युद्ध करने के लिए आयीं। फिर अम्बिका के शरीर से अत्यन्त भयङ्कर शक्ति निकली; और भगवती ने शुम्भ-निशुम्भ के पास शिवजी को दूत रूप में भेज कर उनसे कहलाया—'यदि तुम अपना कल्याण चाहते हो तो देवताओं को उनके छीने हुए लोक एवं यज्ञाधिकार लौटा दो और पाताल में जाकर रहो।'

बल से उन्मत्त शुम्भ-निशुम्भ ने देवी की बात नहीं मानी और युद्धस्थल में सेना सहित उपस्थित हो गये। भगवती ने देवशक्तियों की सहायता से असुर सैन्य का संहार करना प्रारम्भ किया और असुर युगल का रक्तबीज नामक एक सेनाध्यक्ष भगवती देवशक्तियों से युद्ध करने लगा। उसके शरीर से शोणित के जितने बिन्दु पृथ्वी पर गिरते थे, उतने ही रक्तबीज उत्पन्न हो जाते थे। अन्त में देवी ने चामुण्डा को आज्ञा दी कि वह अपने मुख का विस्तार करके रक्तबीज

के शरीर के रक्त को अपने मुख में ले और उससे उत्पन्न असुरों को भक्षण करे। चामुण्डा ने ऐसा ही किया और भगवती ने उस असुर का शिर काट डाला। तत्पश्चात् निशुम्भ भगवती से युद्ध करने लगा और मारा गया। तब शुम्भ ने क्रोधित होकर अम्बिका से कहा—'तू दूसरों के बल का सहारा लेकर अभिमान करती है।"

श्रीभगवती ने उत्तर दिया—'संसार में "मैं" एक ही हूँ; ये समस्त विभूतियाँ मेरी ही रूपान्तरमात्र हैं। ये मुझ से ही प्रगट हुई हैं और मुझ में ही विलुप्त हो जायँगी।'

इसके पश्चात् नव शक्तियाँ, जो देवी के शरीर से निकली थीं, उसी में प्रविष्ट हो गईं और शुम्भ भी देवी के युद्ध-कौशल से मारा गया। देवगण ने हर्षित होकर २४ श्लोकों में अम्बिका की स्तुति की। अन्त में देवी प्रसन्न होकर बोली—'संसार का उपकार करने वाला वर माँगो।'

देवताओं ने कहा—'अब जब हमारे शत्रु उत्पन्न हों तब तब उनका नाश हो।'

भगवती आद्यशक्ति ने 'एवमस्तु' कहा, और भविष्य में सात बार भक्त रक्षणार्थ अवतार लेने की कथा तथा दुर्गा चरित्र के पाठ का माहात्म्य वर्णन करके अन्तर्धान होगईं।

भगवती चण्डिका अपनी स्तुति का माहात्म्य और उसका फल तथा पूजा विधि कह .कर अन्तर्द्धान हो गईं। और मेधा ऋषि ने उसी महाशक्ति को धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष फलप्रदा कहकर यह उपदेश किया—'हे महाराज! आप उसी परमेश्वरी की शरण में जाइये। वह अपनी आराधना से प्रसन्न होकर मनुष्यों को भोग, स्वर्ग एवं मोक्ष प्रदान करती है।

राजा सुरथ और समाधि नाम वैश्य श्रीभगवती के चरित्र तथा महर्षि 'मेधा' के उपदेश को सुनकर उन महादेवी भगवती को प्रसन्न करने के लिए नदी तट पर महती तपश्चर्य्या एवं उपासना करने लगे। जगद्धात्री चण्डिका ने प्रसन्न होकर उन दोनों को दर्शन दिये और कहा—"मैं तुम दोनों से प्रसन्न हूँ, तुम जो कुछ माँगोगे वही मैं तुम्हें दूँगी। आद्या देवी की बात सुन राजा ने यह विचार किया—'मेरे लिए अपना क्षात्रकर्म करना ही उचित है। अपने आश्रित जनों को कष्ट में छोड़ कर अकेले वन में चले आना क्षात्रधर्म के विरुद्ध है। यदि मैं ब्रह्माजी के समान अपने कर्तृत्व के अहंकार को भुलाकर उसी महामाया की आराधना करता तो वह महाशक्ति जैसे उसने मधुकैटभ से ब्रह्मा की रक्षा की थी, वैसे हमारी भी करती। राजधर्म का आदर्श कर्मयोग के उत्तम सिद्धान्त पर स्थित है। अतएव मुझे चाहिये कि जिस प्रकार इन्द्रादि देवताओं ने अधिकार से निकला हुआ स्वराज्य भगवती की कृपा से प्राप्त किया था, उसी प्रकार अपने गए हुए राज्य को पुनः प्राप्त करूँ और न्याय नीति से अपनी समस्त प्रजा को सुखी बनाऊँ।'

इस विचार के पश्चात् राजा ने आगामी जन्म में अखण्ड राज्य और इस जन्म में निज बल से शत्रु शक्ति का नाश करके अपना गया हुआ राज्य प्राप्त करने का वर मांगा।

महादेवी भगवती ने उसे कुछ ही दिनों में शत्रुओं पर विजयी होकर स्वराज्य प्राप्त करने तथा दूसरे जन्म में भूमण्डल पर सूर्यसुत सावर्णिः नामक मनु होने का वर प्रदान किया।

जब श्री भगवती ने वैश्यवर्य्य समाधि से वर मांगने को कहा तो उसने विचार किया--यह संसार दुःखमय है। देवताओं का कई बार अधिकारच्युत होना, और सुरथ राजा का राज्यभ्रष्ट होना यह प्रमाणित करता है कि सांसारिक भोगैश्वर्य अनित्य है। जिस तुच्छ सांसारिक सुख में मेरा मोह था। वह वास्तव में दुःखरूप ही

था। जब त्रैलोक्य पर्वत का सुख अनित्य है; तब मुझे इससे विरक्त होकर इस परमेश्वरी की अनुकम्पा से ऐसा ज्ञान प्राप्त करना चाहिये जिससे नित्य अक्षय सुख स्वरूप में प्रविष्ट हो सकूं। निवृत्ति मार्ग पथिक ज्ञाननिष्ठ समाधि नामक वैश्य ने अपने नाम जाति को सार्थक करने वाले उपर्युक्त विचार से अनन्तर श्रीदेवीजी से मोह विनाशक ज्ञान मांगा। उसे मनोवाञ्छित वर की संसिद्ध के लिए ज्ञान देकर श्री दुर्गा शीघ्र अन्तर्द्धान होगई।

जिस प्रकार भगवती की आराधना से राजा सुरथ और समाधि नाम वैश्य का मनोरथ सिद्ध हुआ उसी प्रकार हर एक व्यक्ति का, जो भगवती का अनन्य भक्त होकर उपासना करे, मनोरथ सिद्ध हो सकता है। देवी की उपासना करने का मार्ग सुगम नहीं है और उसको हर एक जानता भी नहीं है। इसीलिए मनोरथ की सिद्धि आज कल होना कठिन ही नहीं असम्भव सा होगया है। जब सिद्धि नहीं होती तब लोगों का विश्वास उस पर न रहना एक स्वाभाविक बात है। यद्यपि माँ भगवती इतनी दयार्द्र हृदया है कि केवल १०० बार दुर्गा सप्तशती का पाठ मात्र करने से मनोरथ सिद्ध कर देती हैं, पर होना चाहिये एकाग्रचित्त होकर, तन्मय होकर विधि विधान से। यदि ऐसा नहीं होता तो हमारे मनोरथों की सिद्धि नहीं हो सकती। आजकल जो प्रायः सिद्धि नहीं होती उसका मुख्य कारण विधि विधान का न जानना ही है। आजकल जो पाठ होते है वे प्रायः अधम रीति से किये जाते हैं जिनका फल नहीं मिलता। क्योंकि शास्त्र में लिखा है कि:--

गीती शीघ्री, शिरः कम्पी तथा लिखित वाचकः।
अनर्थज्ञोल्प कण्ठश्च षडैते पाठकाऽधमाः ॥

---

पाठ इस प्रकार करना।

माधुर्यमक्षरव्यक्तिः पदच्छेदस्तु सुस्वरः। धैर्यंलय समर्थं च षड़ेते पाठका गुणाः।

अर्थात्—गाकर पाठ करना, जल्दी-जल्दी पाठ करना, पाठ करते में हिलते जाना, जैसा शुद्धाशुद्ध लिखा है वैसा ही पाठ करना अर्थ के जाने विना पाठ करना और अल्पकण्ठ अर्थात् आधा पढ़ना आधा न पढ़ना--इतने प्रकार के ६ पाठ अधम पाठ कहलाते हैं अधम पाठ करने से ही सिद्धि नहीं होती।

भगवती की आराधना विधि विधान से करने का ज्ञान प्राप्त कराने के लिए ही यह संग्रह 'दुर्गार्चन स्मृति' के नाम से किया गया है। इसमें कलश स्थापन से लेकर पूर्णाहुति तक का विधान सप्रमाण दिया है। इसमें जितना भी परिश्रम किया गया है वह उसी समय सार्थक समझा जा सकेगा जब कि जिज्ञासु जन इससे लाभ उठावेंगे। इस विषय के ज्ञाता विद्वानों से निवेदन है कि उनके विचार में यदि इसमें कोई त्रुटि हो अथवा और कोई दोष हो तो वे कृपा कर उसकी सूचना संग्रहकर्त्ताजी को देवें जिससे उचित जँचने पर अगले संस्करण में संशोधन कर दिया जा सके। मुझे विश्वास है कि भक्तजन इससे लाभ उठाकर मेरे प्रयत्न को सफल करेंगे।

सर्वेतु सुखिनः सन्तु सर्वे सन्तु निरामयः।
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिद् दुःख भागभवेत्॥

विशेष वक्तव्य।

सम्पूर्ण उपासकों को विदित हो कि मन्त्र की उपासना के लिये पूर्व में गुरु मुख द्वारा मन्त्रोपदेश ग्रहण करने के उपरान्त मन्त्र के १० संस्कार तदनन्तर सेतु, महासेतु, मुखशोधन, कुल्लुका, शापोद्धार, संजीवन, उत्कीलन, निर्मलीकरण, आदि विषयों को गुरु द्वारा जानकर प्रयोग करने से जल्दी सिद्धी होती है इसलिये इन सब भेदों को गुरु द्वारा जाने।





रुद्रकल्पे वरणद्रव्याणि ॥

भोजनं भोजनाधारश्छत्रोपानत्कमण्डलुः ।
आसनं वसनं मुद्राकर्णभूषोपवीतकम् ॥
एतद्दशविधं देयं पदं वरण सिद्धये ।
पदाभावेत्रयं देयं पात्र वस्त्रांगुलीयकम् ॥ १ ॥

## अथ प्रेतवाधाशान्तिकरण विधिः ॥

आचम्य प्राणानायम्य ॥ अद्येत्यादि देशे च मम शास्त्रोक्त पुण्य फलावाप्तये अमुक तीर्थे मध्यान्हे स्नान विधिना सन्ध्या स्नानमहं करिष्ये ॥ सन्ध्या तर्पण नित्य कर्म विधाय ॥ अत्राद्य देशे च मम प्रेत चतुर्दशि महा पर्वणि निमित्तं तिलपिंड विष्णु तर्पण करणे अधिकारार्थं महा विष्णु प्रीत्यर्थं विष्णोः षोड़शोपचारैः न्यासपूर्वकं विष्णु पूजन महं-करिष्ये ॥ अनया यथाकृतपूजया महापापहारि विष्णु प्रसादात् परिपूर्ण-तामस्तु ॥ अस्तु ॥ चरणामृतं ॥ आचमनं ॥ प्राणायामः ॥ ओं अपवित्रः पवित्रो वा० ॥ दी० पांसुरे ॥ अपसव्यम् ॥ दक्षिणाभिमुखः ॥ सप्त व्याधा० ॥ तिरश्चिरिन्द्रोनुष्टुप् ॥ एतोन्विन्द्रं ॥ अवत्सार सोमपवमानो गायत्रि० ॥ नरस० ॥ अपसव्यं ॥ तिलपिंडदान उपहाराणां पवित्रतास्तु ॥ मधुव्वाता० ॥ मधु ३ ॥ अत्राद्य कार्तिक मासे शुक्लपक्षे चतुर्दश्यां तिथौ —प्रेत चतुर्दशिनिमित्तं अनिर्दिष्टाप्रेतक संभव सकल पीड़ोपशान्त्यर्थं सर्वेषां पूर्वजानां उद्धरणार्थं तिलपिंड दान विष्णुतर्पणमहं करिष्ये ॥ (पातितवाम जानुः) ओं अपहतारेखाकरणं ॥ उल्मुकधारणम् ॥ अवनेजन मंत्रः ॥ पितृवंशे ॥ इमं तोयं तिलैर्मिश्रं अवनेजन संज्ञकम् ॥ ददामितेभ्यः प्रेतेभ्यो ये पीडां कुरुते मम ॥ पिंड दानम् ॥ इमं तिल मयं पिंडं मधु सर्पि समन्वितं ॥ ददामितेभ्यो प्रेतेभ्यः ये पीड़ां कुरुते मम ॥ ये केचित्ता-मसाः प्रेताभूमौ तिष्ठन्ति सर्वदा ॥ तिल पिंड प्रदानेन गतिं गच्छन्ति ते

ध्रुवम् ॥ तमो रूपाश्च ये केचिद्वर्तते पितरा मम ॥ पिनाक पिंड दानेन ते तृप्यन्तु क्षुधान्विता ॥ अवनेजन मंत्रः ॥ पितृवंशे ॥ इमं तोयं तिलैर्मिश्रं अवनेजन संज्ञकम् ॥ ददामि तेभ्यः प्रेतेभ्यो ये पीड़ां कुरुते मम ॥ ॐ नमोवः पितरो० दत्त ॥ वस्त्रादि पूजा कुर्यात् ॥ तत्र मन्त्रः ॥ इमं तोयं तिलैर्मिश्रं अवनेजन संज्ञकं ॥ ददामि तेभ्यः प्रेतेभ्यो ये पीड़ां कुरुते मम ॥ पिंडार्चनं नैवेद्यं ते स्वधा ॥ अनेन प्रेतचतुर्दशि निमित्तं श्राद्धं तिलपिंडदानं परिपूर्णतामस्तु ॥ अस्तु ॥ गयायां पिंड दानेन या० सर्व्रे० ॥ सव्यम् ॥ आचमनं ॥ ईशान विष्णु० ॥ दीर्घायुर्भव० ॥ सुप्रोक्षितादि० अस्तु ॥ पिंडाग्रे विष्णु तर्पणम् ॥ विष्णुसूक्तेन॥ सहस्रशीर्षा ३२ अ.१६ मंत्र य० सं ऋचाप्रति ॥ अतोदेवा० ॥ विष्णोर्नुकं वीर्या० ॥ अतसीपुष्प संकाशं-३मन्त्र ॥ प्रार्थना मंत्रः दिव्यन्तरिक्षं भूमिस्थ सात्विकाराजसास्तथा ॥ प्रेताश्च तामसाज्ञेया शान्तिर्गच्छन्तु तर्पिता ॥ अस्य प्रेतचतुर्दशिनिमित्तं तिलपिंड दानं विष्णु तर्पण सिद्धयर्थं यथासंपन्नान्नेन तृप्ति पर्यन्तेन भोजनेन ब्राह्मणमेकमहं तर्पयिष्ये ॥ तेन अनिर्देष्टा प्रेतक प्रीयन्तां नमम ॥ अस्य तिलपिंडदान विष्णु तर्पण प्रतिष्टा सिद्धयर्द्धं रजत दक्षिणा निष्क्रय एतं मनसि संकल्पितं द्रव्यं कस्मैचिद्ब्राह्मणाय तुभ्यमहं संप्रददे ॥ सव्यं ॥ दक्षिणाः पान्तु ॥ तिलकं कुर्यात् ॥ आशिषः प्रतिगृह्यतां ॥ अपसव्यम ॥ क्षमध्वं क्षमस्व ॥ स्वर्गंगच्छ ॥ संचरणमभ्युक्ष ॥ सव्यम् ॥ स्वस्ति भवन्तो ब्रुवन्तु ॥ ॐ स्वस्ति० अस्य प्रेत चतुर्दशि निमित्तं तिल पिंड दानं विष्णु तर्पण करणे यन्न्यूनं यदतिरिक्तं तत्सर्वं श्री विष्णोः प्रसादात्सर्वं परिपूर्णमस्तु ॥ शास्त्रोक्त पुण्यफलावाप्तिरस्तु ॥ यस्य स्मृत्याच० ॥ अपसव्यं ॥ धारा ॥ आमावाजस्य प्रसवोजगम्यादे मेद्यो वा पृथिवी विश्वरूपे आमागन्ता पितरा मातराचा मा सोमो अमृतत्वेन गम्यात् ॥ सव्यं ॥ आचमनं ॥ आयुः प्रजां० ॥ तिल पिण्ड दान विधिः ॥

अथ अक्षयनवम्यां अश्वत्थ मूले तर्पणम् ॥ उपहार ॥ कलश २ ॥ कच्चा दूध, तिलाक्षत, सर्वोषधी, ॥ मुंद्रापन ॥ पूगीफल ॥ आर्द्रदर्भा ॥ सालिग्राम ॥ चन्दन, तुलशी, धूप, दीप, नैवेद्य, पान, तन्दुलादि गृहीत्वा

उदकाश्रये अश्वत्थसनिधौ गच्छेत् ॥ स्नानं, नित्य कर्म प्राणायामान्तं-कृत्वा, आचम्य ॥ अद्येत्यादि देशे च कार्तिकमासे शुक्लपक्षे नवम्यां तिथौ वासरे अक्षयनवमी युगादि पर्वणि निमित्तं अश्वत्थमूले श्री महा-विष्णोः षोडशोपचारैः पूजनपूर्वकं योगेश्वरादि देवतानां पितृणां माता महानां ॥ एकोद्दिष्टानां अन्येषां श्लोकोक्तानां च प्रीत्यर्थं शास्त्रोक्त फल अवाप्त्यर्थं अश्वत्थमूले तर्पण महं करिष्ये ॥ पूर्वे षोडशोभिरुपचारैः श्री महाविष्णोः पूजनं कुर्यात् ॥ अश्वत्थ पूजन मन्त्रः ॥ ॐ अश्वत्थेवोनिषदनं पर्णेवोवसतिष्कृता ॥ गोभाजऽइत्किलासथयत्स न-वथ पूरुषम् ॥ कलशं पूरयित्वा ॥ तिलाक्षतं दुग्धं सर्वौषधी मुंद्रापन प्रक्षि-पेत् ॥ अथपूजा मन्त्रः ॥ ॐ योगेश्वराय पादौतु योगगम्याय जानुनि ॥ महायोगायऊरुभ्यां गुह्ये पुष्टि प्रदाय च ॥ कट्यां च योगयज्ञाय नाभौ-नारायणाय च ॥ योगात्मने च उदरे विश्वनाथाय वै हृदि ॥२॥ कण्ठे विश्व-सृजे पूज्यो बाह्वोः विश्वेश्वराय च ॥ आस्ये च विश्वपुरुषाय नाड्यां नागे-श्वराय च ॥३॥ कर्णौ कृष्णायदेवाय जगन्नाथाय चाक्षिणी ॥ भ्रुवौ भगवते पूज्यो ललाटे पीतवाससे ॥४॥ एवं सम्पूज्यदेवेशं शिरो वै यज्ञमूर्तये ॥ ज्ञाना-त्मने तथा बाहू स्वनात्मा चायुधानि च ॥५॥ नमस्ते देव देवेश योगेश्वर जगत्पते ॥ नमस्ते सृष्टिनाथाय जगदादि नमो नमः ॥६॥ योगेश्वराय सर्वाङ्ग एष देवार्चनं विधिः ॥ सम्प्राप्य वारुणं योगं कार्तिके नवमीसिते ॥७॥ अप्रतिगृह्यतां देव सर्व कामप्रदोभव ॥८॥ प्रथम कलशः ॥ योगेश्व-राय देवाय योगगम्यायवेधसे ॥ परमात्मस्वरूपायक्षेत्रज्ञाय हराय च ॥१॥ शिवायशिवरूपाय ब्रह्मणे विश्वरूपिणे ॥ जलशायि जगज्योतिः केशवः प्रीयतामिति ॥२॥ अपसव्येन द्वितीयकलशमादाय ॥ पिता पिता महश्चैव तथैवप्रपितामहः ॥ मातापितामहीचैव तथै व प्रपिता मही ॥३॥ मातामह-स्ततःपश्चात्प्रमाता महएवच ॥४॥ वृद्धःप्रमातामहपश्चात्तृप्तिर्गच्छंतिशाश्वती अन्येयेममहस्तेन एको द्दिष्टाश्चगोत्रिणः ॥ तेभ्योनीरं मयादत्तं तृप्तायान्तु परांगतिम् ॥५॥ तृतीय कलशमादाय ॥ वृक्षयोनिगतायेच वियोनि चापि

येगताः ॥ मुद्गलत्वगताये च ये च प्रेतत्वमागताः ॥६॥ भूतयोनिगता ये च कृमियोनिगताश्चये ॥ ते सर्वे तृप्तिमायान्तु गच्छन्तु गति मुत्तमाम् ॥७॥ ममहस्तेन नीरेण वोधिभूलेतुसिंचता ॥ आप्लुवन्ति मे पितरो परांतृप्ति जगत्पते ॥८॥ सव्यं ॥ आचमनम् ॥ पुरुषसूक्तेन तर्पणम् ॥ सुप्रोक्षादि करणम् ॥ अस्य अक्षयनवमी युगादि तर्पण प्रतिसिद्धयर्थं यथासम्पन्नान्नेनतृप्ति पर्यन्तेन भोजनेन ब्राह्मणमेकमहं तर्पयिष्ये ॥ दक्षिणा संकल्पः ॥ अनेन अश्वत्थरूपी महाविष्णोः पूजनेन योगेश्वरादि श्लोकोक्ता देवतामातरो पितरो माता महाएकोद्दिष्टा अन्याश्च श्लोकाक्ताः प्रीयन्ताम् ॥ अस्य अक्षय नवमी तर्पण कृतस्यविधेः यन्न्यूनं यदतिरिक्तं तत्सर्वं श्री महाविष्णोः प्रसादात् ब्राह्मणानां प्रसादाच्च सर्वं पूर्णतामस्तु शास्त्रोक्त पुण्यफलावाप्तिरस्तु ॥ इति तर्पण विधिः ॥

———

# अथ वालक संस्कारः ॥

मधुलाजाभ्यां नाड़ी छेदनात्प्राक् स्वर्णशलाकया यज्ञदारुशिखया श्वेतदूर्वया वा वालकस्य जिह्वामोष्ठं वा दक्षिण पाणिना त्रिवारं सम्मार्ज्य तत्र पिता पंक्त्याकारेण मूलमन्त्रं विलिख्य देवीं पूजयेत् ॥ तदुक्तं मत्स्य सूक्ते । अथवा मधुलाजाभ्यां जिह्वायां वालकस्य च ॥ नाड़ी छेदाद्यथापूर्वं लिखेत्स्वर्ण शलाकया ॥ मूलमन्त्रं लिखेन्मन्त्री यस्योष्ठे श्वेतदूर्वया ॥ वाक्योच्चारणतो वालो वाग्मी द्रुतकविर्भवेत् ॥ महोग्रताराकल्पे ॥ नैमित्तिक संस्कारानन्तरमेवमन्त्रलिखनं कार्यम् ॥ तदुक्तं महोग्रे ॥ जन्म संस्कारकं नाम पुत्रे जाते प्रशस्यते ॥ जिह्वायान्तु लिखेन्मन्त्रं यज्ञदारु कुशेन वा ॥ वारत्रयन्तु संमार्ज्य दक्षिणेनैव पाणिना ॥ मूलमुच्चार्य प्रत्येकं पंक्तिं कुर्यात् सुशोभनम् ॥ आदौ संस्कार कर्तव्यस्तदन्ते विलिखेन्मनुम् ॥ गन्ध चन्दन पुष्पैश्च पूजयेत्तारिणीं शिवाम् ॥ उत्तराभिमुखो

भूत्वा स्थापयेत्पीठमुत्तमम् ।। पूजयेत्तारिणीं देवीं नाना भक्ष्यैः सुशोभनैः ।। कविर्वाग्मी भवेत्पुत्रः सत्यवादी जितेन्द्रियः ।। अत्र तारिणी पदमुपलक्षणम् देवी मात्रमेव बोद्धव्यम् ।। बृहत्श्री क्रमादि तन्त्रे बालक संस्कार दर्शनात् ।। तदुक्तं तत्रैव ।। बालकस्यतु जिह्वायां त्रिदिनाभ्यन्तरे लिखेत् ।। मधुना श्वेतदूर्वाभिर्लिखेत्स्वर्णशलाकया ।। आम्बं वाग्भवकूटञ्चलिखेद्वै जननान्तरम् ।। आम्बमित भैरव्या वाग्भव कूटमित्यर्थः ।। अथैकादशाहे देवतां सम्पूज्य मन्त्रं लिखेदिति कश्चित् ।। अथ यदिपिता दूरस्था भवति पितृव्योमातुलो वा मन्त्रं लिखेदिति ।। तदुक्तं महोग्रे ।। पितुर्भ्राता लिखेन्मन्त्रं मातुर्भ्राताथवा पुनः ।। पितुरेव लिखेन्मन्त्रं नान्य एव कदाचन ।। मातुः क्रोड़े तु संस्थाप्य दर्भानास्तीर्य्यत्नतः ।। शान्ति कुर्याद्वालकस्य ब्राह्मणैः सह साधकः ।।

## शान्ति मन्त्रः ।।

इदं पुत्रं कामयतः कामजानामिहैबहि ।। देवेभ्यः पुष्णाति सर्वमिदं मज्जननं शिवशान्तिस्तारायै केशवेभ्यस्तारायै रुद्रेभ्य उमायै शिवाय शिव यशसे ।। इत्यनेन कुशोदकेन शांतिं कुर्यात् ।।

## तन्त्रोक्त नवग्रह मन्त्राः ।।

ह्रां ह्रीं ह्रौं सः सूर्याय नमः ।। स्रां स्रीं स्रौं सः चन्द्रमसे नमः ।। क्रां क्रीं क्रौं सः कुजाय नमः ।। ब्रां ब्रीं ब्रौं सः बुधाय नमः ।। ज्रां ज्रीं ज्रौं सः बृहस्पतये नमः श्रां श्रीं श्रौं सः शुक्रायनमः ।। ब्रां ब्रीं ब्रौं सः शनिश्चराय नमः ।। द्रां द्रीं द्रौं सः राहवे नमः ।। प्रां प्रीं प्रौं सः केतवे नमः ।। ॐ रांराधिकायै नमः ।। न्यासं योषितानां च न ध्यानं न च पूजनम् ।। केवलं जप मात्रेण मन्त्राः सिद्ध्यन्ति योषिताम् ।। वैछिन्नत्वादिक दोषा ये पंचाशन्मन्त्र संस्थिता ।। तैर्दोषैः सकला व्याप्ता मनवः सप्त कोटयः ।। अतस्तद्दोष शान्त्यर्थं संस्कार दशकं चरेत् ।। मन्त्र महो दधौ ।।२० ।।६७।।

जननं दीपनं चैव बोधनं ताड़नं तथा ।। अथाभिषेको विमलीकरणं जीवनं तथा ।। तर्पणं गोपनं चैव आप्यायनमिति स्मृतम् ।। संस्कार

**दशकं प्रोक्तं मनूनां दोष नाशनम् ॥ यह १० संस्कार मन्त्र सहित चौथे संस्करण की संध्या में सविस्तर छपे हैं। मंगवाइये।**

---

# अथ वाराहीमायातन्त्रयोश्चण्डी पाठ फलम् ॥

॥ श्री शिवउवाच ॥

चण्डी पाठ फलं देवि शृणुष्वगदतोमम । एकावृत्यादि पाठानां यथावत् कथयामिते ॥ सङ्कल्प्य पूर्वं सम्पूज्य न्यस्याङ्गे च मनुं सकृत् ॥ पाठाद्बलिप्रदानाद्धि सिद्धि माप्नोति मानवः ॥ उपसर्गोपशान्त्यर्थं त्रिरावृत्तं पठेन्नरः । ग्रहोपशान्तौ कर्तव्यं पञ्चावृत्तंवरानने ॥ महाभये समुत्पन्ने ॥ सप्तावृत्ति मुदीरयेत् । नवावृत्ताद्भवे च्छान्तिर्वाजपेयफलं लभेत् ॥ राजवश्याय भूत्यैच रुद्रावृत्ति मुदीरितम् । अर्कावृत्तेर्काम्यसिद्धिर्वैरिहानिश्च जायते ॥ मन्वावृत्तादि पूर्वस्य तथा स्त्री वश्यतांनयेत् । सौख्यं पञ्चादशा वृत्ताच्छ्रियमाप्नोतिमानवः ॥ कलावृत्तात्पुत्र पौत्र धनधान्यागमंविदुः । राज्ञां भीति विमोक्षाय वैरस्योच्चाटनायच ॥ कुर्यात्सप्तदशावृत्तं तथाष्टादशकं प्रिये । महाव्रणविमोक्षाय विंशावृत्तं पठेन्नरः॥ पञ्च विंशावर्तनाच्च भवेद्बन्धविमोक्षणम् । संकटे समनुप्राप्ते दुश्चिकित्सामये तथा ॥ जातिध्वंसे कुलोच्छेदे आयुषोनाश आगते ॥ वैरिवृद्धौ व्याधि वृद्धौ पुरनाशे प्रजाक्षये ॥ तथैव त्रिविधोत्पाते महोत्पातोपपातके ॥ कुर्याद् यत्नाच्छता वृत्तंततः संपद्यते शुभम् ॥ नश्यन्ति विपदस्तस्य अन्तेयाति पराङ्गतिम् ॥ श्रियोवृद्धिः शतावृत्ताद्राज्य वृद्धिस्तथापरे ॥ मनसाचिन्तितंदेवि सिद्धयेदष्टोत्तराच्छतात् ॥ शताश्वमेधयज्ञानां फलमाप्नोति सुव्रते ॥ सहस्रावर्तमाल्लक्ष्मीरावृणोति स्वयं स्थिरा ॥ भुक्त्वा मनोरथं कामान्नरो मोक्षमवाप्नुयात् ॥ यथाश्वमेधः क्रतुराड् देवानां च यथा हरिः ॥ स्तवानामपि सर्वेषां तथासप्तशतीस्तवः ॥ अथवा बहुनोक्तेन किमेतेन वरानने॥ चण्ड्याः शतावृत्तिपाठात्सर्वाः सिद्धयन्तिसिद्धयः ॥

अग्नेःसम्मुख करण प्रकारप्रश्न ॥

आहुती देवमुत्पाद्यपश्चात्कर्मसमाचरेत् ॥ अधोवक्त्रोर्ध्वपादश्च प्राङ्मुखोहव्य वाहन ॥ तिष्ठत्येवंप्रभावेन आहुती कस्य दीयते ॥ अस्योत्तरः ॥ सपवित्राम्बु हस्तेन वन्हेःकुर्यात्प्रदक्षिणम् ॥ हव्यवाट्सलिलं दृष्ट्वाविभीतो संमुखो भवेत ॥

शस्त्रास्त्रमन्त्रैर्होतव्यं पायसं घृतसंयुतम् ॥

दुर्गाभक्तितरङ्गिण्यादि गौडग्रन्थेष्वपि नवम्यां होम उक्तः ॥ डामरतन्त्रे विशेषः ॥ पायसंसर्पिषायुक्तं तिलैः शुक्लैर्विमिश्रितम् । होमयेद्विधिवद्भक्त्या दशांशेन नृपोत्तम ॥ रुद्राध्यायेयथा होमोमन्त्रेणैके न साध्यते ॥ तथा स्तोत्रं जपेद्धोमं श्लोकेनैकेन साधयेत् ॥ यद्वासप्तशती जाप्ये होमे मन्त्री नवाक्षरः ॥ कृत्य रत्नावल्यां देवीपुराणे च ॥ पूजयेत्तिल होमैश्च दधिक्षीर घृतादिभिः ॥ मन्त्रश्च जयन्तीत्यादि ॥ मार्कण्डेयपुराणगत सप्तशतीस्तवेन प्रतिश्लोकंच स्वाहान्तेनतिलपायसेन होमं कुर्वन्ति ॥ प्रतिश्लोकंच जुहुयात्पायसं तिलसर्पिषा" इति रहस्य ग्रन्थ वचनात् ॥ पुरश्चरणकार्येतु विल्वपत्रयुतै स्तिलैः ॥ इति वचनाद्विल्वपत्र युतैस्तिलैर्होम इति स्मार्तः ॥ रुद्रयामलेपि "प्रधान द्रव्य मुद्दिष्टं" पायसान्नंतिलास्तथा ॥ किंशुकैः सर्षपैः पूगैर्लाजादूर्वाङ्कुरैस्तथा ॥ यवैर्वाश्रीफलैर्दिव्यैर्नानाविधफलैस्तथा । रक्त-चन्दन खंडैश्चगुग्गुलैश्चमनोहरैः ॥ प्रतिश्लोकंच जुहुयात् सर्व द्रव्याणि च क्रमात् ॥ पायसान्नेन जुहुयात्पूजिते हेमरेतसि ॥ म० म-१८-१४७

आयुःक्षयंयवाधिक्यंयवसाम्यंधनक्षयः सर्वकामसमृद्ध्यर्थंतिलाधिक्यं सदैवहि ॥ हवनेआहुतिदान प्रकारः ॥ सकारे सूतकंविद्याद्धकारे मृत्युमादिशेत् ॥ आहुतिस्तत्र दातव्यःयत्र आकार दृश्यते ॥ अग्निर्ज्वालने विधिः ॥ वस्त्रवाते भवेद्व्याधिः शूर्पेण च धनक्षयः ॥ पाणिना जायतेमृत्युः कर्मसिद्धमुखेन तु ।

तन्त्रान्तरोक्त होम द्रव्यम् ॥

यवस्यभागाश्चत्वारो तदर्द्धं तण्डुलं स्मृतम् ॥ तदर्द्धं च तिलंज्ञेयं-शर्कराचतदर्द्धिका ॥ होमद्रव्यमितिख्यातं घृतंशर्करया समम् ॥

पाठान्तरम् ॥

तिलार्द्धन्तुयवाप्रोक्तायवार्द्धं तण्डुलास्तथा ॥ तण्डुलैस्त्रिगुणं चाज्यं यथेष्टं शर्करामता ॥ तिलाधिक्येभवेल्लक्ष्मी यवाधिक्ये दरिद्रता ॥ घृताधिक्येभवेन्मुक्तिः सर्वसिद्धिस्तुशर्करा ॥

सृष्टिक्रम पाठ व्यवस्था ॥

"मार्कण्डेय उवाच सावर्णिः सूर्यतनयः" इत्यारभ्य "सूर्याज्जन्म-समासाद्य सावर्णिर्भवितामनुः" इत्यन्तं शान्ति कर्मणिज्ञेयम् ॥

स्थितिक्रमस्तु ॥

"ऋषिरुवाच ॥ पुराशुम्भनिशुम्भाभ्यामसुराभ्यांशची पतेः" ॥ इत्यादि शक्रादिस्तव समाप्ति पर्यन्तं स्थितिकर्मणि ज्ञेयम् ॥

संहारक्रमस्तु ॥

"एवं देव्यावरं लब्ध्वा सुरथः क्षत्रियर्षभः ॥
सूर्याज्जन्म समासाद्य सावर्णिर्भवितामनुः ॥"

इति श्लोकादारभ्यसंहार क्रमेण "सवर्णिः सूर्यतनयः" मार्कण्डेय उवाच इत्यन्तं पठनीयः ॥ एवं संहारक्रमः स्त्री पुत्र क्षेत्रापहार कर्मणि बोध्यम् ॥

वाराही तन्त्रे ॥

आदि मारभ्य प्रजपेत्सृष्टि क्रम इहोच्यते ॥ पुरा शुम्भ निशुम्भा-भ्यामारभ्य प्रजपेत्सुधीः ॥ आद्याच्छक्रादिपर्यन्तं स्थिति क्रम उदाहृतः ।, शेषमारभ्य आद्यन्तं संहारोऽयं क्रमो भवेत् ॥, स्थिति पाठः सर्वकामे मुक्ति कामे च संहृतिः ॥, स्त्री कामे पुत्र कामे च सृष्टि क्रम उदाहृतः ॥, शतमादौ शतञ्चान्तेजपेन्मन्त्रं नवाक्षरम् ।, चण्डी सप्तशती मध्ये संपुटो-यमुदाहृतः ॥, सकामे संपुटोजाप्यः निष्कामे संपुटंविना ॥ १० ॥, अथात्र

होम द्रव्याणां प्रमाणमभिधीयते ॥, कर्ष मात्रं घृतं होमे शुक्तिमात्रं पयः स्मृतम् ॥, उक्तानि पञ्च गव्यानि तत्समानि मनीषिणः ॥, तत्सममंमधु- दुग्धान्नमक्षमात्रमुदाहृतम् । , दधि प्रसृतिमात्रं स्याल्लाजाः स्युर्मुष्टि सं- मिताः ॥ पृथुकास्तत्प्रमाणाः स्युः शक्तवोपिनथोदिताः ॥ गुड़ं पलार्द्ध मानं स्याच्छर्करापि तथा मता ॥, ग्रासार्द्धं चरु मानं स्यादिक्षुः पर्वात्रधिर्मता ॥, एकैकं पत्र पुष्पाणि तथाऽपूपानि कल्पयेत् ॥ कदली फल नारंग फलान्ये- कैकशो विदु ॥, मातुलिंगं चतुः खण्डं पनसं दशधा कृतम् ॥, अष्टधा- नारिकेलानि खण्डेतानि विदुर्बुधाः ॥, त्रिधाकृतं फलं विल्वं कपित्थं खण्डितं त्रिधा ॥, उर्वारुकफलं होमे चोदितंखण्डितं त्रिधा ॥, फलान्य- न्यानि खण्डानि समिधः स्युर्दशांगुलाः ॥, दूर्वात्रयंसमुद्दिष्टं गुडूची चतु- रंगुलाः ॥, व्रीहयोमुष्टि मात्रास्युर्मुद्ग माप यवा अपि ॥, तण्डुलास्युर्त- दर्द्धांशाः कोद्रवामुष्टि संमितः ॥, गोधूम रक्त कमला विहिता मुष्टि मानतः ॥ तिलाश्चुलुक मात्रा स्युः सर्षपास्तत्प्रमाणकाः ॥ शुक्तिप्रमाणं लवणं मरी- चान्यकविंशतिः ॥, पुरुबदर मानःस्याद्रामठं तत्समं स्मृतम् ॥, चन्दनागुरु कस्तूरी कर्पूर कुंकुमानि च ॥, तिन्तडी बीज मानानि समुद्दिष्टानिदेशिकः ॥ वैश्वानरं स्थितंध्यायेत्समिद्धोमेषु देशिकः ॥, शयानमाज्यहोमेषु निपण्णं- शेषवस्तुषु ॥

### अग्नेरास्यादीनां लक्षणम् ॥

सधूमोग्निः शिरोज्ञेयं निर्धूमश्चक्षुरेवहि ॥, ज्वलत् कृष्णो भवे- त्कर्णः काष्ठमग्रे मनस्तथा ॥ प्रज्वलोग्निस्तथाजिह्वा एतदेवाग्नि लक्षणम् ॥, आस्यान्तर्जहुयादग्ने विपश्चित्सर्व कर्मसु ॥ कर्णे होमे भवेद्व्याधिर्नेत्रे- ऽन्धत्वमुदीरितम् ॥ नासिकायांमनः पीडा मस्तके धन संक्षयः ॥, स्वर्ण सिन्दूर वालार्क कुंकुमक्षौद्रसन्निभः ॥ सुवर्णरेतसोवर्णः शोभनः परि- कीर्तितः ॥ भेरीवादित्र हस्तीन्द्र ध्वनिर्वह्नेः शुभावहः ॥, नाग चम्पक पुन्नाग पाटला यूथिका निभः ॥ पद्मेन्दी वर कल्हार सर्पिर्गुग्गुल स- न्निभः ॥ पावकस्य शुभोगन्ध इत्युक्तं तन्त्रवेदिभिः ॥ प्रदक्षिणास्त्यक्त-

कम्पाश्छत्राभः शिखिनः शिखाः ।। शुभदायजमानस्य राज्यस्यापि विशेषतः ।। कुन्देन्दु धवलोधूमोवन्हेः प्रोक्तः शुभावहः ।।, कृष्णः कृष्णगतेर्वर्णोः यजमानं विनाशयेत् ।। स्वरस्वर समोवन्हे र्ध्वनिः सर्वविनाश कृत ।।, पूतिगन्धो हुतभुजो होतुर्दुःखप्रदो भवेत् ।। छिन्नावर्ता शिखा कुर्यान्मृत्युं धनपरिक्षयम् ।। शुक पत्तनिभो धूमः पारावतसमप्रभः ।। हानिं तुरग जातीनां गवां च कुरुते चिरात् ।। एवं विधेषु दोषेषु प्रायश्चित्तायदेशिकः ।। मूलेनाज्येन जुहुयात्पञ्चविंशतिमाहुतीः ।। १६६ ।। शारदायां ५ पटले होमोपयुक्त कुण्डादि नियम ज्ञानार्णवे ।।

अथ होमोप युक्तानि कुण्डानि तेषां पृथकत्व न्यायेन क्रत्वर्थ—

पुरुषार्थो भय रूपतां च दर्शयति ।
यौनि कुण्डे भगा कारे वर्तले वाऽर्ध चन्द्रके ।।
नव त्रिकोण कुण्डेवा चतुर श्रेष्ठ पत्रके ।। १ ।।
योनि कुण्डे भवेद्वाग्मी भगे चाकृष्टिरुत्तमा ।।
वर्तुलेतु भवेल्लक्ष्मी रर्द्ध चन्द्रे त्रयं भवेत् ।। २ ।।
नवत्रिकोण कुण्डे तु खेचर त्वं प्रजायते ।।
चतुरस्त्रे भवेच्छान्तिर्लक्ष्मीः पुष्टिररोगता ।। ३ ।।
पद्माभे सर्वसम्पत्ति रचिरादेव जायते ।।
अष्टकोणे तु सुभगे समीहित फलं भवेत् ।।

अथ संपुटितहोमे मंत्र संख्या निर्णयः ।।

मन्त्रपुटं बीजपुटं दुर्गास्तोत्रं पठेत्सदा ।। मन्त्रबीज पुटादुर्गा कामना सिद्धिदासदा ।।१।। होमकालेसदामंत्रंदुर्गामन्त्रं पृथक्हुनेत् ।। कामनाबीज संयोगो दुर्गामंत्रेण सं हुनेत् ।।२।। दुर्गास्तवन मंत्राणां संख्यासप्तशतं भवेत् ।। कामना मंत्र संख्या च शतं चैव चतुर्दश ।।३।। मध्येमंत्रान्सप्तशतहोमकालेतु योजयेत् ।। पाठे मंत्रपुटं वाच्यं होमे मंत्राः पृथक् पृथक् ।। ४।। होम संख्या च मंत्राणां शतं वै चैकविंशतिः ।। पाठे बीजपुटंवाच्यं

होमेबीजपुटं हुनेत् ॥४॥ मंत्रपुटं श्लोकार्धं लौकिक वैदिकादि मंत्रपुटं ॥ बीजपुटं ऐं ह्रीं क्लीं इत्यादि ना संपुटम् ॥ बीजसंयोगः दुर्गामंत्रेण संहुनेत् ॥ मंत्रसंयोगे पृथक् होमः तेषां संख्या चतुर्दश शतम् ॥ बीजमंत्र १ से ६ अक्षर पर्यन्त पुनः मंत्र संख्या ३२ अक्षर पर्यन्त इसके उपरान्त माला मंत्र होता है ॥

धनदा यक्षिणी गुप्त साधन तंत्रे ६ पटले ॥

कुबेरऋषिः पंक्तिश्छन्दः रतिप्रियादेवताभीष्ट सिद्धयेज०वि०॥ दीर्घमाया ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः षडंगं कृत्वा मानसोपचारैः पूजयेत् ध्यानम् ॥ देवीं कांचनकान्तिविमलांरक्तांशुकाच्छादितां ॥ हेमां भोजयुगाभयां कुशकरीं रत्नोल्लसत्कुण्डलीं ॥ सर्वाभीष्ट फलप्रदां त्रिनयनां नागेन्द्रहारोज्वलां ॥ वृन्दे सर्वभयापहां त्रिजगतां पापापहारीं परां ॥ स्वकीयात्मा स्वरूपां तांभावयेचित्स्वरूपिणीं ॥ एकंध्यात्वा महेशानि मानसैः पूजनं चरेत् ॥ पाद्यं अर्घ्यं आचमनं स्नानं गंधं पुष्पं धूपं दीपं नैवेद्यादिभिः पूजनं कुर्यात् ॥ ॐ रति प्रियायै नमः ॥ अनेन मंत्रेण पुनः मूलमंत्रेण आवाहनं चरेत् ॥

धं ह्रीं श्रीं रतिप्रिये स्वाहा॥ अंगदेवताः लक्ष्मीं, पद्म, श्रियं, हरिप्रियां, सर्वां, कमलां, अरजां, चंचलां, लोलां, प्रणवादिनमोन्तेन पूजयेत् ॥ जपं कृत्वादेवी वामहस्ते गुह्याति गुह्य० समर्पयेत् ॥ किंचिन्नैवेद्यंस्वीकृत्ययथासुखं विहरेत् ॥

धनदा स्तोत्रं ॥

अथातः सं प्रवक्ष्यामि धनदास्तोत्रमुत्तमं ॥ यथोक्तं सर्वतन्त्रेषु इदानीं तत्प्रकाशितं ॥ नमः सर्व स्वरूपेण नमः कल्याणदायिके ॥ महा सम्पत्प्रदेदेविधनदायैनमोस्तु ते ॥१॥ महाभोगप्रदेदेविमहाकामप्रपूरिते ॥ सुख मोक्षप्रदेदेविधनदायैनमोस्तु ते ॥२॥ ब्रह्मरूपेसदानन्देसदानन्दस्वरूपिणि ॥ द्रुतसिद्धिप्रदेदेवि धनदायै नमोस्तु ते ॥३॥ उद्यत्सूर्यप्रकाशाभे उद्यदादित्य मण्डले ॥ शिवतत्वप्रदेदेविधनदायै नमोस्तु ते ॥४॥ विष्णु रूपे विश्वमते विश्वपालकारिणि ॥ महासत्वगुणाक्रान्ते धनदायै नमोस्तु ते ॥ शिवरूपे

शिवानन्दे कारणानन्दविग्रहे ।। विश्वसंहाररूपे च धनदायै नमोऽस्तु ते ।।६
पञ्च तत्व स्वरूपे च पंचाचार सदारते ।। साधकाभीष्टदे देवि धनदायै नमोस्तु ते ।। ७ ।। इदं स्तोत्रं मया प्रोक्तं साधकाभीष्टदायकम् ।। यः पठेत्पाठयेद्वापि सलभेत्सकलं फलम् ।।८।। त्रिसंध्यंयः पठेन्नित्यं स्तोत्रमेतत्समाहितः ।। ससिद्धिं लभतेशीघ्रं नात्रकार्याविचारणा ।।९।। इदं रहस्यं परमं स्तोत्रं परम दुर्लभं ।। गोपनीयं प्रयत्नेन स्वयोनिरिव पार्वति ।।१०।। अप्रकाश्यमिदंदेवि गोपनीय परात्परं ।। प्रपठेन्नात्रसंदेहो धनवाञ्जायतेऽचिरात् ।। इति धनदास्तोत्रं ।।

## धनदा कवचम् ।।

श्री देव्युवाच ।। धनदाया महाविद्या कथितान प्रकाशिता ।। इदानीं श्रोतुमिच्छामि कवचं पूर्व सूचितं ।।१।। श्री शिव उवाच ।। शृणुदेवि प्रवक्ष्यामि कवचं मंत्र विग्रहं ।। सारात्सारतरं देवि कवचंमन्मुखोदितम् ।। २।। धनदा कवचस्यास्य कुबेर ऋषिरीरितः ।। पङ्क्तिश्छन्दोदेवता च धनदा सिद्धिदा सदा ।।३।। धर्म्मार्थ काममोक्षेषु विनियोगः प्रकीर्तितः ।। धं बीजं मे शिरः पातु ह्रीं बीजं मे ललाटकं ।।४।। श्रीं बीजं मे मुखंपातुरकारंहृदिमेदवतु । तिकारं पातु जठरं प्रिकारं पृष्ठतोऽवतु ।।५।। ये कारंजंघयोर्युग्मेस्वाकारं पादयोर्युगे ।। शीर्षादि पाद पर्यन्तंहाकारं सर्वतोऽवतु ।।६।। इत्येतत्कथितं कान्ते कवचं सर्व सिद्धिदं ।। गुरु मभ्यर्च्य विधिवत्कवचं प्रपठेद्यदि ।।७।। शतवर्ष सहस्राणां पूजायाः फलमाप्नुयात् ।। गुरु पूजां विनादेवि नहि सिद्धिः प्रजापते ।।८।। गुरुपूजापरोभूत्वा कवचं प्रपठेत्ततः।। सर्वसिद्धि युतोभूत्वाविचरेद्भैरवोयथा ।।९।। प्रातःकाले पठेद्यस्तुमन्त्रजाप पुरः सरं।। सोभीष्ट फलमाप्नोति सत्यं २ न संशयः ।।१०।। पूजाकाले पठेद्यस्तु देवींध्यात्वा हृदाम्बुजे ।। षण्मासाभ्यन्तरेसिद्धिर्नात्रकार्याविचारणा ।।११।। सायंकाले पठेद्यस्तु सशिवोनात्र संशयः ।। भूर्येविलिख्य गुटिकां स्वर्णस्यां धारयेद्यदि ।।१२।। पुरुषो दक्षिणे बाहौयोषिद्वामभुजे तथा ।। सर्वसिद्धियुतो भूत्वा धनवान्पुत्रवान्भवेत ।। १३ ।। इदं कवचमज्ञात्वायोजपेद्धनदांशुभे ।। सशस्त्रघातमाप्नोति सोचिरान्मृत्युमाप्नुयात् ।। कवचेनावृतोनित्यं यत्र यत्रैव गच्छति ।। अतएव महादेवि संपूज्योनात्र संशयः ।।१५।। समाप्तं कवचं देविकिमन्यच्छ्रोतुमिच्छसि ।।

इति धनदा कवचम् ।।



॥ श्री गणेशाय नमः ॥

# ॥ अथ दुर्गा पूजने ॥

## कलश स्थापन विधिः

जेतुं यस्त्रिपुरं हरेण हरिणा व्याजाद्बलिं बध्नता ।
स्रष्टुं वादि भवोद्भवेन भुवनं शेषेण धर्तुंधराम् ॥
पार्वत्या महिषासुर प्रमथने सिद्धाधिपैः सिद्धये ।
ध्यातः पञ्चशरेण विश्व जितये पायात्स नागाननः ॥

---

तत्र प्रतिपदि पूर्वाह्णे पुष्पतैलादिना कृतमङ्गल स्नानः* नित्यक्रियां कृत्वा नवेवाससी परिधाय चन्दन मृगमद कुँकुमैः सर्वाङ्गमनुलिप्य त्रिपुण्ड्रं ऊर्ध्वपुण्ड्रं वा कृत्वा ‡पूर्वाभिमुखो देवीमुखो वा समुपविश्य सोपग्रहपाणिराचम्य ॥ ॐ मूलम् आत्मतत्त्वाय नमः स्वाहा ॥ १ ॥ ॐ मूलम् विद्यातत्त्वाय नमः स्वाहा ॥ २ ॥ ॐ मूलम् शिवतत्त्वाय नमः स्वाहा ॥ ३ ॥ ( मूलम् चात्र दुर्गे दुर्गे रक्षिणि स्वाहेति )

---

* रुद्रयामले ॥ स्नानं मांगलिकं कृत्वा ततो देवीं प्रपूजयेत् । शुभाभिर्मृत्तिकाभिश्च पूर्वे कृत्वा तु वेदिकाम् ॥ १ ॥

‡ देवतापूजने प्राची मध्ये पूजक पूज्ययोः ॥

पूजन की सामिग्री क्या किधर रखना गन्धर्व तन्त्र से देखिये ॥

आसन उपविशे देवि ! बद्ध्वा वीरासनादिकम् ॥ उपविश्यततो-मन्त्री द्रव्याणिस्थापयेत्पुरः ॥ गन्धपुष्पाक्षतदींश्च दद्येदीपांश्च सर्वतः ॥



ईशान
पूर्व
अग्नि
पेज ३२ पर छपे हुए यन्त्र
पै प्रधान कलश स्थापन करना
वरुण कलश
नवग्रहाः
पंचोंकार
१२ गणेश
सप्त ऋषि
सप्त चिरंजीव
उत्तर
दक्षिण
षोडशमातृ का
वास्तु
६४ योगिनी
५० क्षेत्रपाल
पूजक का आसन
वायव्य
पश्चिम
नैऋत्य

ॐ ह्रीं ऋषिरुवाच ॥१॥ देवासुरमभूद्युद्धंपूर्णमब्द-
शतंपुरा॥ महिषेऽसुराणामधिपेदेवानां च पुरन्दरे ॥
॥२॥ तत्रासुरैर्महावीर्यैर्देवसैन्यं पराजितम्॥ जित्वा
च सकलान्देवानिन्द्रोऽभून्महिषासुरः ॥३॥ ततः
पराजितादेवाःपद्मयोनिंप्रजापतिम्॥ पुरस्कृत्यगता-
स्तत्र यत्रेशगरुडध्वजौ॥४॥ यथावृत्तं तयोस्तद्वन्म-

पाश, चक्र पृ० १५१—१५४ में लिखी मुद्रा दिखाना व ध्यान करना ॥

ऋषि बोले—॥१॥ पूर्व समय में देवताओं के राजा इन्द्र और राक्षसों के मालिक महिषासुर के साथ देवासुर संग्राम पूर्ण १०० वर्ष तक अत्यन्त भयंकर हुआ था ॥२॥ इस युद्ध में महा वीर्यवान असुरों ने देवगणों को जीत तथा सब पल्टन को हरा कर स्वयं महिषासुर इन्द्र के सिंहासन पर बैठा ॥३॥ और सब देवता पराजित हो पद्मयोनि ब्रह्माजी को साथ में लेकर वहाँ गये जिस जगह महादेव और विष्णु भगवान विराजमान थे ॥४॥ महिषासुर के द्वारा जिस प्रकार देवतागण लड़ाई में हारने तथा स्वर्ग से निकलने का सब हाल शिव और विष्णु भगवान दोनों को कह सुनाया ॥ (इन्द्रादि देवतागण कहने लगे)

महिषासुर, शिव के अंश से महिषी में जम्भ नामक असुर से पैदा हुआ और कई सहस्र वर्ष तप करने के अनन्तर रुद्र (महेश्वर) द्वारा मनुष्य मात्र से अवध्य वर लेकर इन्द्रासन का राजा हुआ था इसकी विशेष कथा देवी भागवत, कालिकापुराण, मार्कण्डेय पुराण तथा और भी कई तन्त्र ग्रन्थों में देखने से मालूम होगी यहाँ विस्तार भय से नहीं लिखी है ॥

हिषासुरचेष्टितम्॥त्रिदशाः कथयामासुर्देवाभिभवविस्तरम्॥५॥सूर्येन्द्राग्न्यनिलेन्दूनां यमस्य वरुणस्य च। अन्येषां चाधिकारान्स स्वयमेवाधितिष्ठति ॥ ६ ॥ स्वर्गान्निराकृताः सर्वे तेन देवगणा भुवि ॥ विचरन्ति यथा मर्त्या महिषेण दुरात्मना ॥७॥ एतद्वः कथितं सर्वममरारिविचेष्टितम्॥ शरणं वः प्रपन्नाः स्मो बधस्तस्य विचिन्त्यताम् ॥८॥ इत्थं निशम्य देवानां वचांसि मधुसूदनः ॥ चकार कोपंशम्भुश्च भ्रुकुटीकुटिलाननौ ॥९॥ ततोऽतिकोपपूर्णस्य चक्रिणो वदनात्ततः ॥ निश्चक्राम महत्तेजो ब्रह्मणः शङ्करस्य च॥१०॥अन्येषां चैव देवानां शक्रादीनां शरीरतः ॥

॥५॥ उस महिषासुर ने सूर्य, इन्द्र, अग्नि, पवन, चन्द्रमा, यम, वरुण तथा अन्य सब देवताओंके अधिकारको छीन लिया और आप ही राज करने लगा है ॥६॥ उस दुरात्मा महिषासुर के द्वारा स्वर्ग से निकाले हुए सब देवता गण अनाथ मनुष्यों की तरह पृथ्वी पर घूमते हैं ॥७॥ उस दुरात्मा महिषासुर का संपूर्ण बल आपको सुनाया, हम सब देवतागण आपकी शरण हैं ॥ अब उस महिषासुर को मारने का विचार आप करें ॥८॥ इस प्रकार इन्द्रादि देवगण की ये सब बातें सुनने से विष्णु और महादेवजी को क्रोध हुआ जिससे उन दोनों के मुख और भौंह टेढ़े हुए ॥९॥ तिस के बाद अत्यन्त क्रोधित ब्रह्मा, विष्णु और महादेव के शरीरों से महातेज निकला ॥१०॥ और सब इन्द्रादि देवताओं के देह से भी तेज निकला तथा सब तेज मिल कर

निर्गतं सुमहत्तेजस्तच्चैक्यं समगच्छत ॥११॥ अतीव तेजसः कूटंज्वलन्तमिव पर्वतम् ॥ ददृशुस्ते सुरास्तत्र ज्वालाव्याप्तदिगन्तरम् ॥ १२ ॥ अतुलं तत्र तत्तेजः सर्वदेवशरीरजम् ॥एकस्थं तदभून्नारी व्याप्तलोकत्रयं त्विषा ॥ १३ ॥ यदभूच्छाम्भवंतेजस्तेनाजायततन्मुखम् ॥ याम्येनचाभवन्केशा बाहवोविष्णु तेजसा ॥१४॥ सौम्येन स्तनयोर्युग्मं मध्यंचैन्द्रेण चाभवत् ॥ वारुणेन च जङ्घोरू नितम्बस्तेजसा भुवः ॥१५॥ ब्रह्मणस्तेजसा पादौ तदङ्गुल्योऽर्कतेजसा ॥ वसूनां च कराङ्गुल्यः कौबेरेण च नासिका ॥१६॥ तस्यास्तु दन्ताः सम्भूताः प्राजा-

---

एक हुआ ॥११॥ तब इन्द्रादि देवगण ने देखा कि वह सम्पूर्ण तेज राशि (ढेर) ज्वाला के समान सब दिशाओं में व्याप्त हो जलते हुए पहाड़ की तरह दृष्टिगोचर हुआ ॥१२॥ सम्पूर्ण देवताओं के शरीर से प्रकट होकर तीनों लोक में व्याप्त हुई ज्योति स्वरूपा वह राशि एक स्त्री के रूप में परिणित होने लगी ॥१३॥ शम्भु ( महादेव ) के ( अंश ) से उस स्त्री का मुँह बना, यमराज के अंश से बाल तथा विष्णु के तेज से बाहु ॥१४॥ चन्द्रमा के अंश से दोनों स्तन तथा इन्द्र के तेज से कमर का मध्य भाग वरुण के तेज से जाँघ तथा ऊरू, पृथ्वी के तेज से नितम्ब बने ॥१५॥ ब्रह्मा के अंश से पैर, सूर्य के तेज से पैर की उंगलियाँ वसु के तेज से हाथ की उंगलियाँ और कुबेर के अंश से नासिका ॥१६॥ उसके दाँत प्रजापति के अंश



पत्येन तेजसा ॥ नयनत्रितयं यज्ञे तथा पावकतेजसा ॥१७॥ भ्रुवौ च सन्ध्ययोस्तेजः श्रवणावनिलस्य च ॥ अन्येषां चैव देवानां सम्भवस्तेजसां शिवा ॥१८॥ ततः समस्तदेवानां तेजोराशिसमुद्भवाम् ॥ तांविलोक्यमुदंप्रापुरमरा महिषार्दिताः ॥ *(ततोदेवा ददुस्तस्यैस्त्रानिस्वान्यायुधानिच)॥१६॥शूलंशूला-द्विनिष्कृष्य ददौ तस्यै पिनाकधृक् ॥२०॥ चक्रं च दत्तवान्कृष्णः समुत्पाद्य स्वचक्रतः ॥ शङ्खं च वरुणः शक्तिं ददौ तस्यै हुताशनः ॥२१॥ मारुतो दत्तवां-श्चापंबाणपूर्णौ तथेषुधी ॥ वज्रमिन्द्रः समुत्पाद्य

से, यज्ञ और अग्नि के अंश से तीनों नेत्र बने ॥१७॥ सन्धि के अंश से दोनों भौंह वायु के तेज से दोनों कान बने तथा सम्पूर्ण देवताओं के तेज से ही ये कल्याणकारिणी देवी की उत्पत्ति हुई ॥१८॥ तब सब देव गण के तेज ( अंश ) राशि से प्रगट महामाया को देख महिषासुर से सताये हुए सब देव गण प्रसन्न हुए ॥१६॥ पिनाक ( धनुष ) धारी महादेव ने अपने शूल ( त्रिशूल ) से निकाल कर शूल ( त्रिशूल ) भगवती को दिया ॥२०॥ वरुण ने शंख दिया, अग्नि ने शक्ति दी, वायु ने धनुष और बाण भरे हुए दो तरकश ( तूणीर ) दिये ॥२१॥ अमराधिप सहस्राक्ष इन्द्र ने अपने वज्र से पैदा कर वज्र आयुध भगवती

*इसके बाद देवताओं ने अपने २ आयुध ( हथियार ) उस भगवती को दिये ।



कुलिशादमराधिपः ॥ २२ ॥ ददौ तस्यैसहस्राक्षो घण्टामैरावताद्गजात् ॥ कालदण्डाद्यमोदण्डंपाशं-चाम्बुपतिर्ददौ॥२३॥प्रजापतिश्चाक्षमालांददौ ब्रह्मा-कमण्डलुम् ॥ समस्तरोमकूपेषु निजरश्मीन् दिवा-करः ॥२४॥ कालश्च दत्तवान् खड्गं तस्यैचर्म च निर्मलम् ॥ क्षीरोदश्चामलं हारमजरे च तथाम्बरे ॥२५॥ चूडामणिं तथा दिव्यं कुण्डले कटकानि च ॥ अर्धचन्द्रं तथा शुभ्रं केयूरान्सर्वबाहुषु ॥२६॥ नूपुरौ विमलौ तद्वद्ग्रैवेयकमनुत्तमम् ॥ अङ्गुलीयक-रत्नानि समस्ता स्वङ्गुलीषु च ॥२७॥ विश्वकर्मा

---

को दिया तथा ऐरावत हाथी से घंटा भी दिया ॥२२॥ यमराज ने अपने कालदण्ड से पैदा करके १ दण्ड ( डंडा ) दिया, अम्बुपति वरुण ने पाश ( नागपाश ) दी, दक्ष प्रजापति ने अक्षमाला और ब्रह्मा ने कमण्डलु ( तोंबी ) दिया ॥२३॥ दिवा-कर सूर्य भगवान ने अपनी सम्पूर्ण किरणों में से तेज (प्रकाश) निकालकर भगवती देवीजी के रोम-रोम में स्थापित कर दिया, काल ने निर्मल खड्ग और चर्म ( ढाल ) दान किया ॥२४॥ क्षीरोद (समुद्र) ने अमलहार जो कभी मैला न हो तथा दो वस्त्र जो कभी फटें नहीं, सुन्दर चूड़ामणि, दो दिव्य कुण्डल ( कानों के वाले ) और कटकानि (हँसली) दी ॥ सब बाहुओं के केयूर ( बाजू ) विमल नूपुर, गरदन में पहनने वाला आभू-षण ॥२६॥ तथा उंगलियों के गहने (अंगूठी) रत्न जटित दिये॥ विश्वकर्मा ने अत्यन्त मनोहर परशु ( फरसा ) दिया ॥२७॥

ददौ तस्यै परशुं चातिनिर्मलम् ॥ अस्त्राण्यनेक-
रूपाणि तथाभेद्यं च दंशनम् ॥२८॥ अम्लानपङ्क-
जांमालांशिरस्युरसि चापराम् ॥ अददज्जलधिस्तस्यै
पंकजं चाति शोभनम् ॥२६॥ हिमवान्वाहनं सिंहं
रत्नानि विविधानि च ॥ ददावशून्यं सुरया पानपात्रं
धनाधिपः ॥३०॥ शेषश्च सर्वनागेशो महामणि-
विभूषितम् ॥ नागहारंददौ तस्यैधत्ते यः पृथिवीमि-
माम् ॥३१॥ अन्यैरपि सुरैर्देवी भूषणैरायुधैस्तथा ॥
संमानिता ननादोच्चैः साट्टहासं मुहुर्मुहुः ॥३२॥

---

और अनेक प्रकार के अस्त्र तथा अभेद्य कवच दिये, जलनिधि ( समुद्र ) ने शिर तथा हृदय में पहरने के लिये जो कभी भी मैली न हो कमल के पुष्पों की माला दी तथा ॥२८॥ कमल पुष्प दिया ॥ हिमालय ( पर्वत राज ) ने भगवती को सवारी के लिये सिंह और रत्न दिये ॥२६॥ धनाधिप ( कुबेर ) ने मधु से भरा पानपात्र (कटोरा व प्याला) दिया, जो सब पृथ्वी को अपने माथे पर धारण करे हुए हैं वही सर्वनागेश शेषजी ने भगवती को बड़ी बड़ी महा मणियों से सुसज्जित नागहार दिया ॥३०॥ तथा अन्य सब देवताओं ने भी आभूषण और आयुध ( हथियार ) दिये ॥३१॥ तब देवीजी देवताओं से सम्मानित हो बार-बार उच्च स्वर से अट्टहास के साथ गर्जना करने लगीं उस भगवती के घोर नाद से समस्त आकाश मंडल गुंजायमान हो गया ॥३२॥ और एक बड़ी प्रतिध्वनि (लौट-

तस्या नादेन घोरेण कृत्स्नमापूरितं नभः ॥ अमा-
यतातिमहता प्रतिशब्दो महानभूत् ॥३३॥ चुक्षुभुः
सकला लोकाः समुद्राश्च चकम्पिरे ॥ चचाल वसुधा
चेलुः सकलाश्चमहीधराः ॥३४॥ जयेति देवाश्च
मुदा तामूचुः सिंहवाहिनीम् ॥ तुष्टुवुर्मुनयश्चैनां
भक्तिनम्रात्ममूर्तयः ॥३५॥ दृष्ट्वा समस्तं संक्षुब्धं
त्रैलोक्यममरारयः ॥ सन्नद्धाखिलसैन्यास्ते समुत्त-
स्थुरुदायुधाः॥३६॥आः किमेतदितिक्रोधादाभाष्य
महिषासुरः ॥ अभ्यधावत तं शब्दमशेषैरसुरैर्वृतः
॥३७॥ स ददर्श ततो देवीं व्याप्तलोकत्रयां त्विषा ॥

---

कर आवाज) हुई ॥ सब लोग चौंक गये और समुद्र काँप गया ॥३३॥ पृथ्वी चलायमान हुई तथा सब पर्वत हिलने लगे तब सब देवता गण प्रसन्न होकर भगवती सिंह वाहिनी को देख कर बार-बार जय हो जय हो ॥३४॥ और मुनिगण भक्ति से नम्र हो भगवती की स्तुति करने लगे, इस प्रकार सम्पूर्ण संसार को भयभीत देखकर राक्षसगण ॥३५॥ अपनी सब प्रकार की सेना ( पलटनें ) तयार कर कवायद कराने लगे, आः—यह क्या हो रहा है क्रोध से इस प्रकार कहकर ॥३६॥ महिषासुर सब राक्षसों के बीच में स्थित हो उस ( देवीजी के शब्द को अनुसंधान ( ढूँढने ) के लिये चला, तब उस ( महिषासुर ) ने देखा ॥३७॥ कि देवी पैर के बोझ से पृथ्वी को नीचे रसातल में दबा रही है, माथे के मुकुट से आकाश

पादाक्रान्त्या नतभुवं किरीटोल्लिखिताम्बराम्॥ ३८॥
क्षोभिताशेषपातालां धनुर्ज्यानिः स्वनेन ताम् ॥
दिशो भुजसहस्रेण समन्ताद् व्याप्य संस्थिताम् ॥
३६॥ ततः प्रववृतेयुद्धंतया देव्या सुरद्विषाम् ॥
शस्त्रास्त्रैर्बहुधामुक्तै रादीपितदिगन्तरम् ॥ ४० ॥
महिषासुरसेनानीश्चिक्षुराख्यो महासुरः ॥ युयुधे-
चामरश्चान्यैश्चतुरङ्गबलान्वितः ॥४१॥ रथानाम-
युतैः षड्भिरुदग्राख्यो महासुरः ॥ अयुध्यतायुतानां

---

को उठाये देती है धनुष की प्रत्यंचा की ध्वनि से पाताल तक कंपायमान करती है ॥३८॥ अपनी सहस्र भुजाओं से भगवती सब दिशाओं को रोक रही है, तब श्री देवीजी के साथ सुरद्विष राक्षसों का युद्ध प्रारम्भ हुआ ॥३६॥ उस समय लड़ाई में छूटे हुए अनेक तरह के दिव्य अस्त्र शस्त्रों से दिशा विदिशा दीप्तमान हो गईं, और महिषासुर का सेनापति चिक्षुर नाम वाला बड़ा राक्षस लड़ने लगा ॥ ४० ॥ चतुरङ्गिणी ( हाथी, घोड़े, रथ, पैदल ) पलटन लेकर चामर नाम राक्षस और बहुत से राक्षसों को साथ में लेकर लड़ने लगा, साठ हज़ार रथ की सेना लेकर उदग्र नाम का राक्षस लड़ने लगा ॥४१॥ अयुत ( दस हज़ार ) एक हज़ार बार इकट्ठे करके रथों से घिर कर महाहनु नाम का राक्षस युद्ध में लड़ने लगा। असिलोमा (तलवार की नोंक के समान रोम वाला ) नामक राक्षस ने पांच सौ अयुत ( दश हजार ) रथ की पलटन के बीच में स्थित होकर

## दुर्गार्चन सृतौ नं० ४     सर्वं 'सुरौजोद्भव महालक्ष्मी



ॐ अक्षस्रक् परशुं
गदेषु कुलिशं पद्मं
धनुष्कुण्डिकां ।
दण्डं शक्तिमसिञ्च
चर्म जलजं घण्टां
सुरा भाजनम् ॥





शूलं पाश सुदर्शने
च दधतीं हस्तैः
प्रवाल प्रभाम् ॥
से वे सै रिभमर्दिनी-
मिह महालक्ष्मीं
सुरौजोद्भवाम् ॥



च सहस्रेण महाहनुः ॥४२॥ पञ्चाशद्भिश्च नियु-
तैरसिलोमा महासुरः ॥ अयुतानां शतैः षड्भिर्बा-
ष्कलोयुयुधेरणे ॥ ४३ ॥ गजवाजिसहस्रौघैरनेकैः
परिवारितः ॥ वृतोरथानां कोट्या च युद्धे तस्मिन्न-
युध्यत ॥४४॥ बिडालाख्योऽयुतानां च पञ्चाशद्-
भिरथायुतैः ॥ युयुधे संयुगे तत्र रथानां परिवारितः

लड़ाई में लड़ा ॥४२॥ बाष्कल नामक राक्षस ने छः सौ अयुत रथ की सेना लेकर भगवती से युद्ध प्रारम्भ किया, और बिना गिन्ती हज़ारों हाथी, घोड़ों के समूह के बीच में ॥४३॥ परिवारित नामक राक्षस करोड़ रथ की सेना लेकर लड़ा, बिड़ा-लाच ( कंजा ) राक्षस पांच सौ अयुत पैदल पलटन तथा रथ की पलटन से सजकर लड़ने लगा ॥४४॥ और बहुत से राक्षस अयुत सेना, रथ, हाथी, और घोड़े साथ में लेकर लड़ाई में

श्री सूर्यनारायणाय नमः ॥

नेत्रोपनिषद्

श्री गणेशाय नमः ॥ अथातश्चाक्षुषीं पठित सिद्धां चक्षुरोगहरां व्याख्यास्यामः ॥ यथाचक्षुरोगाःसर्वतोनश्यंति चक्षुषो दीप्तिर्भवति तस्याह षाक्षुषी विद्यायाः अहिर्बुध्न्य ऋषिर्गायत्री छंदः श्रीसूर्योदेवता चक्षुरोग निवृत्तयेजपे विनियोगः। ओंचक्षुष् २ चक्षुष्तेजः स्थिरोभव मां पाहि २ त्वरितं चक्षुरोगान् शमय २ ममजातरूपं तेजोदर्शय २ यथाह मन्धोन-स्याम् तथा कल्याणं कुरु २ येन पूर्बजन्मोपार्जितानि चक्षुः प्रतिरोधक दुष्कृतानि तानि सर्वाणि निर्मूलय २ ओं नमश्चक्षुष्तेजोदात्रे दिव्यभास्क-राय ॥ ओंनमः करुणा करायामृताय ओंनमः श्री सूर्य्याय ओं नमो भग-वतेसूर्यायाक्षितेजसे नमः ओं खेचराय नमः ओंमहते नमः ओंतपसे नमः रजसे असतोमां सद्गमय तमसोमां ज्योतिर्गमय मृत्योर्माममृतंगमय उष्णोभगवान् शुचिरूपः हंसो भगवान् शुचिरप्रतिरूपः यद्रूपांचाक्षुष्मतीं विद्यांब्राह्मणोनित्यमधीते न तस्याक्षिरोगोभवति न तस्य कुलेन्धो भवति

॥४५॥ अन्ये च तत्रायुतशोरथनागहयैर्वृताः ॥ युयुधुः संयुगेदेव्या सह तत्र महासुराः॥४६॥कोटि-कोटिसहस्रैस्तु रथानां दन्तिनां तथा ॥ हयानां च वृतो युद्धे तत्राभून्महिषासुरः ॥४७॥ तोमरैर्भिन्दि-पालैश्च शक्तिभिर्मुसलैस्तथा॥ युयुधुः संयुगे देव्या खड्गैः परशुपट्टिशैः ॥ ४८ ॥ केचिच्च चिक्षिपुः

लड़ने लगे ॥४५॥ देवीजी के साथ में करोड़ २ हजार रथ, हाथी तथा इतने ही ॥४६॥ घोड़ों के साथ महिषासुर संग्राम भूमि में आया तब राक्षसगण तोमर, भिन्दिपाल, शक्ति, मूषल ॥४७॥ खड्ग पट्टिश आदि हथियारों द्वारा देवी से संग्राम करने लगे, कोई राक्षस देवीजी के ऊपर शक्ति फेंकते थे कोई पाश [ फन्दा ] फेंकते ॥४८॥ और दूसरे देवी को खड्ग की चोट से

अष्टौब्राह्मणान् ग्राहयित्वा विद्यासिद्धिर्भवति ओं विश्वरूपं घृणिते जात वेदसे हिरण्मयं पुरुषं ज्योतिरूपं तं सहस्ररश्मि शतधा वर्त्तमानः प्राणः प्रजानामुदयत्येषः सूर्यः ओं नमो भगवते आदित्याय अहोवाहिन्यक्षो-वाहिनीस्वाहा ॥ इति श्री अथर्वण वेदोक्त नेत्रोपनिषत्संपूर्णम् ॥

श्रीगणेशायनमः ॥ कैलास शिखरासीनं शंकरं वरदं शिवं ॥ देवी पप्रच्छ सर्वज्ञं देवदेवं महेश्वरम् ॥१॥ देव्युवाच ॥ भगवन्देवदेवेशदेवानां मोक्षदः प्रभो ॥ प्रब्रूहिमे महाभाग गोप्यं यद्यपि च प्रभो ॥२॥ शत्रूणां येन नाशः स्यादात्मनो रक्षणं भवेत् ॥ परमैश्वर्य्य मतुलं लभेद्येन हि तं वद ॥३॥ भैरव उवाच ॥ वक्ष्याम्ति महादेवि सर्व धर्म्महितायच ॥ अद्भुतं कवचं देव्यास्सर्व रक्षाकरं नृणाम् ॥४॥ सर्वारिष्ट प्रशमनं सर्वोपद्रवनाश-नम् ॥ सुखदं भोगदं चैव वश्याकर्षणमद्भुतम् ॥५॥ शत्रूणां संक्षयकरं सर्व व्याधिनिवारणम् ॥ दुःखिनोज्वरिणश्चैवस्वाभीष्टाप्रहतातथा ।६॥ भोगमोक्ष प्रदं चैव कालिका कवचं पठेत् ॥ ॐ अस्यश्रीकालिकाकवचस्य श्रीभैरवऋषिर्गायत्री छन्दः श्रीकालिकादेवता ममाभीष्टसिद्धये पाठेविनि-

शक्तीः केचित्पाशांस्तथापरे ॥ देवीं खड्गप्रहारैस्तु ते तां हन्तुं प्रचक्रमुः ॥४९॥ सापि देवी ततस्तानि शस्त्राण्यस्त्राणि चण्डिका ॥ लीलयैव प्रचिच्छेद-निजशस्त्रास्त्रवर्षिणी ॥५०॥ अनायस्तानना देवी स्तूयमानासुरर्षिभिः ॥ मुमोचासुरदेहेषु शस्त्राण्य-

मारने के लिये घूम रहे थे। तब चण्डिका देवी ने राक्षसों के द्वारा चलाये गये विविध भाँति के अस्त्र शस्त्रों को ॥४९॥ अनायास साधारण रथा क्रीडा से ही अपने शस्त्रास्त्र से काट, गेरा, तब देवता और ऋषियों से स्तुति की गई देवी ॥५०॥ प्रसन्न मुखी ईश्वरी देवी राक्षसों के शरीर पर अस्त्रशस्त्र की

योगः ॥ ॐ ध्यायेत्कालीं महामायां त्रिनेत्रां बहुरूपिणीम् ॥ चतुर्भुजां ललज्जिह्वां पूर्णचंद्रनिभाननां ॥ नीलोत्पलदलप्रख्यां शत्रुसंघविदारिणीम् ॥८॥ नरमुण्डं तथा खड्गंकमलं च वरंतथा ॥ बिभ्राणां रक्तवसनांदंष्ट्रआधाम्‌लींघोररूपिणीम् ॥ ९ ॥ अट्टहास निरतांसर्वदा च दिगम्बराम् ॥ शवासनस्थितां देवीं मुण्डमाला विभूषिताम् ॥१०॥ इतिध्यात्वा महादेवीं पुनस्तु कवचंपठेत ॥ ॐ कालिकाघोररूपाढ्या सर्वकामप्रदाशुभा ॥११॥ सर्वदेवस्तुतादेवी शत्रुनाशं करोतु मे ॥ ह्रीं ह्रीं स्वरूपिणीचैव ह्रां ह्रां हूँ रूपिणी तथा ॥१२॥ ह्रीं ह्री स्त्रें २ स्वरूपा सा सदाशत्रून्विदारयेत् ॥ श्रीं ह्रीं ऐं रूपिणीदेवी भवबंधविमोचनी ॥१३॥ हसकल ह्रींह्रीं रिपून्साहरतु देवी सर्वदा ॥ यथाशुम्भो हतो दैत्यो निशुम्भश्च महासुरः ॥१०॥ वैरिनाशाय वंदे तां कालिकां शंकरप्रियाम् ॥ ब्राह्मी शैवी वैष्णवी च वाराही नारसिंहिका ॥१५॥ कौमार्यैन्द्री च चामुण्डा खादयन्तु ममद्विषः ॥ सुरेश्वरी घोररूपा चण्डमुण्ड विनाशिनी ॥१६॥ मुण्डमालावृतांगी च सर्वतः पातुमाम् सदा ॥ ह्रीं ह्रीं कालिके घोरदंष्ट्रे रुधिर प्रिये रुधिर पूर्ण-वक्त्रे रुधिरावृत्तस्तानि मम शत्रून्खादय २ हिंसय २ मारय २ भिंदि २ छिंधि २ उच्चाटय २ द्रावय २ शोषय २ स्वाहा ह्रीं ह्रीं कालिकायैमदीय शत्रू समर्पयामि स्वाहा ॐ जय २ किरि २ किटि २ कुट२ कट्ट २ मर्दय २

स्त्राणि चेश्वरी ॥५१॥ सोऽपि क्रुद्धो धुतसटो देव्या वाहनकेशरी ॥ चचारासुरसैन्येषु वनेष्विव हुताशनः ॥ ५२ ॥ निश्वासान्मुमुचेयांश्च युध्यमाना रणेऽम्बिका ॥ त एव सद्यः सम्भूतागणाः शतसहस्रशः ॥५३॥ युयुधुस्ते परशुभिर्भिन्दिपालासिपट्टिशैः ॥

वरषा करने लगी, और देवी के वाहन उस सिंह ने जिस प्रकार वन में घूम २ कर अग्नि फैलकर तमाम वन को भस्म कर देती है तद्वत् क्रोध से सिंह अपने गदन के केश [ बालों को ] हिलाता हुआ असुर सेना का नाश करने लगा ॥५१॥ युद्ध के बीच में अम्बिका ने जितने स्वास छोड़े उन एक २ स्वास में ॥५२॥ एक-एक लाख गण पैदा हुए, देवी जी के प्रभाव से बढ़ा हुआ वह गण समूह फरसा, भिन्दिपाल, ॥५३॥ आदि

मोहय २ हर २ ममरिपून्ध्वंसय २ भक्षय २ त्रोटय २ यातुधानि चामुण्डे सर्व जनान्राज्ञो राजपुरुषां (स्त्रि) योषाः रिपून्ममवश्यान्कुरु २ तनु २ धान्यंधनमश्वान्गजान् रत्नानिदिव्यकामिनीः पुत्रपौत्रान्राजश्रियं देहि २ यच्छ २ क्षां क्षीं क्षूं क्षैं क्षौं क्षः स्वाहा ॥ इत्येतत्कवचं दिव्यं कथितं शम्भुनापुरा ॥१७॥ ये पठन्ति सदा तेषां ध्रुवं नश्यन्तिशत्रवः ॥ प्रलयंयान्ति व्याधीनां भवन्तीह न संशयः ॥१८॥ धनहीनाः पुत्रहीनाः शत्रवस्तस्य-सर्वदा ॥ सहस्र पठनात्सिद्धिः कवचस्य भवेत्तथा ॥१९॥ ततः कार्याणि सिद्धयन्ति यथा शंकर भाषितम् ॥ श्मशानांगारमादाय चूर्णीकृत्वा प्रयत्नतः ॥२०॥ पादोदकेन पिष्टाच लिखेल्लौह-शलाकया ॥ भूमौ शत्रून् हीन रूपान् उत्तराशिरसस्तथा ॥२१॥ हस्तं दत्वातद्हृदये कवचं तु स्वयं पठेत् ॥ शत्रोः प्राणप्रतिष्ठान्तु कुर्यान्मंत्रेण मंत्रवित् ॥ २२ ॥ हन्यादस्त्र प्रहारेण शत्रुर्गच्छेद्यमालयम् ॥ ज्वलदंगार-तापेन भवन्तिज्वरिणोऽरयः ॥२३॥ प्रोञ्छणैर्वामपादेन दरिद्रो भवति ध्रुवम् ॥ वैरिनाशकरं प्रोक्तं कवचं वश्यकारकम् ॥२४॥ परमैश्वर्यदं चैवपुत्रपौत्रादिवृद्धिदम् ॥ प्रभात

नाशयन्तोऽसुरगणान्देवीशक्त्युपबृंहिताः ॥५४॥
अवादयन्त पटहान्गणाःशंखांस्तथापरे॥ मृदङ्गांश्च
तथैवान्ये तस्मिन्युद्धमहोत्सवे ॥५५॥ ततो देवी
त्रिशूलेन गदया शक्तिवृष्टिभिः ॥ खड्गादिभिश्च
शतशो निजघान महासुरान् ॥५६॥ पातयामास
चैवान्यान् घण्टास्वनविमोहितान् ॥ असुरान्भुवि
पाशेनबद्ध्वाचान्यानकर्षयत् ॥५७॥ केचिद्द्विधा-
कृतास्तीक्ष्णैः खड्गपातैस्तथापरे ॥ विपोथितानि-

आयुधों से देवी के गण राक्षसों का संहार करने लगे उस देवासुर संग्राम महोत्सव में देवी के गणों में से कोई पटह, (ढोल) कोई शंख ॥५४॥ कोई मृदङ्ग (पखावज) बजाने लगे, उसके बाद देवीजी ने त्रिशूल से, गदा से शक्ति ( भालों ) की वृष्टि से ॥५५॥ तलवारों से सैकड़ों महा असुरों को मार गेरा और बहुत से राक्षसों को घंटे की ध्वनि से मोहित करके मार दिया ॥५६॥ और बहुत से राक्षसों को पाश में बाँधकर पृथ्वी पर खींच कर मार दिया, और कितने राक्षसों को तरवार से काट-काट कर दो टुकड़े कर दिये ॥ ५७ ॥ और बहुत से राक्षस गदा की चोट से मूर्छा खाकर सो रहे ॥ बहुत से मूषल

समये चैव पूजाकाले प्रयत्नतः ॥२५॥ सायंकाले तथा पाठात्सर्वसिद्धिर्भवेद्ध्रुवम्॥ शत्रुरुच्चाटनं याति देशाच्चविच्युतोभवेत् ॥२६॥ पश्चात्किंकरमाप्नोति सत्यं २ न संशयः ॥ शत्रुनाशकरं देवि सर्व-संपत्प्रदे शुभे ॥२७॥ सर्वदेवस्तुते देवि कालिकेत्वां नमाम्यहम् ॥

इति रुद्रयामले कालीकवचं सम्पूर्णम् ॥

पातेन गदया भुवि शेरते ॥५८॥ वेमुश्च केचिद्रुधिरं मुसलेन भृशं हताः ॥ केचिन्निपतिता भूमौ भिन्नाः शूलेन वक्षसि ॥५९॥ निरन्तराः शरौघेण कृताः केचिद्रणाजिरे ॥ श्येनानुकारिणः प्राणान्मुमुचुस्त्रिदशार्दनाः ॥६०॥ केषांचिद्बाहवश्छिन्नाश्छिन्नग्रीवास्तथापरे ॥ शिरांसिपेतुरन्येषामन्येमध्येविदारिताः ॥६१॥ विच्छिन्नजंघास्त्वपरे पेतुरुर्व्यां महासुराः ॥ एकबाह्वक्षिचरणाः केचिद्देव्या द्विधाकृताः ६२॥ छिन्नेऽपिचान्येशिरसिपतिताःपुनरुत्थिताः॥

---

की चोट से घायल होकर मुँह से रुधिर वमन करने लगे ॥५८॥ और बहुत से राक्षस हृदय में त्रिशूल की वेदना से घायल होकर पृथ्वी पर गिर गये, कितने बाण वृष्टि से घायल हुए ॥५९॥ महिषासुर की सेना (पलटन) के यूथपति इसी तरह अपने अपने प्राणों का मोह त्याग शरीर छोड़ने लगे, कितने राक्षसों के हाथ कट गये, कितनों की गरदन कट गईं ॥६०॥ कितनों के शिर कट गये और अन्य बहुत राक्षसोंके बीच के हिस्से (पेट छाती) फट गये ॥ बहुत से राक्षसों की जाँघ कटने से पृथ्वी पर गिर पड़े ॥६१॥ श्री देवीजी ने कितने ही राक्षसों के एक बांह, आँख और पैर नष्ट कर दिये, तथा कितनों को बीच में से चीरकर दो टुकड़े कर दिये, और राक्षसों के शिर कटने से गिर जाने पर भी फिर उठकर ॥६२॥ उनके रुंड शरीर ( जिनको कबंध कहते हैं ) सुन्दर अस्त्र लेकर श्रीजगदम्बा देवीजी से लड़ने



* (कबन्धायुयुधुर्देव्या गृहीतपरमायुधाः) ॥ ननृतु-
श्चापरे तत्र युद्धे तूर्यलयाश्रिताः ॥६३॥ कबन्धा-
श्छिन्नशिरसः खड्गशक्त्यृष्टिपाणयः ॥ तिष्ठतिष्ठेति
भाषन्तो देवीमन्ये महासुराः ॥६४॥ पातितैरथ-
नागाश्वैरसुरैश्च वसुन्धरा ॥ अगम्यासाभवत्तत्र
यत्राभूत्समहारणः ॥६५॥ शोणितौघा महानद्यः
सद्यस्तत्र प्रसुस्रुवुः ॥ मध्ये चासुरसैन्यस्य वारणा
सुरवाजिनाम् ॥६६॥ क्षणेन तन्महासैन्यमसुराणां
तथाम्बिका ॥ निन्ये क्षयं यथा वह्निस्तृणदारु महा-
चयम् ॥६७॥ स च सिंहो महानादमुत्सृजन्धुत-

लगे, और दूसरे कबंध बाजे बजाने और नाचने लगे ॥६३॥ और अन्य बड़े बड़े राक्षस जिनके मस्तक कट गये थे वे सब कबन्ध होकर गदा, शक्ति और (कृपाण) हाथों में लेकर श्रीदेवीजी से "ठहरो ठहरो" कहकर लड़ने लगे ॥६४॥ जिस स्थान पर यह बड़ी लड़ाई हुई थी उस जगह रथ, हाथी, घोड़े तथा राक्षसों के गिरने से पृथ्वी इस तरह भर गई कि रास्ता निकलना असम्भव था ॥६५॥ राक्षसों की सेना के मृत हाथी, घोड़े और असुरों के रक्त की महानदी इधर उधर बहने लगी ॥६६॥ जिस प्रकार तृण (घास) और लकड़ी के बड़े वन को अग्नि जलाकर भस्म कर देता है ठीक उसी प्रकार श्रीजग-

* 'कबन्धायुयुधुर्देव्या गृहीतपरमायुधाः'।
इत्यर्धं गुर्जर सांप्रदायिके पुस्तके नदृश्यते ॥

केसरः ॥ शरीरेभ्योऽमरारीणामसूनिव विचिन्वति ॥६८॥ देव्या गणैश्च तैस्तत्र कृतं युद्धं महासुरैः ॥ यथैषां तुष्टुवुर्देवाः पुष्पवृष्टिमुचो दिवि ओं ॥६९॥ इति श्रीमार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवी माहात्म्ये (महिषासुरसैन्यवधो नाम) द्वितीयोऽध्यायः ॥२॥ उवाच १ श्लोक ६८ एवं ६९ एवमादितः ॥ १७३ ॥

---

वैदिक आहुति २ अध्याय की ।।

एक पान पर शाकल्य १ कमलगट्टा घी में भिगोकर १ सुपारी, २ लौंग, १ छोटी इलायची, गूगल, इस अध्याय में विशेष गूगल ही है। सब चीजें स्रुची में रख खड़े होकर मंत्र २४३ पृष्ठ में लिखे हैं वही बोलना।। ॐ जय जय मार्कण्डेयपुराणे सावर्णिकेमन्वन्तरे देवी माहात्म्ये सत्याः सन्तु ( यजमानस्य कामाः ) जगदम्बार्पणमस्तु । ऐसा बोलकर जल छोड़ना।

---

दम्बा ने क्षण मात्र में राक्षसों की बड़ी सेना का नाश कर दिया ॥६८॥ और उस भगवती के वाहन सिंह ने भी अपने बालों को हिलाते हुए घोर नाद करके उसी प्रकार (जैसे देवीजी ने राक्षसों का नाश किया था) राक्षस समूह के प्राण नष्ट कर दिये ॥६९॥ तथा देवी के गणों ने भी इस युद्ध में ऐसी लड़ाई की जिससे सब देवतागण प्रसन्न होकर स्वर्ग से पुष्पों की वर्षा करने लगे ॥

इति आगरा निवासी श्री घनश्याम गोस्वामी कृत मार्कण्डेय
पुराण के दुर्गा माहात्म्य में महिषासुर
सैन्य बध की कथा समाप्त हुई ॥

तान्त्रिक आहुति ॥

ह्रीं सांगायै सायुधायै सशक्तिकायै सपरिवारायै सवाहनायै श्री महालक्ष्म्यै अष्टाविंशति वर्णात्मिकायै लक्ष्मी बीजाधिष्ठात्र्यै नमः महाहुतिं समर्पयामि स्वाहा ॥ सामान सब वही है जो २६० पृष्ठ में लिखा है।

---

# अथ तृतीयोऽध्यायः ॥

अथ ध्यानम् ॥

ॐ उद्यद्भानुसहस्रकान्तिमरुणक्षौमां शिरोमालिकां रक्तालिप्तपयोधरां जपवटीं विद्यामभीतिं वरम् ॥ हस्ताब्जैर्दधतीं त्रिनेत्रविलसद्वक्त्रारविन्दश्रियंदेवीं बद्धहिमांशुरत्नमुकुटां वन्देऽरविन्द स्थिताम् ॥३॥ ऋषिरुवाच ॥१॥ ॐ निहन्यमानं तत्सैन्यमवलोक्य महासुरः ॥ सेनानीश्चिक्षुरः कोपाद्ययौ योद्धुमथाम्बिकाम् ॥२॥ स देवीं शरवर्षेण ववर्ष समरेऽसुरः ॥

---

उदय होते हुए सहस्र सूर्य के समान कान्ति व लाल रेशमी वस्त्र धारण किये तथा मुण्डों की माला पहिने हुए, लाल चन्दन को लगाये, जपवटी, विद्या, अभय, वर को कर कमलों में धारण करे हुए बड़े-बड़े तीन नेत्र और कमल के समान सुहावना मुख, रत्न जड़े हुए अर्ध चन्द्रमा सहित मुकुटको धारण करे हुए अपने हृदय कमल में बैठी हुई देवी को ध्यान करता हूँ।

ऋषि बोले १—"जब महा असुर सेनापति चिक्षुर उस अपनी बड़ी सेना को मरती हुई देख क्रोध कर अम्बिका से लड़ने के लिये गया ॥२॥ जिस तरह सुमेरु पर्वत के शृंग पर मेघ जल बरसाता है उसी प्रकार वह ( चिक्षुर ) असुर भगवती

यथा मेरुगिरेः श्रृङ्गं तोयवर्षेणतोयदः ॥३॥ तस्य-
च्छित्वा ततो देवी लीलयैव शरोत्करान् ॥ जघान
तुरगान्बाणैर्यन्तारं चैव वाजिनाम् ॥४॥ चिच्छेद
च धनुः सद्यो ध्वजं चातिसमुच्छ्रितम् ॥ विव्याध
चैव गात्रेषु छिन्नधन्वानमाशुगैः ॥५॥ सच्छिन्न-
धन्वा विरथो हताश्वो हतसारथिः ॥ अभ्यधावत
तां देवीं खड्गचर्मधरोऽसुरः ॥ ६ ॥ सिंहमाहत्य
खड्गेन तीक्ष्णधारेण मूर्धनि ॥ आजघान भुजे
सव्ये देवीमप्यतिवेगवान् ॥७॥ तस्याः खड्गो भुजं
प्राप्य पफाल नृपनन्दन ॥ ततो जग्राह शूलं स

---

के ऊपर शर ( तीर ) बरसाने लगा ॥३॥ तदनन्तर देवीजी ने बहुत सावधानी से उस राक्षस की शर वर्षा को काट कर उसके रथ के घोड़े और सारथी ( साईस ) को बाण से मार दिया ॥४॥ भगवती ने उसका धनुष तथा उत्तम रथ की ध्वजा ( झंडी ) भी काट दी और उस कटे हुए धनुष वाले चिक्षुर राक्षस के शरीर में बाणों की वर्षा से घाव कर दिये ॥ ५ ॥ तिसके बाद धनुष, रथ घोड़े और सारथी बिहीन वह असुर चिक्षुर ( खड्ग ) तरवार चर्म्म ( ढाल ) ले देवी की तरफ दौड़ा ॥ ६ ॥ तथा अत्यन्त बेग से तरवार की तीक्ष्ण धार से देवीजी के वाहन उस सिंह के शिर में आघात ( मार ) कर देवीजी के बामभुजा पर भी चोट की ॥७॥ हे राजा सुरथ ! उस राक्षस की तरवार देवीजी की बांहको छूने से टूट गई तब क्रोध

कोपादरुणलोचनः ॥८॥ चिक्षेप च ततस्तत्तु भद्र-
काल्यां महासुरः ॥ जाज्वल्यमानं तेजोभी रवि-
बिम्बमिवाम्बरात् ॥ ९ ॥ दृष्ट्वातदापतच्छूलंदेवी-
शूलममुञ्चत ॥ तच्छूलं शतधा तेन नीतं स च
महासुरः ॥ १० ॥ हते तस्मिन्महावीर्ये महिषस्य
चमूपतौ ॥ आजगाम गजारूढश्चामरस्त्रिदशार्दनः
॥११॥ सोऽपि शक्तिं मुमोचाथ देव्यास्तामम्बिका
द्रुतम् ॥ हुङ्काराभिहतां भूमौ पातयामास निष्प्रभाम्
॥१२॥भग्नां शक्तिं निपतितांदृष्ट्वा क्रोधसमन्वितः ॥

---

से लाल आंखें करते हुए उस राक्षस ने शूल ( त्रिशूल ) लिया ॥ ८ ॥ और भद्रकाली की तरफ़ निशाना करके फेंक दिया वह शूल आकाश से गिरती हुई सूर्य की किरण के समान तेज से अतीव जाज्वल्यमान मालूम हुआ ॥९॥ उस राक्षस की त्रिशूल को अपनी ओर आते देख कर देवीजी ने अपना शूल चलाया देवीजी के शूल ( त्रिशूल ) ने राक्षस के शूल के सैकड़ों खण्ड करके महा असुर चिक्षुर के भी सैकड़ों टुकड़े कर दिये ॥१०॥ जब युद्ध में बड़ा बलवान चिक्षुर नाम का राक्षस महिषासुर की सेना का अधिपति ( आफिसर ) मारा गया तब हाथी पर बैठ कर चामर नाम का असुर देवताओं का शत्रु श्री देवीजी से संग्राम में लड़ने को आया ॥११॥ उस चामर असुर ने देवीजी के ऊपर शक्ति (भाला सांग) फेंकी परन्तु जगदम्बा देवी के हुङ्कार से जल्दी निस्तेज (भस्म) होकर नीचे पृथ्वी पर गिर गई ॥१२॥

चिक्षेप चामरः शूलं बाणैस्तदपि साच्छिनत् ॥१३॥
ततः सिंहः समुत्पत्य गजकुम्भान्तरेस्थितः ॥ बाहु-
युद्धेन युयुधे तेनोच्चैस्त्रिदशारिणा ॥१४॥ युद्धय-
मानौ ततस्तौ तु तस्मान्नागान्महीं गतौ ॥ युयु-
धातेऽतिसंरब्धौ प्रहारैरतिदारुणैः ॥ १५ ॥ ततो
वेगात्खमुत्पत्य निपत्य च मृगारिणा ॥ करप्रहारेण
शिरश्चामरस्य पृथक्कृतम् ॥ १६ ॥ उदग्रश्च रणे
देव्या शिलावृक्षादिभिर्हतः ॥ दन्तमुष्टितलैश्चैव
करालश्च निपातितः ॥१७॥ देवी क्रुद्धा गदापातै-
श्चूर्णयामास चोद्धतम् ॥ वाष्कलं भिन्दिपालेन

---

चामर ने अपनी ( शक्ति सांग ) को भस्म होकर नीचे गिरा हुआ देख अत्यन्त क्रोध से विवश हो शूल चलाया तब देवीजी ने इसको भी बाण वृष्टि से काट गिराया ॥१३॥ अनन्तर देवी का वाहन वह सिंह उछल कर ( चामर राक्षस के ) हाथी के माथे पर बैठ राक्षस से मल्ल युद्ध करने लगा ॥ १४ ॥ वे दोनों हाथी के ऊपर से लड़ते-लड़ते पृथ्वी पर गिरकर अत्यन्त दारुण चोट एक के ऊपर दूसरा करने लगा ॥ १५ ॥ कुछ देरी के बाद सिंह ने उछल कर हाथ के थप्पड़ से चामर नामक राक्षस का शिर शरीर से अलग कर दिया ॥१६॥ फिर देवी ने उदग्र नामक असुर को पत्थर और वृक्ष ( पेड़ ) बरसा करके मार दिया और दाँत तथा मुक्कों की मार से कराल नामक राक्षस को मारा ॥ १७ ॥ क्रोध में आकर देवी ने गदा प्रहार

बाणैस्ताम्रं तथांधकम् ॥ १८ ॥ उग्रास्यमुग्रवीर्यं च तथैव च महाहनुम् ॥ त्रिनेत्रा च त्रिशूलेन जघान परमेश्वरी ॥१९॥ बिडालस्यासिना कायात्पातयामास वै शिरः ॥ दुर्धरं दुर्मुखं चोभौ शरैर्निन्ये-यमक्षयम् ॥ २० ॥ एवं संक्षीयमाणे तु स्वसैन्ये महिषासुरः ॥ माहिषेण स्वरूपेण त्रासयामास तान्गणान् ॥२१॥ कांश्चित्तुण्डप्रहारेण खुरक्षेपैस्तथापरान् ॥ लाङ्गूलताडितांश्चान्याञ्छृङ्गाभ्याञ्च विदारितान् ॥२२॥ वेगेन कांश्चिदपरान्नादेन भ्रमणेन च॥निःश्वासपवनेनान्यान्पातयामास भूतले॥२३॥

---

कर उद्धत राक्षस को मारकर चूर्ण कर दिया बाष्कल नामक राक्षस को भिन्दिपाल से और ताम्र तथा अन्धक को बाण से संहार किया ॥ १८ ॥ तीन नेत्र वाली देवी ने उग्रास्य उग्रवीर्य तथा महाहनु नामक राक्षसों का त्रिशूल से नाश कर दिया ॥१९॥ बिडाल नामक असुर का मस्तक उसके शरीर से तरवार द्वारा अलग कर दिया दुर्धर और दुर्मुख राक्षसों को बाणों से यमलोक भेजा ॥२०॥ इस तरह अपनी सेना का नाश होते देख महिषासुर भैंसे का रूप धारण कर देवी के गणों को डराने लगा ॥२१॥ कितनों को मुख की चोट से किसी को पैर के खुर की चोट से किसी को पूँछ के प्रहार से किसी को सींगों से चोट पहुँचाता हुआ ॥२२॥ किसी को झटके से किसी को गर्जना से किसी को भ्रमण तथा श्वास की वायु से पृथ्वी पर गिराने लगा ॥२३॥ पहले देवी के गणों को इस तरह गिराता हुआ वह

निपात्य प्रमथानीकमभ्यधावत सोऽसुरः ॥ सिंहंहन्तुं महादेव्याः कोपं चक्रे ततोऽम्बिका ॥२४॥ सोऽपि कोपान्महावीर्यः खुरक्षुण्णमहीतलः ॥ शृङ्गाभ्यां पर्वतानुच्चांश्चिक्षेप च ननाद च ॥२५॥ वेगभ्रमण विक्षुण्णा मही तस्य व्यशीर्यत ॥ लाङ्गूलेनाहत-श्चाब्धिः प्लावयामास सर्वतः ॥२६॥ धुतशृङ्गवि-भिन्नाश्चखण्डं खण्डं ययुर्घनाः॥श्वासानिलास्ताः शतशो निपेतुर्नभसोऽचलाः ॥ २७ ॥ इति क्रोध समाध्मातमापतन्तं महासुरम् ॥ दृष्ट्वा सा चण्डिका कोपं तद्वधाय तदाकरोत्॥२८॥ सा क्षिप्त्वा तस्य

---

राक्षस महिषासुर देवीजी के सिंह को मारने की इच्छा से दौड़ा तब भगवती ने गुस्सा किया ॥ २४ ॥ और वह महावीर्य राक्षस महिषासुर भी क्रोधकर अपने खुरों से पृथ्वी को विदीर्ण कर सींगों से बड़े-बड़े पहाड़ों को गिराकर गर्जने लगा ॥२५॥ उस राक्षस महिषासुर के जल्दी-जल्दी घूमने से पृथ्वी फटने लगी तथा पूँछ ( दुम ) की फटकार से समुद्र उछल-उछल कर सब वस्तुओं को डुबाने लगा ॥ २६ ॥ और सींगों के हिलाने की चोट से बादल सब टुकड़े-टुकड़े हो गये, तथा स्वास की वायु से उड़े हुए पहाड़ आकाश से गिरने लगे ॥ २७ ॥ इस तरह महाअसुर ( महिषासुर ) को क्रोध से भरा हुआ आते हुए देख चण्डिका ने उसको मारने के लिये क्रोध किया ॥२८॥ तब देवी ने उस महाअसुर को पाश ( फंदा ) से

वै पाशं तं बबंध महासुरम् ॥ तत्याज माहिषं रूपं सोऽपि बद्धो महामृधे॥२६॥ततः सिंहोऽभवत्सद्यो यावत्तस्याम्बिका शिरः ॥ छिनत्ति तावत्पुरुषः खड्ग-पाणिरदृश्यत ॥३०॥तत एवाशु पुरुषं देवी चिच्छेद सायकैः ॥ तं खड्गचर्मणा सार्द्धं ततः सोऽभून्महा-गजः ॥३१॥ करेण च महासिंहं तं चकर्ष जगर्ज च ॥ कर्षतस्तु करं देवी खड्गेन निरकृन्तत ॥३२॥ ततो महासुरो भूयो माहिषं वपुरास्थितः ॥ तथैव क्षोभयामास त्रैलोक्यं सचराचरम् ॥ ३३ ॥ ततः क्रुद्धा जगन्माता चंडिका पानमुत्तमम् ॥ पपौ पुनः

---

बाँधा तत्क्षण असुर ने अपना महिष का रूप छोड़ दिया परन्तु बँध गया ॥ २६ ॥ बाद में वह राक्षस सिंह के रूप में जल्दी से प्रगट हुआ जब तक अम्बिका ने उसका शिर काटा तब तक वह राक्षस तलवार हाथ में ले पुरुष बन गया ॥ ३० ॥ जब देवी ने बाण से ढाल तलवार धारी उस राक्षस को मारा तब तक वह महिषासुर हाथी बन गया ॥ ३१ ॥ इसके बाद वह शुँड से भगवती के वाहन महा सिंह को खींच कर गर्जने लगा, जब भगवती ने खींचने वाले हाथी की शुँड को खड्ग द्वारा काट दिया ॥ ३२ ॥ तब फिर वह राक्षस भैंसे का स्वरूप बनाकर प्रगट हुआ और पहिले की ही भाँति तीनों लोक में बसने वाले चर ( चलने वाले ) अचर ( नहीं चलने वाले ) को दुःखित करने लगा ॥ ३३ ॥ तब जगत्माता

पुनश्चैव जहासारुण लोचना ॥३४॥ ननर्द चासुरः सोऽपि बलवीर्यमदोद्धतः ॥ विषाणाभ्यां च चिक्षेप चण्डिकां प्रति भूधरान् ॥३५॥ सा च तान् प्रहिताँ-स्तेन चूर्णयन्ती शरोत्करैः ॥ उवाच तं मदोद्धूत मुखरागाकुलाक्षरम् ॥३६॥देव्युवाच॥३७॥गर्ज*
गर्ज क्षणं मूढ मधु यावत्पिबाम्यहम् ॥ मया त्वयि हतेऽत्रैव गर्जिष्यन्त्याशु देवताः ॥३८॥ऋषिरुवाच ॥३९॥ एवमुक्त्वा समुत्पत्य सारूढा तं महासुरम् ॥

चण्डिका देवी क्रोधित हो उत्तम मधु पीने लगी और रक्त नेत्र करके बार-बार हँसने लगी ॥ ३४ ॥ तथा बलवीर्य के घमण्ड से वह महिषासुर राक्षस भी गर्जने लगा और दोनों सींगों से चण्डिका देवी के ऊपर बड़े-बड़े पहाड़ों को फेंकने लगा ॥३५॥ तब चण्डिका देवी ने असुर के फेंके हुए पहाड़ों को अपनी बाण वृष्टि से चूरा कर दिया और मधु पीने से चण्डिका देवी का मुख लाल हो गया तथा अक्षर भी मुख से साफ नहीं निकलते थे ॥३६॥ देवी ने कहा—॥३७॥ अरे मूढ़ ( नीच ) जब तक मैं मधु पी रही हूँ तब तक क्षणमात्र खूब गर्जन करले-गर्जन करले, मैं तुझे बहुत जल्दी इस युद्ध क्षेत्र में मारूँगी तब सब देवता लोग गर्जन करेंगे ॥ ३८ ॥ ऋषि ने कहा—॥ ३९ ॥ देवी इतना कह उछलकर उस महा असुर के कण्ठ पर चढ़ गई

* हवन में यहाँ शहद की आहुति लगेगी ॥



पादेनाक्रम्य कंठेचशूलेनैनमताडयत् ॥४०॥ ततः
सोऽपि पदाक्रान्तस्तया निजमुखात्ततः ॥ अर्धनि-
ष्क्रान्त एवातिदेव्या वीर्येण संवृतः ॥४१॥ अर्ध-
निष्क्रान्त एवासौ युध्यमानो महासुरः ॥ तया महा-
सिना देव्या शिरश्छित्वा निपातितः ॥४२॥ ततो
हाहाकृतं सर्वं दैत्यसैन्यं ननाश तत् ॥ प्रहर्षं च
परंजग्मुः सकला देवतागणाः ॥४३॥ तुष्टुवुस्तां
सुरा देवीं सह दिव्यैर्महर्षिभिः ॥ जगुर्गन्धर्वपतयो
ननृतुश्चाप्सरो गणाः ऊँ ॥ ४४ ॥❀ इति श्रीमा-
र्कण्डेय पुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्येमहि-
षासुरबधो नामतृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ उवाच ३
श्लोक ४१ एवं ४४ एवमादितः ॥ २१७ ॥

---

और पैर से उसे दबाकर त्रिशूल से मारने लगी ॥ ४० ॥ तब देवी के पैर से दबकर राक्षस अपने मुख से बाहर होते न होते देवी के पराक्रम से वशीभूत हो गया ॥४१॥ वह राक्षस अपने भैंसे के शरीर से आधा निकला हुआ और लड़ाई लड़ने को तैयार उस महा असुर ( महिषासुर ) को देवी ने अपने महा-खड्ग से शिर काटकर नाश किया ॥४२॥ तिसके बाद सम्पूर्ण राक्षसों की सेना हाहाकार करके नाश हो गई तब सब देवता लोग अत्यन्त प्रसन्न हुए ॥४३॥ और देवी को महर्षि तथा देव-गणों ने दिव्य अर्घ्य दे स्तुति से प्रसन्न किया । गन्धर्वगण के स्वामी गाने लगे और अप्सरा नृत्य करने लगीं ॥४४॥

श्री गोस्वामी घनश्याम कृत, तीसरे अध्याय की भाषा टीका समाप्त हुई।



तन्त्रोक्त आहुति ।।

ॐ जयन्ती सांगायै सायुधायै स शक्तिकायै सपरिवारायै सवाहनायै लक्ष्मी बीजाधिष्ठात्र्यै महाहुतिं समर्पयामि नमः स्वाहा ।। सामान वही है ।।

तीसरे अध्याय की आहुति में सामान वही है जो पेज २४३ में है केवल भेंसा गूगल विशेष है और मन्त्र भी सब वही हैं ।

---

# चतुर्थोऽध्यायः ।।

## अथ ध्यानम् ।।

**ॐ कालाभ्राभां कटाक्षैररिकुलभयदांमौलिबद्धेन्दुरेखां शंखं चक्रं कृपाणं त्रिशिखमपि करैरुद्वहन्तीं**

---

काले बादलों के समान शरीर की कान्ति कटाक्ष मात्र से ही शत्रुकुल को भय देने वाली बालों के बंधे हुए जूड़े पर बाल चन्द्रमा शोभायमान है, शंख, चक्र, कृपाण, त्रिशूल हाथों में लिये तीन नेत्र सिंह के ऊपर बैठी हुई तीनों लोकों को अपने तेज से पूर्ण करने वाली जय नामक दुर्गा को ध्यान करता हूँ ।। जिसको इन्द्रादिक देवता अपनी कामनाओं की सिद्धि के लिये पूजते हैं । *शक्रादि स्तुति में पायस की आहुति होती है ।। पायस बनाने की विधि ११ अध्याय में लिखी है ।।

---

अथ दुर्गाशतनाम स्तोत्रम् ।।

दुर्गायाः शतनामानि श्रृणु त्वम्भवगेहिनि ।। दुर्गाभवानी देवेशी विश्वनाथप्रिया शिवा ।। १ ।। घोरदंष्ट्राकरालास्या मुण्डमाला विभूषणा ।। रुद्राणी तारिणी तारा माहेशी भववल्लभा ।। २ ।। नारायणी जगद्धात्री महादेवप्रिया जया ।। विजया च जयाऽऽराध्या शर्व्वाणी हरवल्लभा ।।३।।

त्रिनेत्राम् ॥ ❀ सिंहस्कन्धाधिरूढां त्रिभुवनमखिलं तेजसा पूरयन्तीं ध्यायेद् दुर्गां जयाख्यां त्रिदशपरिवृतां सेवितां सिद्धिकामैः ॥४॥ ऋषिरुवाच ॥१॥ ॐ ❀ शक्रादयः सुरगणा निहतेऽति वीर्ये तस्मिन्दुरात्मनि सुरारिबले च देव्या ॥ तां तुष्टुवुः प्रणतिनम्रशिरोधरांसा वाग्भिः प्रहर्षपुलकोद्गमचारुदेहाः ॥ २ ॥ देव्या यया ततमिदं जगदात्मशक्त्या निश्शेषदेवगणशक्तिसमूहमूर्त्या ॥ तामम्बि-

ऋषि बोले—॥ १ ॥ उस दुरात्मा अत्यन्त बलशाली महिषासुर और उसकी सेना का देवीजी के द्वारा नाश हो जाने से इन्द्रादि सब देवतागण गर्दन और शरीर को झुका कर प्रणाम करके हर्ष जनित पुलकावलि से शरीर को अतीव सुन्दर कर मीठे वाक्यों से भगवती की स्तुति करने लगे ॥२॥ जिसने यह संसार अपनी ही शक्ति से विस्तारित किया है,

असिता चाणिमा देवी लघिमा गरिमा तथा ॥ महेशशक्तिर्विश्वेशी गौरी पर्व्वतनन्दिनी ॥ ४ ॥ नित्या च निष्कलंका च निरीहा नित्यनूतना ॥ रक्ता रक्तमुखीवाणी वसुयुक्ता वसुप्रदा ॥५॥ रामप्रिया रामरता रघुनाथवरप्रदा ॥ राज्येश्वरी राज्यरता कृष्णा कृष्णवरप्रदा ॥ ६ ॥ यशोदा राधिका चण्डी द्रौपदी रुक्मिणी तथा ॥ गुहप्रिया गुहरता गुहवंश विलासिनी ॥ ७ ॥ गणेश जननी माता विश्वरूपा च जाह्नवी ॥ गंगा काली च काशी च भैरवी भुवनेश्वरी ॥ ८ ॥ निर्म्मला च सुगन्धा च देवकी देवपूजिता ॥ दक्षजा दक्षिणा दक्षा दक्षयज्ञविनाशिनी ॥ ९ ॥ सुशीला सुन्दरी सौम्यामातंगी कमला कला ॥ निशुम्भनाशिनी शुम्भनाशिनी चण्डनाशिनी ॥ १० ॥ धूम्रलोचनसंहर्त्री महिषासुरमर्द्दिनी ॥

❀ शक्रादि स्तुति के ११ पाठ नित्य करने से धन की प्राप्ति होगी।

कामखिलदेवमहर्षिपूज्यां भक्त्या नताःस्म विदधातु शुभानि सा नः ॥३॥ यस्याः प्रभावमतुलं भगवाननन्तो ब्रह्मा हरश्च नहि वक्तुमलं बलं च ॥ सा चण्डिकाखिलजगत्परिपालनाय नाशाय चाशुभभयस्य मतिं करोतु ॥४॥ या श्रीः स्वयं सुकृ-

जो निःशेष सम्पूर्ण देवताओं के तेज समूह की मूर्ति है, जो अखिल देवता और महर्षियों द्वारा पूजने योग्य है, उस अम्बिका देवी को हम ( देवतागण समूह ) सब भक्तिपूर्वक प्रणाम करते हैं। वह हमारा (सबका) शुभ (कल्याण) करे ॥३॥ जिसका अतुल प्रभाव और बल का वर्णन भगवान अनन्त देव, ब्रह्मा, शिव नहीं कर सकते हैं, वह चण्डिका देवी सम्पूर्ण जगत् का परिपालन कर (आगामी) अशुभ तथा भय के नाश करने की इच्छा करे ॥४॥ जो पुण्यवान लोग हैं उनके यहाँ तुम ( लक्ष्मी ) सम्पत्तिरूप, और पापात्मा लोगों के घर में आप अलक्ष्मी ( दरिद्रा ) रूप, शुद्ध अन्तःकरण वालों के हृदय में बुद्धिरूप, सच्चरित्र वालों के स्थान में तुम श्रद्धा रूप तथा जो शुद्ध वंश में पैदा हुए मनुष्य हैं उनके यहाँ लज्जा रूप होकर निवास करती हो इसी से सम्पूर्ण रूप में विचरने वाली आपको

उमा गौरी कराला च कामिनी विश्वमोहिनी ॥ ११ ॥ इत्येवं शतनामानि कथितानि वरानने ॥ नामस्मरणमात्रेण जीवन्मुक्तोभवेन्नरः । १२ ॥ यः पठेत् प्रातरुत्थाय स्मृत्वा दुर्गापदद्वयम् ॥ मुच्यते जन्मबन्धेभ्यो नात्र कार्य्या विचारणा ॥१३॥ सन्ध्याकाले दिवाभागे निशायां वा निशामुखे ॥ पठित्वाशतनामानि मंत्रसिद्धिर्लभेद्ध्रुवम् ॥ १४ ॥ अज्ञात्वा स्तवराजञ्च दशविद्यां भजेद्यदि ॥ तथाऽपि नैव सिद्धिः स्यात् सत्यं सत्यम्महेश्वरि ॥ इति मुण्डमालातन्त्रे द्वितीयपटले श्रीदुर्गादेव्याः शतनामस्तोत्रं समाप्तम् ॥

तिनां भवनेष्वलक्ष्मीः पापात्मनां कृतधियां हृदयेषु बुद्धिः ॥ श्रद्धा सतां कुलजनप्रभवस्य लज्जा तां त्वां नताःस्म परिपालय देवि विश्वम् ॥ ५ ॥ किं वर्णयाम तव रूपमचिन्त्यमेतत्किञ्चातिवीर्यमसुरक्षय-कारिभूरि ॥ किंचाहवेषु चरितानि तवाद्भुतानि सर्वेषु देव्यसुरदेवगणादिकेषु ॥ ६ ॥ हेतुः समस्तजगतां त्रिगुणापिदोषैर्नज्ञायसे हरि-हरादिभिरप्यपारा ॥ सर्वाश्रयाखिलमिदं जगदंशभूतमव्याकृताहि परमा प्रकृतिस्त्वमाद्या ॥७॥ यस्याः समस्तसुरतासमुदी-रणेन तृप्तिंप्रयातिसकलेषु मखेषु देवि ॥ स्वाहासिवै

---

( हम सब ) नमस्कार करते हैं । हे देवी ! सब संसार की रक्षा करो ! ॥५॥ तुम्हारे इस अचिन्त्य स्वरूप का वर्णन हम सब किस प्रकार करें ? हे देवि ! महिषासुर आदि राक्षसों का संहार करने वाला तुम्हारा पुरुषार्थ पुनः रजनीचर और देवताओं के संग्राम में आपके अद्भुत व्यवहारों का वर्णन किस प्रकार करें ? ॥६॥ हे देवि ! आप विकार रहित आद्या प्रकृति हो, त्रिगुणात्मक होते हुए भी तुम सब संसार की हेतु ( कारण ) हो, रागद्वेष युक्त हरिहर आदि भी आपको नहीं जानते, हे देवि ! तुम अपार हो संसार के सम्पूर्ण पदार्थ आपके आश्रय हैं और यह जगत तुम्हारा ही अंश है ॥७॥ हे देवि ! सब यज्ञों में मंत्र रूप आपका नाम लेकर हवि देने से सब देवता तृप्त हो जाते हैं, क्योंकि तुम्हारे ही द्वारा देव ऋषि और



पितृगणस्य च तृप्तिहेतुरुच्चार्यसेत्वमतएवजनैः स्वधा च ॥८॥ या मुक्तिहेतुरविचिन्त्यमहाव्रता च अभ्यस्यसे सुनियतेन्द्रियतत्त्वसारैः ॥ मोक्षार्थिभिर्मुनिभिरस्तसमस्तदोषैर्विद्यासि सा भगवती परमाहि देवि ॥९॥ शब्दात्मिका सुविमलर्ग्यजुषां निधान मुद्गीथरम्यपदपाठवतां च साम्नाम् ॥ देवी त्रयी भगवती[1] भवभावनाय वार्त्ता च सर्वजगतां परमार्त्तिहन्त्री ॥ १०॥ मेधासि देवि विदिताखिलशास्त्रसारा दुर्गासि

---

पितृगण तृप्त होते हैं इसी से तुम इनको तृप्त करने वाली स्वाहा और स्वधा नाम से पुकारी जाती हो ॥ ८ ॥ हे देवि ! तुम्हारी बृहत् उपासना का विषय केवल चिन्ता कर ने से नहीं मालूम होता । इन्द्रियों का निग्रह करते हुए सब तत्वों का सार जानते हुए मोक्ष के अभिलाषी निर्दोष मुनि ही तुमको मुक्ति का कारण जान निरन्तर तुम्हारा ही भजन करते हैं । हे देवि ! इस कारण तुम भगवती हो, सर्वश्रेष्ठ मोक्ष विद्या हो ॥९॥ हे देवि ! आप शब्द मय तीनों वेदों की मूर्ति हो ओंकार सहित मनोहर पाठशाली ऋग, यजु, साम के आश्रय रूप हो, वेद माता हो, तुम सब ( षट् ) ऐश्वर्य से युक्त हो और तुमही संसार की जीवन रक्षा के निमित्त कृषि रूप हो । हे देवि ! तुमही इस संसार की पीड़ा नाश करने वाली हो ॥ १० ॥ हे देवि, ! तुम बुद्धि स्वरूप हो अर्थात् सब

---

[1] ऐश्वर्यस्य समग्रस्य धर्मस्य यशसः श्रियः॥ ज्ञान-वैराग्ययोश्चैव षण्णां भग इतीरणा॥ नित्यं षड्गुणैश्वर्य शालिन्यैतैः

दुर्गभवसागरनौरसङ्गा ॥ श्रीः कैटभारिहृदयैककृता-
धिवासा गौरी त्वमेव शशिमौलिकृतप्रतिष्ठा ॥११॥
ईषत्सहासममलं परिपूर्णचन्द्रबिम्बानुकारि कनको-
त्तमकान्तिकान्तम् ॥ अत्यद्भुतं प्रहृतमात्तरुषा तथापि
वक्त्रं विलोक्य सहसा महिषासुरेण ॥१२॥ दृष्ट्वा तु
देवि कुपितं भ्रुकुटीकरालमुद्यच्छशांकसदृशच्छवि
यन्न सद्यः ॥ प्राणान्मुमोच महिषस्तदतीवचित्रं कै-
र्जीव्यते हि कुपितान्तकदर्शनेन ॥१३॥ देविप्रसीद-
परमा भवती भवाय सद्यो विनाशयसि कोपवती
कुलानि ॥ विज्ञातमेतदधुनैव यदस्तमेतन्नीतं बलं

---

शास्त्रों का तत्व जानती हो दुर्गा हो अर्थात् दुर्गम भवसागर से पार करने के लिये अनुपमेय नौका रूप तुमही हो, हे देवि तुम मधु–कैटभ नाम राक्षसों को मारने वाले नारायण के हृदय में एकाकी निवास करने वाली श्री हो और तुम ही महादेव की गौरी हो ॥११॥ हे देवि ! क्रोध से परिपूर्ण महिषासुर के अस्त्र चलाने पर भी तुम्हारा मुसकराता मुखारविन्द उस समय निर्मल पूर्ण चन्द्रमा को भी लज्जित करने वाला उत्तम सुवर्ण के समान सुशोभित मन को हरने वाला दीखता रहा सो ही बड़ा आश्चर्य है ॥१२॥ हे देवि ! तुम्हारी क्रोधित भौंह तथा उदय होते हुए चन्द्रमा के समान छवि का अवलोकन करने पर भी महिषासुर ने जो अपने प्राण विसर्जन नहीं किये सो भी बड़ा आश्चर्य हुआ गुस्से में भरे यमराज को देख कौन जीता रह

सु विपुलं महिषासुरस्य ॥१४॥ ते संमता जनपदेषु धनानि तेषां तेषां यशांसि न च सीदति धर्मवर्गः ॥ धन्यास्त एव निभृतात्मजभृत्यदारा येषां सदाभ्युयदा भवती प्रसन्ना ॥१५॥ धर्म्याणि देवि सकलानि सदैव कर्माण्यत्यादृतः प्रतिदिनं सुकृती करोति ॥ स्वर्गं प्रयाति च ततो भवतीप्रसादाल्लोकत्रयेऽपि फलदा ननु देवि तेन ॥ १६ ॥ दुर्गे स्मृता हरसि भीतिमशेषजन्तोः स्वस्थैः स्मृता मतिमतीव शुभां

---

सकता है ? ॥ १४ ॥ हे देवि तुम प्रसन्न हो जाओ तुम परमात्मा हो मङ्गल ( कल्याण ) ही के लिए पैदा हुई हो तुम क्रोध करो तो सब का नाश कर सकती हो, यह बात अभी देखी गई है, अर्थात् महिषासुर का बहुत बड़ी सेना सहित तुमने अभी सर्वनाश कर दिया है ॥ १४ ॥ जिनके ऊपर तुम प्रसन्न होती हो उन्हीं का अभ्युदय होता है वही सम्मानित होते हैं, उन्हीं के धन होता है उन्हीं को यश प्राप्त होता है उन्हीं का धर्म [पुरुषार्थ वर्ग] कष्ट नहीं पाता वेही पुरुष धन्य हैं उन्हीं के पुत्र स्त्री सेवक उद्वेग रहित होते हैं ॥१५॥ हे देवि ! तुम्हारी कृपा से पुण्यशील मनुष्य सर्वदा धर्म कार्य किया करता है और आपकी ही कृपा से [मरने पर] स्वर्ग को जाता है, इसलिए हे देवि ! तुम तीनों लोक में फल देने वाली हो ॥१६॥ हे देवि ! दुर्गति में गिरे हुए मनुष्यों से स्मरण किये जाने पर तुम उन लोगों का भय दूर कर देती हो, और अच्छी अवस्था में स्मरण करने पर उन लोगों को आनन्द [ मंगल ] करने वाली बुद्धि दान करती हो हे

## दुर्गाचर्न सृतौ नं० ५     महिषासुर संहार



ओं एव मुक्त्वा
समुत्पत्य सारूढ़ा
तं महासुरम् ।





पादेनाक्रम्य
कण्ठे 'च' शूले-
नैनमताडयत् । ३।४०



D.N.Varma

दुर्गादत्त भक्त

ददासि ॥ दारिद्र्यदुःख-भयहारिणि का त्वदन्या सर्वोपकारकरणायसदार्द्रचित्ता ॥१७॥ एभिर्हतैर्जगदुपैतिसुखंतथैते कुर्वन्तु नाम नरकाय चिराय पापम् ॥ संग्राममृत्युमधिगम्य दिवं प्रयान्तु मत्वेति नूनमहितान्विनिहंसि देवि ॥ १८ ॥ दृष्ट्वैव किं न भवती प्रकरोति भस्म सर्वासुरानरिषु यत्प्रहिणोषि शस्त्रम् ॥ लोकान्प्रयान्तु रिपवोऽपि हि शस्त्रपूता इत्थं मतिर्भवति तेष्वपि तेऽतिसाध्वी ॥१९॥ खड्ग प्रभानिकरविस्फुरणैस्तथोग्रैः शूलाग्रकान्तिनिवहेन

---

दरिद्रता के दुःख का भय नाश करने वाली देवि ! सब लोगों को उपकार करने के लिए तुम्हें छोड़कर और कौन साधु दयालु हो सकता है क्या ? ॥१७॥ "साधु निस्पृह दूसरे का काम करने वाला है।" इन सब [महिषासुर आदि राक्षसों के मरने से संसार सुखी हो, ये सब [ राक्षस ] भी नरक में ले जाने वाला पाप फिर न करें, तथा ये सब शत्रु गण युद्ध में मरने से स्वर्ग को जाँय, हे देवि ऐसा सोच कर निश्चय तुम मारती हो ॥१८॥ हे देवि ! सब देवताओं के शत्रुओं को तुमने केवल देख ही कर क्यों नहीं भस्म कर दिया तथा उन पर शस्त्र क्यों ? चलाया इसमें तुम्हारा अभिप्राय यही था कि शत्रु [ राक्षस ] लोग भी शस्त्र से पवित्र हो स्वर्ग को जाँय। इन राक्षसों के लिये भी जो तुम्हारा ऐसा मत है सो भी कल्याण कारी है ॥ १९ ॥ हे देवि ! उस खड्ग की प्रभा [ तेज ] समूह के



दृशोऽसुराणाम् ॥ यन्नागता विलयमंशुमदिन्दुखण्डयोग्याननं तव विलोकयतां तदेतत् ॥ २० ॥ दुर्वृत्तवृत्तशमनं तव देवि शीलं रूपं तथैतदविचिन्त्यमतुल्यमन्यैः ॥ वीर्यं च हन्तृहृतदेवपराक्रमाणां वैरिष्वपि प्रकटितैव दया त्वयेत्थम् ॥२१॥ केनोपमा भवतु तेऽस्य पराक्रमस्य रूपंचशत्रुभयकार्यतिहारि कुत्र ॥ चित्ते कृपा समरनिष्ठुरता च दृष्टा त्वय्येव देविवरदे भुवनत्रयेऽपि ॥२२॥ त्रैलोक्यमेतदखिलं

बल से और त्रिशूल की नोक के तेज समूह से उन [ महिषासुर आदि ] राक्षस गणों की आँख फूट क्यों नहीं गईं, इसका केवल यही कारण हुआ कि किरण युक्त चन्द्रमा के समान शीतल तुम्हारा मुँह उन लोगों ने देख लिया था ॥२०॥ तेरा स्वभाव तथा चरित्र दुष्ट लोगों का दुश्चरित्र छुटाने वाला है, उसकी बराबरी नहीं है, और लोग उसे सोच कर भी जान सकते हैं, देवताओं का पराक्रम बढ़ाने वाला राक्षसों को मारने वाला तेरा वीर्य है ॥ इसी प्रकार से शत्रुओं पर जो तू कृपा करती है सो प्रकट है ॥ २१ ॥ हे देवि किस के साथ तेरे इस अतुल पराक्रम की बराबरी हो सकती है ? शत्रुओं को भय देने वाला तेरे समान मनोहर रूप और कहाँ ? हे वर देने वाली देवि ? कृपा पूर्ण चित्त में लड़ाई के अवसर कठोरता, तीनों लोकों में तेरे सिवाय और किसी में नहीं देखी जाती है ॥ २२ ॥ हे देवि ! महिषासुर को मार कर संसार की रक्षा करी तथा उसके साथी राक्षस गणों का

रिपुनाशनेन त्रातं त्वया समरमूर्धनि तेऽपि हत्वा ॥
नीता दिवं रिपुगणा भयमप्यपास्तमस्माकमुन्मद-
सुरारिभवंनमस्ते ॥२३॥ *शूलेन पाहिनोदेवि पाहि
खड्गेन चाम्बिके ॥ घण्टास्वनेन नः पाहि चापज्या-
निःस्वनेन च ॥ २४ ॥ प्राच्यां रक्ष प्रतीच्यां च
चण्डिके रक्ष दक्षिणे॥ भ्रामणेनात्मशूलस्य उत्तरस्यां
तथेश्वरि ॥२५॥ सौम्यानि यानि रूपाणि त्रैलोक्ये

---

शिर काट कर उन सब को भी स्वर्ग भेज दिया और उन्मत्त राक्षसों से हम सब देव गणों का भय भी दूर कर दिया तुझ को नमस्कार है। २३ ॥ हे देवि ! शूल [ त्रिशूल ] से हम सब [ देव गणों ] की रक्षा करो, हे अम्बिके खड्ग से हम सब की रक्षा करो तथा घण्टा ध्वनि औ धनुष की प्रत्यंचा [डोरी] की झनकार से हम लोगों की रक्षा करो ॥२४॥ हे चण्डिके ! अपने त्रिशूल को घुमा कर हम सब देव गणों (भक्तजनों) कों पूर्व, पश्चिम, दक्षिण और उत्तर में हे ईश्वरी ! रक्षा कर ॥ २५ ॥ हे अम्बिके ! तीनों लोक में तुम्हारे

---

*हवन में कवच के इन चार मन्त्रों की आहुति न करना ॥

अत्र के चित्कवचादि त्रयस्य रहस्य त्रयस्य च प्रति श्लोकं होम-मनुतिष्ठन्ति ॥ तत्र कवचांशे होमोनयुक्तस्तन्त्रान्तरे निषेधात् ॥ चण्डी स्तवे प्रतिश्लोकमेकाहुतिरिहेष्यते ॥ रक्षा कवचगैर्मन्त्रै र्होमं तत्र न कारयेत् ॥ मौर्ख्यात्कवचगैर्मंत्रैः प्रति श्लोकं जुहोति यः ॥ स्याद्देह पतनं तस्य नरकं च प्रपद्यते ॥ अंधकाख्यो महादैत्यो दुर्गा भक्ति परायणः॥कवचाहुतिजात्पापान्महेशेन निपातितः॥इतिकात्यायनी तन्त्रे॥

जो इन ४ मन्त्रों की आहुति करता है। उसका देह नाश होता है। इस कारण इन ४ मन्त्रों के स्थान में "ॐनमश्चण्डिकायै स्वाहा"



विचरन्ति ते।यानि चात्यर्थघोराणि तैरक्षास्मांस्तथा भुवम् ॥२६॥ खड्गशूलगदादीनि यानि चास्त्राणि तेऽम्बिके ॥ करपल्लवसङ्गीनि तैरस्मान् रक्ष सर्वतः ॥२७॥ ऋषिरुवाच ॥२८॥ एवं स्तुता सुरैर्दिव्यैः कुसुमैर्नन्दनोद्भवैः ॥ अर्चिता जगतां धात्री तथा गन्धानुलेपनैः ॥२९॥ भक्त्या समस्तैस्त्रिदशैर्दिव्यैर्धूपैस्तु धूपिता ॥ प्राह प्रसादसुमुखी समस्तान्प्रणतान् सुरान् ॥३०॥ देव्युवाच ॥ ३१ ॥ व्रियतां त्रिदशाः सर्वे यदस्मत्तोऽभिवाञ्छितम् ॥३२॥ देवा

---

सुन्दर और डरावने रूप घूमते रहते हैं इनही सब रूपों से हम सब की तथा पृथ्वी की रक्षा करो ॥ २६ ॥ हे अम्बिके! तेरे कर पल्लव [कर कमलों] में जो खड्ग शूल गदा आदिक अस्त्र हैं उन से हम तब तथा पृथ्वी की रक्षा करो ॥ २७ ॥ ऋषि बोले ॥ २८ ॥ देवता गण से इस तरह स्तुति करी गई तथा नन्दनवन के सुन्दर पुष्प तथा सुगन्धि चन्दन आदि से पूजित और दिव्य धूप दी हुई जगन्माता भगवती ॥२९॥ वर देने के लिये प्रसन्न मुख हो प्रणाम करते हुए देव गणों से कहने लगी ॥३०॥ देवी बोली ॥३१॥ हे देवता (भक्त) लोग आप सबकी जो इच्छा हो सो वर मांगो ॥३२॥

---

बोलकर आहुति देना मन्त्रों का केवल पाठ करना चाहिये ॥ तथा इनका पाठ करने से सब प्रकार का भय नष्ट हो जाता है ॥ शूलेनपाहि० इस मन्त्र का केवल १२५००० यथा विधि जप करके फूँक मारने से आधाशीशी आदि माथे के दर्द दूर होंगे सत्य है ॥

ऊचुः ॥३३॥ *भगवत्या कृतं सर्वं न किञ्चिदव-
शिष्यते ॥३४॥ यदयं निहतः शत्रुरस्माकं महिषा-
सुरः ॥ यदि चापिवरोदेयस्त्वयास्माकंमहेश्वरि ॥३५
संस्मृता संस्मृतात्वं नोहिंसेथाः परमापदः ॥ यश्च-
मर्त्यः स्तवैरेभिस्त्वां स्तोष्यत्यमलानने ॥ ३६ ॥

---

देवतागण बोले ॥ ३३ ॥ तुमने सब कुछ कर दिया कुछ भी बाकी नहीं रहा ॥३४॥ आपने हम सब देव ( भक्त ) जनों के इस शत्रु "महिषासुर" को मार दिया तब हे महेश्वरी ! जो हम सब को वर देना ही चाहती हो तो यही वर देना ॥३५॥ कि पुनः आपत्ति में जब हम लोग तुम्हें स्मरण करें तब ही तुम हम लोगों की परम आपत्ति का विनाश करना और हे अमलानने ! जो मनुष्य इस स्तुति से तुम्हारा ध्यान करे ॥ ३६ ॥ हम लोगों पर प्रसन्न हो तुम उनको

---

* ३४ से ३७ श्लोक तक १२५००० विधि पूर्वक जपने से सर्व कार्य सिद्धि होंगे ॥

जीव हीनो यथा देही सर्व कर्मसु नक्षमः ॥ पुरश्चरणहीनोऽपि तथा मन्त्रोऽफलप्रदः ॥ १ ॥ जप होमोतर्पणञ्च सैकब्राह्मणभोजनम् ॥ पञ्चाङ्गोपासनं लोके पुरश्चरण मुच्यते ॥ २ ॥ एवं कृत्वा हविष्याशी जपेल्लक्षं प्रकीर्तितम् ॥ ततः प्रयोगं सर्वेषां वश्यादीनां चकारयेत् ॥ ३ ॥ स्वेच्छाचारपरोमन्त्री पुरश्चरणसिद्धये ॥ रहस्य मालामादाय लक्षमेकं सदा जपेत् ॥४॥ शठोऽपि यदिमूढस्याद्भावस्य वशतत्परः ॥ लभते श्रीमतींवाणीं मन्त्रस्यलक्ष जापतः ॥ ५ ॥ भावनारहितानान्तुक्षुद्राणां क्षुद्रचेतसां ॥ चतुर्गुणो जपः प्रोक्तः सिद्धये देविन्दसुन्दरि ॥ एवं कृत्वा हविष्याशी जपेल्लक्ष चतुष्टयम् ॥ विशेषततः कलियुगे मत्प्रसादाद्भविष्यति ॥ नीलतंत्रे ७ पटले ॥

तस्य वित्तर्द्धिविभवैर्धनदारादिसम्पदाम् ॥ वृद्धयेऽ-
स्मत्प्रसन्ना त्वं भवेथाः सर्वदाम्बिके ॥३७॥ ऋषि-
रुवाच ॥३८॥ इति प्रसादिता देवैर्जगतोऽर्थे तथा-
त्मनः ॥ तथेत्युक्त्वा भद्रकाली बभूवान्तर्हिता नृप
॥३९॥ इत्येतत्कथितंभूप सम्भूता सा यथा पुरा॥
देवी देवशरीरेभ्यो जगत्त्रयहितैषिणी ॥४०॥ पुनश्च
गौरीदेहात्सा समुद्भूता यथाभवत् ॥ वधाय दुष्ट-
दैत्यानां तथाशुम्भनिशुम्भयोः ॥४१॥ रक्षणाय च
लोकानां देवानामुपकारिणी ॥ तच्छृणुष्व मयाख्यातं
यथावत्कथयामि ते ह्रीं ॐ ॥४२॥ इति श्रीमार्कण्डे-
यपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये शक्रादि-

---

ज्ञान उपचय और ऐश्वर्य द्वारा धन, स्त्री, संतान प्रभृति की वृद्धि देना, क्योंकि तुम सब कुछ दे सकती हो ॥३७॥ ऋषि बोले—॥ ३८ ॥ हे राजा सुरथ ! संसार और अपने कल्याण के लिये देवतागण से इस तरह प्रसन्न होने के अनन्तर देवी ने "ऐसा ही होगा" इतना कहकर अन्तर्हित होगई अर्थात् अपने स्थान को चली गई ॥३९॥ हे भूपति ! पूर्वकाल में देवताओं के शरीर से तीनों लोक का कल्याण करने वाली देवी जिस प्रकार पैदा हुई थी सो मैंने कहा ॥४०॥ फिर अनेक दुष्ट दैत्य तथा शुम्भ, निशुम्भ नामक दोनों राक्षसों को मारने के लिये ॥४१॥ और संसार की रक्षार्थ तथा देव गण का उपकार करने



स्तुतिर्नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥ उवाच ५ अर्ध २ श्लोक ३५ एवं ४२ एवमादितः ॥ २५९ ॥

काली देवी जिस प्रकार पार्वती की देह से उत्पन्न हुई सो मैं यथावत् (ठीक-ठीक) कहता हूँ तुम सुनो ॥ ४२ ॥

☞ पायस बनाने की विधि ११ वें अध्याय में देखिये ॥ ☜

इति आगरा निवासी श्री घनश्याम गोस्वामी कृत मार्कण्डेय पुराण के दुर्गा महात्म्य में शक्रादि स्तुति की भाषा टीका समाप्त हुई।

वैदिक आहुति ४ अध्याय की ॥

एक पान पर शाकल्य १ कमलगट्टा, घी में भिगोकर १ सुपारी, २ लोंग, १ छोटी इलायची, गूगल, इस अध्याय में विशेष मिश्री व पायस ही है। सब स्रुची में रख खड़े होकर मंत्र बोलना ॥ ॐ प्राणाय स्वाहा, पानाय स्वाहा, व्यानाय स्वाहा ॥ अम्बेऽअम्बिकेम्बालिके नमानयति कश्चन ॥ ससस्त्यश्वकः सुभद्रिकां काम्पीलवासिनी ७ं स्वाहा ॥ इतना बोलकर पान पर रखा पदार्थ अग्नि में छोड़ना बाद में स्रुवे से ५ बार घी छोड़ते हुए आगे लिखे मंत्र को बोलना ॥ मन्त्र २४२ पृष्ठ में हैं ॥

तान्त्रिक आहुति ॥

ह्रीं जयन्ती सांगायै सायुधायै सशक्तिकायै सपरिवारायै सवाहनायै श्रीमहालक्ष्म्यै अष्टाविंशति वर्णात्मिकायै लक्ष्मी बीजाधिष्ठात्र्यै महाहुतिं समर्पयामि नमः स्वाहा ॥ सामान सब ऊपर लिखा है ॥

# अथ पंचमोऽध्यायः

ॐ अस्य श्रीउत्तमचरित्रस्य रुद्रऋषिः । महासरस्वती देवता । अनुष्टुप्छन्दः । भीमाशक्तिः । भ्रामरी बीजं । सूर्यस्तत्त्वं । सामवेदस्वरूपं । महासरस्वतीप्रीत्यर्थे उत्तमचरित्र पाठे ( हवने ) विनियोगः ॥ ३ ॥

दुर्गार्चन मूर्ती नं० ६

चण्डमुण्ड वध



ॐ भ्रुकुटी कुटिला-

त्तस्या ललाट

फलकाद् द्रुतम् ।

कालो कराल वदना

विनिष्क्रान्ता-

सिपाशिनो



दुर्गादत्त भक्त

D.N.Varma



ओं विचित्र खट्वाङ्ग धरा

नरमाला विभूषणा ।

द्वीपि चर्म

परीधाना

शुष्क मांसाऽति-

भीषणा ।



भिदूषिताः ॥ पेतुः पृथिव्यां पतितांस्तांश्चखादाथ सा
तदा ॥ ३८ ॥ इति मातृगणं क्रुद्धं मर्दयन्तं महासुरान्॥
दृष्ट्वाभ्युपायैर्विविधैर्नेशुर्देवारिसैनिकाः ॥ ३९ ॥ पलायनप-
रान् दृष्ट्वादैत्यान्मातृगणार्दितान्॥ योद्धुमभ्याययौ क्रुद्धो
रक्तबीजो महासुरः ॥ ४० ॥ रक्तबिन्दुर्यदा भूमौ पत-
त्यस्य शरीरतः ॥ समुत्पतति मेदिन्यां तत्प्रमाण-
स्तदासुरः ॥ ४१ ॥ युयुधे स गदापाणिरिन्द्रशक्त्या
महासुरः ततश्चैन्द्री स्ववज्रेण रक्तबीजमताडयत्
॥ ४२ ॥ कुलिशेनाहतस्याशु तस्य सुस्राव शोणितम् ॥

सेना का नाश होते देख बहुत से असुर लड़ाई छोड़-छोड़ भागने लगे ॥ ३८ ॥ मातृगण से दैत्य सेना को पीड़ित होकर भागते हुए देख "रक्तबीज" ‡ नामक राक्षस क्रोध-युक्त लडने गया ॥ ३९ ॥ इसके शरीर से जितनी रक्त (खून की बूँद) बिन्दु पृथ्वी पर गिरती थीं वह सब उसी समय उसके समान बलशाली असुर होती थीं। इसी से रक्तबीज नाम हुआ ॥ ४० ॥ वह [रक्तबीज] महाअसुर हाथ में गदा ले इन्द्रशक्ति से लड़ने लगा और ऐन्द्री ने अपने वज्र से मारा ॥ ४१ ॥ वज्र की चोट स उस राक्षस के शरीर से रक्त निकला जिससे उसी के समान रूप और बलवान् योद्धा पैदा होगये ॥ ४२ ॥ उस [रक्त-

‡ किसी समय रम्भ राक्षस और उसकी स्त्री महिषी चिता में भस्म हुए थे उनके रक्त से उत्पन्न जो असुर महिषासुर के मन्त्री का भाई इसकी विशेष कथा पद्मपुराण में है यह रक्त प्रधान (रक्तबीज) था।



समुत्तस्थुस्ततो योधास्तद्रूपास्ततपराक्रमाः ॥ ४३ ॥ यावन्तः पतितास्तस्य शरीराद्रक्तबिन्दवः ॥ तावन्तः पुरुषा जातास्तद्वीर्यबलविक्रमाः ॥४४॥ ते चापि युयुधुस्तत्र पुरुषा रक्तसम्भवाः॥ समं मातृभिरत्युग्र शस्त्रपातातिभीषणम् ॥४५॥ पुनश्च वज्रपातेन क्षतमस्य शिरो यदा ॥ ववाह रक्तंपुरुषास्ततो जाताः सहस्रशः ॥४६॥ वैष्णवी समरे चैनं चक्रेणाभिजघान ह ॥ गदया ताडयामास ऐन्द्रीतमसुरेश्वरम् ॥ ४७ ॥ वैष्णवी चक्रभिन्नस्य रुधिरस्रावसम्भवैः ॥ सहस्रशो जगद्व्याप्तं तत्प्रमाणै र्महासुरैः ॥ ४८ ॥ शक्त्या जघान कौमारी वाराही च तथा-

---

बीज] के शरीर से जितने रक्त के बिन्दु गिरे उतनी ही संख्या में बलवीर्य युक्त पराक्रम वाले राक्षस पैदा हुए ॥४३॥ सब शोणित बिन्दु से पैदा हुए राक्षस सभी संग्राम में अत्यन्त उग्र शस्त्रों की वर्षा करके भयंकर युद्ध करने लग ॥४४॥ अनन्तर ऐन्द्री ने वज्र से उसका शिर काट दिया तब उसके शरीर से रक्त बहने लगा तब सहस्रों रक्तबीज पेदा होगये ॥४५॥ युद्ध-क्षेत्र में ऐन्द्री ने मारा तब भाग कर वैष्णवी से लड़ने लगा फिर वैष्णवी ने चक्र से काटा और गदा से मारा ॥४६॥ वैष्णवी के चक्र के घाव से रुधिर निकलने पर रक्तबीज के तद्रूप असंख्य असुर संसार में फैल गये ॥४७॥ फिर बढ़े हुए रक्तबीज महाअसुर को कौमारी ने शक्ति से, बाराही ने तरवार से तथा माहेश्वरी ने त्रिशूल से मारा ॥४८॥ और महा असुर रक्तबीज भी अति क्रुद्ध

सिना ॥ माहेश्वरी त्रिशूलेन रक्तबीजं महासुरम् ॥ ४९॥ स चापि गदया दैत्यः सर्वा एवाहनत् पृथक् ॥ मातृः कोपसमाविष्टो रक्तबीजो महासुरः ॥ ५० ॥ तस्याहतस्य बहुधा शक्तिशूलादिभिर्भुवि ॥ पपात यो वै रक्तौघस्तेनासञ्छतशोऽसुराः ॥५१॥ तैश्चासुरासृक्सम्भूतैरसुरैः सकलं जगत् ॥ व्याप्तमासीत्ततो देवा भयमाजग्मुरुत्तमम् ॥५२॥ तान्विषण्णान् सुरान् दृष्ट्वा चण्डिका प्राह सत्वरा ॥ उवाच कालीं चामुण्डे विस्तरं वदनं कुरु ॥५३॥ मच्छस्त्रपातसम्भूतान् रक्तबिन्दून्महासुरान् ॥ रक्तबिन्दोः प्रतीच्छ त्वं वक्त्रेणानेन वेगिता ॥५४॥ भक्षयन्ती चर रणे तदु-

---

हो सब मातृकाओं को गदा से पृथक्-पृथक् मारने लगा ॥४९॥ तब शक्ति [ सांग व भाला ] त्रिशूल आदि अनेक अस्त्र-शस्त्रों से [ रक्तबीज को ] मारने से जितनी संख्या में रक्तबिन्दु पृथ्वी पर गिरे उनसे असंख्य असुर [ रक्तबीज ] पैदा होगये ॥५०॥ उस असुर के रूप के तुल्य असुर समूह से सम्पूर्ण संसार भर गया इससे देवतागण बहुत भयभीत हुए ॥५१॥ तब चण्डिका भगवती देवगण को भयभीत देख शीघ्र ही काली से कहने लगी कि हे चामुण्डे ! तुम अपना मुख बड़ा करो ॥५२॥ मेरे शस्त्र के आघात द्वारा असुरों के रक्त और उससे उत्पन्न दैत्य समूह को रण-क्षेत्र में घूमती हुई जल्दी २ खाओ ॥५३॥ जिससे उनका रक्त पृथ्वी में न गिरे इसी प्रकार वह [रक्तबीज] क्षीण

त्पन्नान्महासुरान्॥ एवमेष क्षयं दैत्यः क्षीणरक्तो गमिष्यति ॥५५॥ भक्ष्यमाणास्त्वया चोग्रा न चोत्पत्स्यन्ति चापरे ॥ इत्युक्त्वा तां ततो देवीशूलेनाभिजघान तम् ॥ ५६ ॥ मुखेन काली जगृहे रक्तबीजस्य शोणितम् ॥ ततोऽसावाजघानाथ गदया तत्र चण्डिकाम् ॥५७॥ न चास्या वेदनां चक्रे गदापातोऽल्पिकामपि ॥ तस्याहतस्य देहात्तु बहु सुस्राव शोणितम् ॥५८॥ यतस्ततस्तद्वक्त्रेण चामुण्डा सम्प्रतीच्छति ॥ मुखे समुद्गता येऽस्या रक्तपातान्महासुराः ॥ ताँश्चखादाथ चामुण्डा पपौ तस्य च शोणि-

रक्त हो जायगा ॥५४॥ तुम उग्रा हो तेरे इस प्रकार खाने से दैत्य उत्पन्न नहीं होंगे इस प्रकार कालीजी को समझाकर देवी जी ने त्रिशूल से रक्तबीज को मारा और ॥५५॥ तब कालीजी ने रक्तबीज का रक्त जो उसके शरीर से निकला था अपने मुंह से पीलिया तब रक्तबीज ने युद्ध में देवी को गदा से मारा ॥५६॥ परन्तु गदा ने देवी को किंचिन्मात्र भी पीडित नहीं किया और उस घायल दैत्य की देह से रुधिर बहने लगा ॥ ५७ ॥ चामुण्डा ने दैत्य के शोणित को मुंह से पीना प्रारम्भ कर दिया उस से चामुण्डा के मुँह में जो असुर पैदा होते थे ॥५८॥ उन सब दैत्यों को चामुण्डा खा जाती और रक्त को पी लेती थी देवी ने शूल, बाण, तरवार, दो धार की ऋष्टि (एक तरफ धारवाली

* हवन में लाल चन्दन की आहुति देनी चाहिये

तम् ॥ ५९ ॥ ॐदेवीशूलेन वज्रेण बाणैरसिभि-
र्ऋष्टिभिः॥जघानरक्तबीजं तं चामुण्डापीतशोणितम्
॥ ६० ॥ स पपात महीपृष्ठे शस्त्रसङ्घसमाहतः ॥
नीरक्तश्च महीपाल रक्तबीजो महासुरः ॥६१॥ तत-
स्ते हर्षमतुलमवापुस्त्रिदशा नृप॥ ६२ ॥ तेषां मातृ-
गणोजातो ननर्तासृङ्मदोद्धतः ॐ ॥ ६३ ॥ इति
श्रीमार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवी महात्म्ये
रक्तबीजवधो नामाष्टमोऽध्यायः ॥८॥ उवाच १ अर्ध
१ श्लोक ६१ एवं ६३ एवमादितः ॥ ५०२ ॥

ॐ जय जय मार्कण्डेयपुराणेसावर्णिकेमन्वन्तरे देवी माहात्म्ये सत्याः सन्तु ( यजमानस्य कामाः ) जगदम्बार्पणमस्तु ॥ ऐसा बोलकर जल छोड़ना ॥

---

वैदिक आहुति ८ अध्याय की ॥

एक पान पर शाकल्य १ कमलगट्टा घी में भिगोकर १ सुपारी, २ लोंग, १ छोटी इलायची, गूगल, इस अध्याय में विशेष लाल चन्दन ही है॥ सब चीजें स्रुची में रख खड़े होकर मंत्र २४३ पृ० लिखे बोलना॥

---

तरवार) से रक्तबीज को मार दिया तब वह रक्तहीन होकर पृथ्वी पर गिर पड़ा ॥६०॥ मेधा ऋषि बोले ॥६१॥ हे राजा सुरथ रक्तबीज के मरने से देवगण अत्यन्त प्रसन्न हो पुष्प बरसाने लगे ॥६१॥ और सब मातृगण रक्त को पी-पीकर तृप्त हो नृत्य करने लगीं ॥६२॥ गन्धर्वगाने तथा अप्सरागण नाचने लगे ॥

त्पन्नान्महासुरान्॥ एवमेष क्षयं दैत्यः क्षीणरक्तो गमिष्यति ॥५५॥ भक्ष्यमाणास्त्वया चोग्रा न चोत्पत्स्यन्ति चापरे ॥ इत्युक्त्वा तां ततो देवीशूलेनाभिजघान तम् ॥ ५६ ॥ मुखेन काली जगृहे रक्तबीजस्य शोणितम् ॥ ततोऽसावाजघानाथ गदया तत्र चण्डिकाम् ॥५७॥ न चास्या वेदनां चक्रे गदापातोऽल्पिकामपि ॥ तस्याहतस्य देहात्तु बहु सुस्राव शोणितम् ॥५८॥ यतस्ततस्तद्वक्त्रेण चामुण्डा सम्प्रतीच्छति ॥ मुखे समुद्गता येऽस्या रक्तपातान्महासुराः ॥ तांश्चखादाथ चामुण्डा पपौ तस्य च शोणि-

रक्त हो जायगा ॥५४॥ तुम उग्रा हो तेरे इस प्रकार खाने से दैत्य उत्पन्न नहीं होंगे इस प्रकार कालीजी को समझाकर देवी जी ने त्रिशूल से रक्तबीज को मारा और ॥५५॥ तब कालीजी ने रक्तबीज का रक्त जो उसके शरीर से निकला था अपने मुंह से पीलिया तब रक्तबीज ने युद्ध में देवी को गदा से मारा ॥ ५६॥ परन्तु गदा ने देवी को किंचिन्मात्र भी पीडित नहीं किया और उस घायल दैत्य की देह से रुधिर बहने लगा ॥ ५७ ॥ चामुण्डा ने दैत्य के शोणित को मुंह से पीना प्रारम्भ कर दिया उस से चामुण्डा के मुँह में जो असुर पैदा होते थे ॥५८॥ उन सब दैत्यों को चामुण्डा खा जाती और रक्त को पी लेती थी देवी ने शूल, बाण, तरवार, दो धार की ऋष्टि (एक तरफ धारवाली

* हवन में लाल चन्दन की आहुति देनी चाहिये

तम् ॥ ५९ ॥ ❀देवीशूलेन वज्रेण बाणैरसिभि-
र्ऋष्टिभिः॥जघानरक्तबीजं तं चामुण्डापीतशोणितम्
॥ ६० ॥ स पपात महीपृष्ठे शस्त्रसङ्घसमाहतः ॥
नीरक्तश्च महीपाल रक्तबीजो महासुरः ॥६१॥ तत-
स्ते हर्षमतुलमवापुस्त्रिदशा नृप॥ ६२ ॥ तेषां मातृ-
गणोजातो ननर्तासृङ्मदोद्धतः ॐ ॥ ६३ ॥ इति
श्रीमार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवी महात्म्ये
रक्तबीजवधो नामाष्टमोऽध्यायः ॥८॥ उवाच १ अर्ध
१ श्लोक ६१ एवं ६३ एवमादितः ॥ ५०२ ॥

ॐ जय जय मार्कण्डेयपुराणेसावर्णिकेमन्वन्तरे देवी माहात्म्ये सत्याः सन्तु ( यजमानस्य कामाः ) जगदम्बार्पणमस्तु ॥ ऐसा बोलकर जल छोड़ना ॥

---

वैदिक आहुति ८ अध्याय की ॥

एक पान पर शाकल्य १ कमलगट्टा घी में भिगोकर १ सुपारी, २ लोंग, १ छोटी इलायची, गूगल, इस अध्याय में विशेष लाल चन्दन ही है ॥ सब चीजें स्रुची में रख खड़े होकर मंत्र २४३ पृ० लिखे बोलना ॥

---

तरवार) से रक्तबीज को मार दिया तब वह रक्तहीन होकर पृथ्वी पर गिर पड़ा ॥६०॥ मेधा ऋषि बोले ॥६१॥ हे राजा सुरथ रक्तबीज के मरने से देवगण अत्यन्त प्रसन्न हो पुष्प बरसाने लगे ॥६१॥ और सब मातृगण रक्त को पी-पीकर तृप्त हो नृत्य करने लगीं ॥६२॥ गन्धर्वगाने तथा अप्सरागण नाचने लगे ॥



तान्त्रिक आहुति ॥

ॐ जयन्ती सांगायै सायुधायै शक्तिकायै सपरिवारायै सवाहनायै रक्ताद्यै अष्टमातृ सहितायै महाहुतिं समर्पयामि नमः स्वाहा ॥ समान सब ऊपर लिखा है ॥

# अथ नवमाध्यायारम्भः ॥

## अथ ध्यानम् ॥

ॐ बन्धूककाञ्चननिभां रुचिराक्षमालां पाशाङ्कुशौ च वरदां निजबाहुदण्डैः ॥ बिभ्राणमिन्दुसकलाभरणां त्रिनेत्रामर्धाम्बिकेशमनिशं वपुराश्रयामि ॥ ९ ॥

राजोवाच ॥१॥ ॐ विचित्रमिदमाख्यातं भगवन् भवता मम॥देव्याश्चरितमाहात्म्यंरक्तबीजवधाश्रितम् ॥ २ ॥ भूयश्चेच्छाम्यहं श्रोतुं रक्तबीजे निपातिते ॥ चकार शुम्भो यत्कर्म निशुम्भश्चातिकोपनः ॥३॥

---

सुवर्ण (गुड़हल) के समान रक्तवर्ण सुन्दर रुद्राक्ष की माला पहरे हुये पाश, अंकुश, दंड और वर को धारण करे हुए माथे पर अर्द्धचन्द्र सुशोभित है सम्पूर्ण आभूषणों से युक्त तीन नेत्र अर्द्धनारीश्वररूप के आश्रित हूँ।

राजा ने कहा ॥१॥ हे भगवन्! रक्तबीज के वध का आश्रय करके आपने अद्भुत देवी चरित्र का माहात्म्य मुझ से कहा ॥२॥ मैं अब यह सुनना चाहता हूं कि रक्तबीज के अनन्तर क्रुद्ध हो शुम्भ और निशुम्भ ने क्या कर्म किया ॥३॥

ऋषिरुवाच ॥४॥ चकार कोपमतुलं रक्तबीजे निपा-
तिते ॥ शुम्भासुरो निशुम्भश्च हतेष्वन्येषु चाहवे ॥
५॥ हन्यमानं महासैन्यं विलोक्यामर्षमुद्वहन् ॥ अ-
भ्यधावन्निशुम्भोऽथ मुख्ययासुरसेनया ॥६॥ तस्या-
ग्रतस्तथा पृष्ठे पार्श्वयोश्च महासुराः ॥ संदष्टौष्ठपुटाः
क्रुद्धा हन्तुं देवीमुपाययुः ॥७॥ आजगाम महावीर्यः
शुम्भोऽपि स्वबलैर्वृतः ॥ निहन्तुं चण्डिकां कोपा-
त्कृत्वा युद्धं तु मातृभिः ॥८॥ ततोयुद्धमतीवासीद्दे-
व्याः शुम्भनिशुम्भयोः ॥ शरवर्षमतीवोग्रं मेघयोरिव
वर्षतोः ॥९॥ चिच्छेदास्ताञ्छरांस्ताभ्यां चण्डिकाशु-

---

मेधा ऋषि ने कहा ॥४॥ युद्ध में रक्तबीज के मारेजाने पर तथा और बहुत सेना के नाश हो जाने से शुम्भ और निशुम्भ असुरों ने बड़ा क्रोध करा ॥५॥ अनन्तर बहुत बड़ी असुर सेना का नाश होते देख अच्छे-अच्छे सेना समूह से घिर कर शुम्भ असुर अत्यन्त क्रोध कर दौड़ा ॥६॥ तब उस (शुम्भ असुर) के आगे पीछे दोनों बगल में असुरगण दाँत पीसते तथा दाँतों से होठ को चबाते हुए क्रोध कर देवी को मारने के लिये चले ॥७॥ अपनी सेना द्वारा चारों ओर से घिरा हुआ महावीर्य शुम्भ असुर भी मातृगण के साथ युद्ध करने और देवी को मारनेके लिये कुपित हो आगे बढ़ा ॥८॥ तब शुम्भ तथा निशुम्भ के साथ देवी का घोर संग्राम हुआ जिस प्रकार वर्षाकाल में मेघ बरसते हैं ठीक उसी प्रकार बाण की उग्र वर्षा होने लगी ॥९॥ तब चण्डिका उन दोनों असुरेश्वर शुम्भ तथा निशुम्भ के चलाये शर जाल

शरोत्करैः ॥ ताडयामास चाङ्गेषु शस्त्रौघैरसुरेश्वरौ ॥१०॥ निशुम्भो निशितं खड्गं चर्म चादाय सुप्रभम् ॥ अताडयन्मूर्ध्नि सिंहं देव्या वाहनमुत्तमम् ॥११॥ ताडिते वाहने देवी क्षुरप्रेणासिमुत्तमम् ॥ निशुम्भस्याशु चिच्छेद चर्म चाप्यष्टचन्द्रकम् ॥१२॥ छिन्ने चर्मणि खड्गे च शक्तिं चिक्षेप सोऽसुरः ॥ तामप्यस्य द्विधा चक्रे चक्रेणाभिमुखागताम् ॥१३॥ कोपाध्मातो निशुम्भोऽथ शूलं जग्राह दानवः ॥ आयातं मुष्टिपातेन देवी तच्चाप्यचूर्णयत् ॥१४॥ आविध्याथगदां सोऽपि चिक्षेप चण्डिकां प्रति ॥ सापि देव्या त्रिशू-

---

की अपने शीघ्रता से चलाये शस्त्रों द्वारा उन दोनों असुरों के शरों को काट कर उन के अङ्गों को बेधने लगी ॥१०॥ निशुम्भ ने नङ्गी तरवार और चमकता हुआ चर्म (ढाल) ले देवी के वाहन सुन्दर सिंह के शिर में मारा ॥११॥ वाहन को पिटता हुआ देख देवी ने क्षुरप्र ( बहुत तेजधार वाला बाण ) चलाकर निशुम्भ की उत्तम तरवारको काट दिया तथा अष्ट चन्द्रक ढाल (जिसमें रत्न के जड़े हुए आठ चन्द्रमा बने थे ) को भी काट कर चूर्ण कर दिया ॥१२॥ तरवार और ढाल के कट जाने पर उस (निशुम्भ) असुरने शक्ति (सांग व भाला) चलाई तब देवी ने आगे बढ़कर उस शक्ति के चक्र से दो टुकड़े कर दिये ॥१३॥ फिर विशेष क्रोध करके निशुम्भ ने शूल उस देवी पर चलाई परन्तु देवी ने मुक्के के प्रहार से आने वाली शूल का चूर्ण कर दिया ॥१४॥ फिर उसने क्रोध से देवी के ऊपर गदा फेंकी उसको भी

लेनभिन्ना भस्मत्वमागता ॥ १५ ॥ ततः परशुहस्तं तमा-
यांतंदैत्यपुङ्गवम् ॥ आहत्य देवीबाणौघैरपातयत भू-
तले ॥ १६ ॥ तस्मिन्निपतिते भूमौ निशुम्भे भीमविक्रमे ॥
भ्रातर्यतीव संक्रुद्धः प्रययौ हन्तुमम्बिकाम् ॥ १७ ॥ स
रथस्थस्तथात्युच्चैर्गृहीतपरमायुधैः ॥ भुजैरष्टाभिरतु-
लैर्व्याप्याशेषं बभौ नभः ॥ १८ ॥ तमायान्तं समालोक्य
देवी शंखमवादयत् ॥ ज्याशब्दं चापि धनुषश्चकारातीव
दुःसहम् ॥ १९ ॥ पूरयामास ककुभो निज घण्टास्व-
नेन च ॥ समस्तदैत्यसैन्यानां तेजोबधविधायिना
॥ २० ॥ ततः सिंहो महानादैस्त्याजितेभमहामदैः ॥

---

देवी ने त्रिशूल से टुकड़े-टुकड़े कर भस्म कर दिया ॥ १५ ॥
अनन्तर इसके दैत्यपुङ्गव (निशुम्भ) को फरसा लेकर आते हुए
देख कर देवी ने बाणों से मारा तब वह असुर पृथ्वी पर गिर
गया ॥ १६ ॥ बलवान भीम पराक्रमी भाई निशुम्भ को पृथ्वी पर गिरा
देख अत्यन्त क्रोध कर शुम्भ असुर देवी को मारने के लिये
दौड़ा ॥ १७ ॥ वह (शुम्भ असुर) परम अस्त्रों से सजकर बड़ी
बड़ी आठ भुजाओं द्वारा आकश को व्याप्त कर के रथ में बैठा
था ॥ १८ ॥ उसको आते हुए देख देवी ने शंख बजाया तथा
धनुष पर प्रत्यंचा ( रस्सी ) बांध ने का शब्द भी अत्यन्त डरा-
बना हुआ ॥ १९ ॥ और सम्पूर्ण दैत्य सेना के तेज का नाश कर
ने वाला घण्टा बजा कर सब दिशाओं को पूरित कर दिया
॥ २० ॥ हथियों के महामद को दूर करने वाले सिंह ने भी अपने

पूरयामास गगनं गां तथोपदिशो दश ॥२१॥ ततः कालो समुत्पत्य गगनं क्ष्मामताडयत् ॥कराभ्यां तन्निनादेन प्राक्स्वनास्ते तिरोहिताः ॥२२॥ अट्टाट्टहासमशिवं शिवदूतो चकार ह ॥ तैः शब्दैरसुरास्त्रेसुः-शुम्भः कोपं परं ययौ ॥२३॥ दुरात्मँस्तिष्ठ तिष्ठेति व्याजहाराम्बिका यदा॥ तदा जयेत्यभिहितं देवैराकाशसंस्थितैः ॥२४॥ शुम्भेनागत्य या शक्तिर्मुक्ता ज्वालातिभीषणा ॥ आयान्ती वह्निकूटाभा सा निरस्ता महोल्कया ॥२५॥ सिंहनादेन शुम्भस्य व्याप्तं लोकत्रयान्तरम् ॥ निर्घातनिःस्वनो घोरो जितवान-

---

गर्जन द्वारा पृथ्वी तथा दसों दिशाओं को पूरित किया ॥२१॥ इसके बाद कालीने आकाश से कूद कर अपने दोनों हाथ से पृथ्वी पर आघात किया तिसके शब्द से पहले के सब शब्द मन्द हो गये ॥२२॥ बाद में शिवदूती ने शत्रुओं का अमङ्गल करने (भयंकर डराने) वाला अट्टहास करा जिसके सुनने से राक्षसों को बहुत भय तथा शुम्भ को क्रोध हुआ ॥२३॥ जब अम्बिका ने कहा "अरे दुष्ट ! ठहर-ठहर" तब प्रसन्न होकर आकाश में बैठ देवगण कहने लगे "जय हो २" ॥ अनन्तर शुम्भ असुर ने आकर अत्यन्त चमकती हुई शक्ति (साँग व भाला) चलाई जो प्रदीप्त अग्नि के झुण्ड के समान उसको आती देख देवी ने महोल्का नाम अपनी शक्ति से हटा दिया ॥२५॥ हे महीपाल ! शुम्भ असुर के सिंहनाद (चिल्लाने) से तीनों लोकों के बाहरी स्थान भी पूरित हो गये तथा उस निर्घात घोर शब्द ने उस समय

वनीपते ॥२६॥ शुम्भमुक्ताञ्छरान्देवी शुम्भस्तत्प्र-
हिताञ्शरान् ॥ चिच्छेद स्वशरैरुग्रैः शतशोऽथ स-
हस्रशः॥२७॥ततः सा चण्डिका क्रुद्धा शूलेनाभिज-
घान तम् ॥ स तदाभिहतो भूमौ मूर्च्छितो निपपातह
॥२८॥ततो निशुम्भः सम्प्राप्य चेतनामात्तकार्मुकः॥
आजघानशरैर्देवींकालीं केशरिणंतथा॥२९॥पुनश्च
कृत्वा बाहूनामयुतं दनुजेश्वरः ॥ चक्रायुधेन दितिज-
श्छादयामास चण्डिकाम्॥३०॥ ततो भगवती क्रुद्धा
दुर्गा दुर्गार्तिनाशिनी॥चिच्छेदतानि चक्राणिस्वशरैः
सायकांश्च तान् ॥३१॥ ततो निशुम्भो वेगेन गदा-

के और सब शब्दों को जीत लिया ॥२६॥ अनन्तर शुंभ के चलाये एक लक्ष शरों को देवी ने अपने उग्र शरों द्वारा काट दिया इसी प्रकार शुम्भ ने भी देवी के १ लाख शरों को निज उग्र शरों से छेद दिया ॥२७॥ तब क्रोध से देवी ने शुम्भ असुर को त्रिशूल से घायल किया तब शुंभ असुर घायल होने से मूर्छित हो पृथ्वी पर गिर गया ॥२८॥ इसी अवसर में निशुम्भ की मूर्छा गई [१७ संख्या के श्लोक की भाषा देखो ] निशुम्भ ने चैतन्य (होश में आया] हो और धनुष लेकर शरों से देवी, काली और सिंह को घायल कर दिया ॥२९॥ तिसके बाद दनुजेश्वर (कश्यपजी की पत्नी दिति में उत्पन्न) निशुम्भ ने अयुत (दशहजार) बाहु, विस्तार कर चक्रायुध से चंडिका को आच्छादित (ढक दिया) किया ॥३०॥ तब दुःखित जनों की पीड़ा नाश करने वाली भगवती दुर्गा ने क्रोधाविष्ट हो (निशुम्भ के) चक्र बाणों को

मादाय चण्डिकाम् ॥ अभ्यधावत वै हन्तुं दैत्यसेना-
समावृतः ॥३२॥ तस्यापतत एवाशु गदां चिच्छेद
चण्डिका ॥ खड्गेन शितधारेण स च शूलं समाददे
॥३३॥ शूलहस्तं समायान्तं निशुम्भममरार्दनम् ॥
हृदि विव्याध शूलेन वेगाविद्धेन चण्डिका ॥ ३४ ॥
भिन्नस्य तस्य शूलेन हृदयान्निःसृतोऽपरः ॥ महा-
बलो महावीर्यस्तिष्ठेति पुरुषो वदन् ॥ ३५ ॥ तस्य
निष्क्रामतो देवी प्रहस्य स्वनवत्ततः ॥ शिरश्चिच्छेद
खड्गेन ततोऽसावपतद्भुवि ॥३६॥ ततः सिंहश्च-
खादोग्रं दंष्ट्राक्षुण्ण शिरोधरान्॥ असुरांस्तांस्तथा

---

अपने शरों से काट दिया ॥३१॥ तब दैत्य सेना से घिरा हुआ (राक्षस) निशुम्भ गदा लेकर देवी को मारने के लिये वेग से दौड़ा ॥३२॥ तब निशुम्भ के द्वारा चलाई हुई गदा को देवी चण्डिका ने तेज धार वाली तरवार से काट दिया ॥३३॥ तब देवगण को पीड़ित करने वाले निशुम्भ को शूल लेकर आया हुआ अपने समीप में देख चण्डिका ने शीघ्र ही अपने शूल से हृदय बेध दिया ॥३४॥ शूल से बेधे हुए उस निशुम्भ असुर के हृदय में से एक दूसरा महा वलवान तथा वीर्यवान पुरुष देवी से "ठहर-ठहर" कहता हुआ बाहर निकला ॥३५॥ तिसके बाद उसे बाहर निकले हुए असुर को देवी ने हँसते बोलते खड्ग से मार दिया तव वह असुर पृथ्वी पर गिर पड़ा ॥३६॥ तब दाँत से गर्दन को चबाता हुआ सिंह असुरों को खाने लगा, शिव-

कालीशिवदूती तथापरान् ॥ ३७ ॥ कौमारीशक्ति-
निर्भिन्नाः केचिन्नेशुर्महासुराः ॥ ब्रह्माणी मन्त्रपूतेन
तोयेनान्ये निराकृताः ॥ ३८ ॥ माहेश्वरीत्रिशूलेन
भिन्नाः पेतुस्तथापरे ॥ वाराहीतुण्डघातेन केचिच्चू-
र्णीकृता भुवि ॥३९*॥ खण्ड खण्डं च चक्रेण वैष्ण-
व्या दानवाः कृताः ॥ वज्रेणचैन्द्रीहस्ताग्रविमुक्तेन
तथापरे ॥ ४० ॥ केचिद्विनेशुरसुराः केचिन्नष्टा महा-
हवात् ॥ भक्षिताश्चापरे काली शिवदूतीमृगाधिपैः
ॐ ॥ ४१ ॥ इति श्री मार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके
मन्वन्तरेदेवीमाहात्म्येनिशुम्भवधोनामनवमोऽध्यायः
॥९॥उवाच२श्लोक३९एवम्४१एवमादितः॥५४३॥

---

दूती और काली दूसरे और असुरों को खाने लगीं ॥३७॥ कौमरी की शक्ति से कोई कोई महाअसुर टुकड़े-टुकड़े होकर मर गये। ब्रह्माणी के मन्त्र से पवित्र किये जल द्वारा निस्तेज हो गये ॥३८॥ कितने असुर माहेश्वरी के त्रिशूल से मारे गये और कितनों को बाराही ने अपने दाँत की चोट से पृथ्वी पर चूर्ण किया ॥३९॥ वैष्णवी ने चक्र से कितने असुरों को खण्ड खण्ड कर दिया तथा कितने ही राक्षस ऐन्द्री के हाथ से निकले हुए वज्र से नाश हुए ॥४०॥ कितने ही दूसरों की झपट से मरे और कितने महायुद्ध से भाग गये और जो कुछ बचे उन सब को काली, शिवदूती और सिंह ने खा लिया ॥४१॥

*हवन में केले की आहुति देनी चाहिये





ॐ जय जय मार्कण्डेयपुराणेसावर्णिकेमन्वन्तरे देवी माहात्म्ये सत्याः सन्तु ( यजमानस्य कामाः ) जगदम्बार्पणमस्तु ॥ ऐसा बोलकर जल छोड़ना ॥ वैदिक आहुति ६ अध्याय की ॥

एक पान पर शाकल्य १ कमलगट्टा, घी में भिगोकर १ सुपारी, २ लोंग, १ छोटी इलायची, गूगल, इस अध्याय में विशेष १ बेलफल व मैनफल है। सब चीजें स्रुची में रख खड़े होकर मंत्र बोलना ॥

तान्त्रिक आहुति ॥

क्लीं जयन्ती सांगायै सायुधायै सशक्तिकायै सपरिवारायै सवाहनायै भैरव्यै तारादेव्यै महाहुतिं समर्पयामि नमः स्वाहा ॥ सामान सब ऊपर लिखा है ॥

# अथ दशमोऽध्यायः प्रारम्भः ॥

## अथ ध्यानम् ॥

ॐ उत्तप्तहेमरुचिरां रविचन्द्रवन्हिनेत्रां धनुश्शरयुताङ्कुशपाशशूलम् ॥ रम्यैर्भुजैश्च दधतींशिवशक्तिरूपांकामेश्वरींहृदिभजामिधृतेन्दुलेखाम्॥१०॥

ऋषिरुवाच ॥ १ ॥ ॐ निशुम्भं निहतं दृष्ट्वा भ्रातरं प्राणसम्मितम् । हन्यमानंबलं चैव शुम्भः*

तपे हुए सुवर्ण के समान वर्ण सूर्य, चन्द्रमा और अग्नि ही जिसके ३ नेत्र हैं धनुष, वाण, अंकुश और पाश हाथों में धारण करे हुए शिव शक्तिरूप कामेश्वरी को ध्यान करता हूँ जिसके माथे पर अर्द्ध चन्द्रमा शोभित है ॥

* शिव पुराणे ॥ दैत्यौ शुम्भनिशुम्भाख्यौ भ्रातरौ सं बभूवतुः ॥ याचितं तपसाताभ्यां ब्रह्मणः परमेष्ठिनः ॥ अवध्य त्वं जगत्यस्मिन्पुरुषै रखिलैरपि ॥ अयोनि जातु या कन्यास्त्र्यङ्ग कोश समुद्भवा ॥ अजात पुंस्पर्श रति रविलङ्घ्य पराक्रमा ॥ तस्यास्तु नौ बधः संख्ये तस्यां कामाभि भूतये ॥ इति चाभ्यर्थितोब्रह्मा ताभ्यां प्राहतथास्त्विति ॥

क्रुद्धोऽब्रवीद्वचः ॥२॥ बलावलेपदुष्टे त्वं मा दुर्गे गर्व-
मावह ॥ अन्यासां बलमाश्रित्ययुद्धयसे याति मानिनी
॥३॥ देव्युवाच ॥४॥ एकैवाहं जगत्यत्र द्वितीया
का ममापरा ॥ पश्यैता दुष्ट मय्येव विशन्त्यो मद्विभू-
तयः ॥५॥ ततः समस्तास्ता देव्यो ब्रह्माणी प्रमु-
खा लयम् ॥ तस्या देव्यास्तनौ जग्मुरेकैवासी
त्तदाम्बिका ॥ ६ ॥ देव्युवाच ॥ ७ ॥ अहं
विभूत्या बहुभिरिह रूपैर्यदास्थिता ॥ तत्संहृतं म-
यैकैव तिष्ठाम्याजौ स्थिरो भव ॥ ८॥ ऋषिरुवाच
॥९॥ ततः प्रववृते युद्धं देव्याःशुम्भस्य चोभयोः ॥

---

ऋषि कहने लगे—॥१॥ प्राण के समान भाई निशुम्भ को मरा हुआ तथा बहुत बड़ी सेना को मरी हुई देख 'शुम्भ' क्रोध से यह बोला ॥२॥ हे अपने बल का घमंड करने वाली दुष्टे ! हे दुर्गे ! तू गर्व मत कर, हे अभिमानिनी ! तू दूसरी शक्तियों का सहारा लेकर लड़ती है ॥३॥ देवी बोली ॥४॥ अरे दुष्ट इस संसार में "मैं" एक ही हूँ मेरे सिवाय और दूसरी कौन है ? ये सब ( शक्तियाँ )मेरी ही विभूति हैं देख ये सब मुझमें ही मिल जाती हैं ॥५॥ तब ब्रह्माणी आदि सब शक्तियाँ देवी के मुख में चली गई और अम्बिका वहाँ इकेली रह गई ॥६॥ तब देवी बोली ॥७॥ हे शुम्भ ! मैं अपनी विभूतियों द्वारा इस युद्ध में अनेक रूप होकर विद्यमान थी उन सब रूपों का संहार करके अब एक ही हूँ तू स्थिर ( खड़ा ) रह ॥८॥ ऋषि बोले ॥९॥ देखने वाले देवगण और लोगों के समक्ष देवी और शुम्भ

पश्यतां सर्व देवानामसुराणां च दारुणम्
॥१०॥ शरवर्षैः शितैः शस्त्रैस्तथास्त्रैश्चैव दारु-
णैः॥ तयोर्युद्धमभूद्भूयः सर्वलोकभयंकरम्॥११॥
दिव्यान्यस्त्राणि शतशो मुमुचे यान्यथाम्बिका ॥ब-
भञ्जतानि दैत्येन्द्रस्तत्प्रतीघातकर्तृभिः ॥१२॥
मुक्तानि तेन चास्त्राणि दिव्यानि परमेश्वरी । बभञ्ज
लीलयैवोग्रहुङ्कारोच्चारणादिभिः ॥१३॥ ततः शरश-
तैर्देवीमाच्छादयत सोऽसुरः ॥ सापि तत्कुपिता देवी
धनुश्चिच्छेद चेषुभिः॥१४॥ छिन्ने धनुषि दैत्येन्द्रस्त-

दोनों का दारुण संग्राम होने लगा ॥१०॥ फिर भी देवी और शुम्भ की शरवृष्टि शित (तीक्ष्ण) शस्त्र कुन्तायुधादि तथा दारुण ( घोर ब्रह्मास्त्रादि ) अस्त्रों* के आपस में प्रहार से सब लोक को भय देने वाला युद्ध हुआ ॥११॥ अम्बिका (कौशिकी) ने जिन सैकड़ों प्रकार के दिव्य अस्त्रों को चलाया, उन सबका नाश करने वाले अस्त्रों द्वारा उन सब (चंडिका के अस्त्रों) को शुम्भ असुर ने काट दिया ॥१२॥ शुम्भासुर ने भी जो सब दिव्य अस्त्र चलाये, उन सबका परमेश्वरी चण्डिका ने आसानी ( क्रीड़ामात्र ) से उग्र हूंकार मात्र के उच्चारण आदि द्वारा नाश कर दिया ॥१३॥ तब उस असुर ने सौ बाणों से देवी को आच्छादित ( ढांक ) कर दिया और देवी ने भी क्रोध कर बाण से उसका धनुष काट

* अस्त्र प्रति घातास्त्राणि यथा—आग्नेयं वारुणेन ॥ वारुणं वायव्येन ॥ वायव्यं सार्पेण ॥ सार्पं गारुडेन ॥ गारुडं वैष्णवेन प्रतिहतं भवति एतानि धनुः शास्त्रे प्रसिद्धानि ॥

## दुर्गार्चन मृतौ नं० १०

## रक्तबीज वधः



व्याप्तमासीत्ततो
देवा भयमा जग्मु-
रुत्तमम् ॥८५२॥
तान्विषण्णान्सुरान्दृष्ट्
वा चण्डिका प्राह
सत्वरा ॥
उवाच कालीं चामुण्डे
विस्तीर्णवदनं
कुरु ॥५॥
मच्छस्त्रपात संभूतान्
रक्तविन्दून्महा-
सुरान् ॥
रक्तविन्दोः प्रतीच्छत्वं
वक्त्रेणानेन
वेगिना ॥५४॥

भक्षयन्तीचर-
णेतदुत्पन्नान्महा-
सुरान् ॥ एवमे-
षक्षयं दैत्यः क्षीण
रक्तो गमिष्यति
॥५५॥ रक्त-
विन्दुर्यदा भूमौ
पतत्यस्य शरीरतः
समुत्पतति मेदि-
न्यांस्तत्प्रमाण-
स्तदा सुरः
॥ ८४१ ॥

था शक्तिमथाददे ॥ चिच्छेद देवी चक्रेण तामप्यस्यक-
रे स्थिताम् ॥१५॥ ततः खड्गमुपादाय शतचन्द्रं च
भानुमत्। अभ्यधावत्तदा देवीं दैत्यानामधिपेश्वरः ॥
१६ ॥ तस्यापतत एवाशु खड्गं चिच्छेद चंडिका ॥
धनुर्मुक्तैः शितैर्बाणैश्चर्म चार्ककरामलम् ॥ १७ ॥
हताश्वः स तदा दैत्यश्छिन्नधन्वा विसारथिः ॥
जग्राह मुद्गरं घोरमम्बिकानिधनोद्यतः॥ १८ ॥
चिच्छेदापततस्तस्य मुद्गरं निशितैः शरैः ॥
तथापि सोऽभ्यधावत्तां मुष्टिमुद्यम्य वेगवान् ॥१६॥
स मुष्टिं पातयामास हृदये दैत्यपुंगवः ॥

---

दिया ॥१४॥ धनुष के कट जाने से दैत्येन्द्र ( शुम्भ ने )शक्ति ली ॥ देवी ने उसके हाथ की शक्ति को चक्र द्वारा काट दिया ॥१५॥ तब खड्ग और सौ चन्द्रमा चमकते हुए सूर्य के तेज के समान जिसमें लगे हुए थे ऐसा चर्म ( ढाल ) लेकर दैत्यों का स्वामी वह शुम्भ भगवती की ओर दौड़ा ॥ १६ ॥ तदनन्तर समीप में पहुँचे हुए शुम्भ के खड्ग और सूर्य के समान तेज वाली चर्म ( ढाल ) को चण्डिका ने धनुष से छोड़े हुये तीक्ष्ण बाण द्वारा काट दिया ॥१७॥ घोड़े और सारथी के मारे जाने तथा रथ और धनुष के भी कट जाने से शुम्भ ने अम्बिका को मारने के लिये कठोर मुदगर लिया ॥१८॥ देवी ने भी सामने आये हुए दैत्य के मुद्गर को तेज शरों द्वारा काट दिया तब मुक्का बना कर देवी की ओर वेग से दौड़ा ॥१६॥ दैत्य पुंगव (असुरेश्वर शुम्भ ने) देवी के हृदय पर उस मुक्के को मारा तब

देव्यास्तं चापि सा देवी तलेनोरस्य ताडयत्
॥ २० ॥ तलप्रहाराभिहतो निपपात महीतले ॥
स दैत्यराजः सहसा पुनरेव तथोत्थितः ॥२१॥
उत्पत्य च प्रगृह्योच्चैर्देवीं गगनमास्थितः ॥ तत्रापि सा
निराधारा युयुधे तेन चण्डिका ॥ २२ ॥ नियुद्धं खे
तदा दैत्यश्चण्डिका च परस्परम् ॥चक्रतुः प्रथमं सि-
द्धमुनिविस्मयकारकम् ॥ २३ ॥ ततो नियुद्धं सुचिरं
कृत्वा तेनाम्बिका सह ॥ उत्पात्य भ्रामयामास चिक्षेप
धरणी तले ॥२४॥ स क्षिप्तो धरणीं प्राप्य मुष्टिमुद्यम्य
वेगितः॥ अभ्यधावत दुष्टात्मा चण्डिका निधनेच्छया
॥२५॥ तामायान्तं ततो देवी सर्वदैत्यजनेश्वरम् ॥

---

देवी ने भी एक थप्पड़ उसके कलेजे पर मारा ॥२०॥ देवी के थप्पड़ की चोट खाकर वह दैत्यराज पृथ्वी पर गिर गया परन्तु जल्दी ही फिर उठ बैठा ॥२१॥ और बाद में उछल कर देवी को पकड़ आकाश में ले जाकर निराधार होने पर भी चंडिका वहीं उससे लड़ने लगी ॥२२॥ आकाश में दैत्य और चंडिका ने लड़ते हुए पहले सिद्ध और मुनियों को भय देने वाला युद्ध किया ॥२३॥ तब बहुत देर तक अम्बिका ने उसके साथ ( बाहु युद्ध ) लड़ाई लड़ी और उस ( शुम्भ दैत्य ) को घुमाकर गेंद की तरह ऊँचा उठा पृथ्वी पर पटक दिया ॥ २४ ॥ तब पृथ्वी पर गिर जाने के बाद वह दुष्टात्मा चंडिका को मारने के लिये मुका उठाकर जल्दी दौड़ा ॥२५॥ देवी ने उस सर्व दैत्यजन



जगत्यां पातयामास भित्त्वा शूलेन वक्षसि ॥ २६ ॥
स गतासुः पपातोर्व्यां देवीशूलाग्रविक्षतः ॥ चाल-
यन्सकलां पृथ्वीं साब्धिद्वीपां सपर्वताम् ॥२७॥ ततः
प्रसन्नमखिलं हते तस्मिन्दुरात्मनि ॥ जगत्स्वास्थ्य-
मतीवाप निर्मलं चाभवन्नभः ॥२८॥ उत्पातमेघाः
सोल्का ये प्रागासंस्ते शमं ययुः ॥ सरितो मार्गवाहि-
न्यस्तथासंस्तत्र पातिते ॥२९॥ ततो देवगणाः सर्वे
हर्षनिर्भरमानसाः ॥ बभूवुर्निहते तस्मिन्गन्धर्वा ल-
लितं जगुः ॥३०॥ अवादयंस्तथैवान्ये ननृतुश्चाप्स-
रोगणाः॥ववुः पुण्यास्तथावाताःसुप्रभोऽभूद्दिवाकरः

---

के ईश्वर (शुम्भ) को आते हुए देखकर शूल से उसके वक्षस्थल को बेधा तब वह पृथ्वी पर गिरा ॥२६॥ इसके बाद देवी के शूल के अग्र भाग (नोंक) से घायल हो वह ( शुम्भ असुर ) निष्प्राण हो पृथ्वी पर लेट गया जिससे सम्पूर्ण समुद्र, द्वीप और पर्वत के साथ पृथ्वी हिल गई ॥२७॥ इसके बाद उस दुरात्मा के मारे जाने से सब जगत स्थिर और आकाश निर्मल हो गया ॥२८॥ जितने अनिष्ट सूचक मेघ और उल्का (शुम्भ के सामने) थे वे सब नष्ट हो गये नदियां सब अपनी पुरानी धारों में बहने लगीं ॥२९॥ तब सब देवगण उस शुम्भ के मरने से हर्ष युक्त और निर्भय चित्त हो गये तथा गन्धर्व मनोहर गीत गाने लगे॥३० तथा कोई बाजे बजाने लगे और अप्सरायें नाचने लगीं सुन्दर



॥३१॥ जज्वलुश्चाग्नयः शान्ताः *शान्तदिग्जनितस्वनाः ओं ॥ ३२ ॥ इति श्री मार्कण्डेयपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये शुम्भबधो नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ उवाच ४ अर्ध १ श्लोक २७ एवम् ३२ एवमादितः ॥५७५॥

---

वैदिक आहुति १० अध्याय की ॥

एक पान पर शाकल्य १ कमलगट्टा घी में भिगोकर १ सुपारी, २ लोंग, १ छोटी इलायची, गूगल, इस अध्याय में विशेष मैनफल व बेलफल हैं ॥ सब चीजें स्रु चीमें रख खड़े होकर मंत्र बोलना २४३ पृष्ठे॥

ॐ जय जय मार्कण्डेयपुराणेसावर्णिकेमन्वन्तरे देवी माहात्म्ये सत्याः सन्तु ( यजमानस्य कामाः ) जगदम्बार्पणमस्तु ॥ ऐसा बोलकर जल छोड़ना ॥

---

हवा चलने लगी और सूर्य का प्रकाश भी उत्तम होगया ॥३१॥ अग्नि सब प्रज्वलित होगईं और दिशाओं में प्रशान्त शब्द होने लगे ॥३२॥



---

* शान्त दिग्लक्षणमाह वराहः ॥ अङ्गारिणी दिग्नविणा विमुक्ता यस्यां रविस्तिष्ठति सा प्रदीप्ता ॥ प्रधूमितायास्यति यां दिनेशः शेषाश्च-शान्ताः शुभदाश्च तास्युः ॥

# एकादशाध्यायः ॥

अथ ध्यानम् ॥

बालरविद्युतिमिन्दुकिरीटां तुङ्गकुचां नयनत्रययुक्ताम् । स्मेरमुखीं वरदाङ्कुशपाशाभीति करां प्रभजे भुवनेशीम् ॥११॥ यहाँ खीर का हवन होता है ।

* ऋषिरुवाच ॥११॥ ओं देव्या हते तत्र महासुरेन्द्रे सेन्द्राःसुरा वह्निपुरोगमास्ताम् ॥ कात्यायनीं तुष्टुवुरिष्टलाभाद्विकाशिवक्त्राब्जविकाशिताशाः॥२॥ देवि प्रपन्नार्त्ति हरे प्रसीद प्रसीद मातर्जगतोऽखिलस्य॥

---

उदय होते हुए सूर्य के समान कान्ति मुकुट में चन्द्रमा तुङ्गकुच तीन नेत्र से युक्त मुसकराती हुई वर, अंकुश, पाश अभय को धारण करनेवाली भुवनेशी का भजन करता हूँ ।

ऋषि बोले—॥१॥ देवी के द्वारा उस महा असुरेन्द्र को मार देने पर अग्नि और इन्द्र को आगे करके देवगण अपनी इच्छा सिद्ध होने पर देवी कात्यायनी की स्तुति करने लगे । देवगण की आशा पूर्ण हुई इस कारण प्रसन्न मुख से कहने लगे ॥२॥ हे देवि ! हे शरणागत का दुःख हरने वाली ! प्रसन्न होओ, हे अखिल जगत की माता ! प्रसन्न होओ, हे विश्वेश्वरी !

---

* क्षीरि ॥ ( खीर ) भावप्रकाशे पूर्व खण्डे कृतान्नवर्गे ॥

पायसं परमान्नं स्यात् क्षीरिकापि तदुच्यते ॥ शुद्धेर्द्ध पक्वे दुग्धेतु घृताक्तांस्तण्डुलान् पचेत् ॥ ते सिद्धाक्षीरकाख्याता सासिताज्ययुतोपमा । क्षीरिकादुर्जराबल्या धातुपुष्टि प्रदागुरुः ॥ विष्टम्भिनी हरेत्पित्तरक्तपित्ताग्निमारुतान् ॥

प्रसीद विश्वेश्वरि पाहि विश्वं त्वमीश्वरी देवि चराचरस्य ॥३॥ आधारभूता जगतस्त्वमेका महीस्वरूपेण यतः स्थितासि ॥ अपां स्वरूपस्थितया त्वयैतदाप्यायते कृत्स्नमलङ्घ्यवीर्ये ॥४॥ त्वं वैष्णवी शक्तिरनन्तवीर्या विश्वस्य वीजं परमासि माया ॥ संमोहितं देवि समस्तमेतत्त्वं वै प्रसन्ना भुवि मुक्तिहेतुः ॥५॥ विद्याः समस्तास्तव देवि भेदाः स्त्रियः समस्ताः सकला जगत्सु ॥ त्वयैकया पूरितमम्बयैतत्का ते स्तुतिः स्तव्यपरापरोक्तिः ॥ ६ ॥ सर्वभूता यदा

---

प्रसन्न होओ और संसार की रक्षा करो । हे देवि ! तुम चर ( चलायमान ) जंगम और स्थावर अचर ( नहीं चलने वालों ) की ईश्वरी हो ॥ ३ ॥ तुम इस जगत की एकमात्र आधार हो अर्थात् मही ( पृथ्वी ) रूप से रहती हो, हे देवि ! तुम जल स्वरूप से रहते हुए इस सम्पूर्ण संसार में व्याप्त हो, हे देवि ! तुम्हारा वीर्य अलंघनीय है ॥४॥ हे देवि ! तुम अनन्त वीर्या वैष्णवी शक्ति हो, तुम ही संसार की कारण स्वरूप परमा माया हो, हे देवि ! तुमने समस्त संसार को संमोहित कर रखा है, हे देवि ! पृथ्वी पर आपही के प्रसन्न होने से मोक्ष मिलती है ॥५॥ हे देवि ! सम्पूर्ण विद्या आपही की मूर्ति विशेष हैं, संसार में जितनी स्त्रियाँ हैं सब ही तुम्हारी मूर्ति विशेष हैं, हे जननी ! तुम अकेली ही इस विश्व में व्याप्त हो, हे देवि ! स्तुति किये जाने के योग्यों में तुम ही श्रेष्ठ हो, और किन शब्दों से तुम्हारी स्तुति करें ॥६॥ तुम सब जीवों में दीप्यमान हो,



देवी स्वर्गमुक्तिप्रदायिनी ॥ त्वं स्तुता स्तुतये का वा भवन्तु परमोक्तयः ॥७॥ सर्वस्य बुद्धिरूपेण जनस्य हृदि संस्थिते ॥ स्वर्गापवर्गदे देवि नारायणि नमोऽस्तु ते ॥ ८ ॥ कलाकाष्ठादिरूपेण परिणामप्रदायिनि ॥ विश्वस्योपरतौ शक्ते नारायणि नमोऽस्तु ते ॥९॥ [1]सर्वमंगलमङ्गल्ये शिवे सर्वार्थसाधिके । शरण्ये त्र्यम्बके गौरि नारायणि नमोऽस्तु ते ॥१०॥

तुम स्वर्ग [ सुख ] और मोक्ष ( यद्गत्वा न निवर्तन्ते तद्धाम परमं मम ) देती हो तब कौन स्तव (स्तोत्र) से आपकी स्तुति करें ? ॥७॥ हे बुद्धि रूप से सम्पूर्ण मनुष्यों के हृदय में निवास करने वाली ! स्वर्ग और अपवर्ग [ मोक्ष ]देने वाली नारायणी ! तुमको नमस्कार है ॥८॥ हे कला काष्ठादि [ घड़ी पल ] रूप से परिणाम देने वाली तथा विश्व ( संसार ) का नाश करने की शक्ति धारण करने वाली नारायणी ! तुमको नमस्कार है ॥९॥ हे सर्व मंगल मंगल्ये !* हे शिवे !¶ हे सर्वार्थ‡ साधिके ! हे शरण्ये !+ हे अम्बिके !÷ हे गौरि !× हे नारायणि !? तुमको नमस्कार है ॥१०॥ हे सृष्टि, =पालन, और

१इस श्लोक का ७ वार नित्य पाठ करने से सुन्दर फल मिलता है ॥ यह वृद्ध पुरुषों का वाक्य है ॥

देवी पुराणे ॥

* सर्वाणि हृदयस्थानि मङ्गलानि शुभानि च ॥ ददाति चेप्सिता-ल्लोके तेन सा सर्व मङ्गला ॥

¶ शिवामुक्तिः समाख्याता तत्प्रदत्वाच्छिवास्मृता इति ॥

‡ धर्मादींश्चिन्तिता यस्मात्सर्वलोकस्य यच्छति ॥ अतो देवी समाख्याता लोके सर्वार्थ साधिका ॥

सृष्टिस्थितिविनाशानां शक्तिभूते सनातनि ॥ गुणाश्रये गुणमये नारायणि नमोऽस्तु ते ॥११॥ शरणागतदीनार्तपरित्राणपरायणे ॥ सर्वस्यार्त्तिहरे देवि नारायणि नमोऽस्तु ते ॥ १२ ॥ हंसयुक्तविमानस्थे

नाश करने वालों की शक्ति ! हे सनातनि ! हे गुणाश्रये ! हे गुणमयि ! हे नारायणि तुमको नमस्कार है ॥११॥ हे शरणागत दीन तथा दुखी मनुष्यों की रक्षा करने वाली ! हे सब की पीड़ा हरने वाली ! हे देवि ! हे नारायणी ! तुमको नमस्कार है ॥१२॥ हे हंस युक्त विमान में बैठने वाली ! हे ब्रह्माणी रूप

† विषाग्निभय घोरेषु शरण्यास्मरणाद्यतः ॥ शरण्य तेन सा देवी मुनिभिः परिकीर्तिता ॥

+ सोमसूर्यानलाद्वित्वात्त्र्यम्बका सा स्मृता बुधैः ॥

× योगाग्निदग्धदेहा या कन्या जाता हिमालये ॥ शंखेन्दुकुन्दधवला ततो गौरीति सा स्मृता ॥

§ जलायना निराधारा समुद्रशयनापि वा ॥ नारायणी समाख्याता नरनारी प्रवर्तका ॥

इति देवी पुराणे ॥

= यासा त्रिशक्तिरुद्दिष्टा शिवेन परमात्मना ॥ तत्र सृष्टिः पुराप्रोक्ता श्वेतवर्ण स्वरूपिणी ॥ १ ॥ एकाक्षरेति विख्याता सर्वाक्षरमयी शुभा ॥ वागीशीति समाख्याता सैव देवी सरस्वतीत्युपक्रम्य ॥ २ ॥ सा-वैष्णवी विशालाक्षी रक्तवर्णा सुरूपिणी ॥ अपरा सा समाख्याता रौद्री रुद्र परायणा ॥ ३ ॥ सितारक्ता तथा कृष्णा त्रिमूर्तित्वं जगामह ॥ या सा ब्राह्मी शुभामूर्तिस्तया सृजतिवै प्रजाः ॥ ४ ॥ सौम्यरूपेण सुश्रोणि ब्रह्म सृष्टि विधानतः ॥ या सा रक्तेन वर्णेन सुरूपा तनुमध्यमा ॥ ५ ॥ शंख चक्र धरा देवी वैष्णवी सकलास्मृता ॥ सापाति सकलं विश्वं विष्णुमायेतिकीर्त्यते ॥ ६ ॥ यासा कृष्णेन वर्णेन रौद्री मूर्तिस्त्रिशूलिनी ॥ दंष्ट्रा करालिनी देवी सा संहरति वै जगत् ॥ ७ ॥ एवन्त्रिशक्ति रुद्दिष्टा नय सिद्धान्त गामिनीः ॥ इति धरणीं प्रति वाराह भगवतो वाक्यम् ॥

ब्रह्माणीरूपधारिणि ॥ कौशाम्भः क्षरिके देवि नारा-
यणि नमोऽस्तु ते ॥ १३ ॥ त्रिशूलचन्द्राहिधरे
महावृषभवाहिनि ॥ माहेश्वरीस्वरूपेण नारायणि न-
मोऽस्तु ते ॥१४॥ मयूरकुक्कुटवृते महाशक्तिधरेऽन-
घे। कौमारीरूपसंस्थाने नारायणि नमोऽस्तुते॥१५॥
शंखचक्रगदाशार्ङ्गगृहीतपरमायुधे॥ प्रसीदवैष्णवी-
रूपे नारायणि नमोऽस्तु ते ॥१६॥ गृहीतोग्रमहा-
चक्रे दंष्ट्रोद्धृतवसुन्धरे ॥ वराहरूपिणि शिवे नारा-
यणि नमोऽस्तु ते ॥१७॥ नृसिंहरूपेणोग्रेण हन्तुं

---

को धारण करने वाली ! हे कुशा के जल से शत्रुओं का नाश करने वाली ! हे देवि ! हे नारायणी आपको नमस्कार है॥१३॥ हे त्रिशूल, चन्द्रमा और सूर्य को धारण करने वाली ! माहेश्वरी स्वरूप से महावृषभ (बैल) पर बैठने वाली ! हे नारायणी आपको नमस्कार है ॥१४॥ हे मयूर कुक्कुट (मोर के परों से) वेष्टित ! (ढके हुए) हे महाशक्तिधरे ! हे अनघे ! (पापनाशिनी) हे कौमारि (षडानन) रूप से विचरने वाली ! हे नारायणि ! तुमको नमस्कार है ॥१५॥ हे शंख, चक्र, गदा पद्म रूप महास्त्र धारिणी ! हे वैष्णवीरूपे ! आप प्रसन्न होओ हे नारायणी ! आपको नमस्कार है ॥१६॥ हे महा उग्र चक्र को धारण करने वाली ! हे पृथ्वी को अपने दाँत पर धारण करने वाली ! हे वराह रूपिणी ! हे शिवे ! हे नारायणि तुमको नमस्कार है हे उग्रनृसिंह के रूप से राक्षसों को मारने में उद्यम करने वाली ! हे तीनों लोक के कल्याण करने में समर्थ ! हे नारायणि आप



दैत्यान् कृतोद्यमे ॥ त्रैलोक्यत्राणसहिते नारायणि नमोऽस्तुते ॥१८॥ किरीटिनि महावज्रे सहस्रनयनोज्ज्वले ॥ वृत्रप्राणहरे चैन्द्रि नारायणि नमोऽस्तु ते ॥१९॥ शिवदूतीस्वरूपेण हतदैत्यमहाबले घोररूपे महारावे नारायणि नमोस्तु ते ॥२०॥ दंष्ट्राकरालवदने शिरोमालाविभूषणे ॥ चामुण्डे मुण्डमथने नारायणि नमोऽस्तु ते॥२१॥ लक्ष्मिलज्जे महाविद्ये श्रद्धे पुष्टिस्वधे ध्रुवे ॥ महारात्रि महाविद्ये नारायणि नमोऽस्तुते ॥२२॥ मेधे सरस्वति वरे भूति वाभ्रवि तामसि ॥ नियते त्वं प्रसीदेशे नारायणि नमोऽस्तु ते ॥२३॥ सर्वस्वरूपे सर्वेशे सर्वशक्तिसमन्विते ॥ भ-

---

को नमस्कार है ॥१८॥ हे किरीटनी ! (मुकुट को धारण करने वाली) हे वज्र के द्वारा शत्रुओं को मारने वाली ! हे सहस्र नेत्रों से प्रकाशमान होने वाली ! वृत्रासुर का संहार करने वाली ! हे ऐन्द्री ! हे नारायणि ! आपको नमस्कार है ॥१९॥ हे शिवदूती स्वरूप से महा बलवान दैत्य को मारने वाली ! हे घोर रूपे ! हे महारावे ! हे नारायणि ! आपको नमस्कार है ॥ २० ॥ हे दंष्ट्राकराल वदने ! हे मुण्डमाला विभूषणे ! हे चामुण्डे ! हे मुण्डमथने ! हे नारायणि आपको नमस्कार है ॥२१॥ हे लक्ष्मि ! हे लज्जे ! हे महाविद्ये ! हे श्रद्धे ! हेपुष्टे ! हे स्वधे ! हे ध्रुवे ! हे महारात्रि ! हे महाविद्ये हे नारायणी आपको नमस्कार है ॥२२॥ हे मेधे ! हे सरस्वति ! हे वरे ! हे वाभ्रवि हे तामसि !

## दुर्गार्चन सृती नं० ११     निशुम्भवधः

ततो भगवती क्रुद्धा
दुर्गा दुर्गार्ति नाशिनी ॥
चिच्छेद तानि
चक्राणि स्वशरैः
सायकांश्चतान्॥९।३१।
ततो निशुम्भो वेगेन
गदामादाय चण्डिकाम्॥




अभ्य धावत वै हन्तुं
दैत्य सेना
समावृतः ॥९॥३२॥
शूलहस्तं समायान्तं
निशुम्भ ममरार्दनम्॥
हृदि विव्याध शूलेन
वेगाविद्धेन
चण्डिका ॥९॥३४॥

येभ्यस्त्राहि नो देवि दुर्गे देवि नमोस्तु ते॥२४॥ एतत्ते वदनं सौम्यं लोचनत्रयभूषितम् ॥ पातु नः सर्वभीतिभ्यः कात्यायनि नमोऽस्तु ते॥२५॥ ज्वालाकरालमत्युग्रमशेषासुरसूदनम् ॥ त्रिशूलं पातुनोभीतेर्भद्रकालि नमोऽस्तु ते ॥२६॥ हिनस्तिदैत्यतेजांसि स्वनेनापूर्य या जगत् ॥ सा घण्टा पातु नो देवि पापेभ्यो नः सुतानिव ॥२७॥ असुरासृग्वसापङ्कचर्चितस्ते करोज्ज्वलः ॥ शुभाय खड्गो भवतु चण्डिके त्वां नता वयम् ॥२८॥ *रोगानशेषानप-

हे नियते ! हे ईशे ! आप प्रसन्न होओ हे नारायणि ! आपको नमस्कार हैं ॥२३॥ हे सर्वस्वरूपे ! हे सर्वेशे ! हे सर्व शक्ति समन्विते ! हम सब की भय से रक्षा करो । हे देवि ! हे दुर्गे-देवि ! आपको नमस्कार है ॥ २४ ॥ हे कात्यायनि ! आपका तीन नेत्रों से शोभायमान उत्तम मुख सब भयों से रक्षा करे आपको नमस्कार है ॥२५॥ हे कात्यायनि ! आपका मुख तीन नेत्रों से सुशोभित सुन्दर सब भीति ( भयों ) से हम सब की रक्षा करे ॥ हे देवी ! आपको नमस्कार है ॥२६॥ हे भद्रकाली ! कराल ज्वालायुक्त, अत्यन्त उग्र और असंख्य ( बिना गिनती ) असुरों को मारने वाली आपका त्रिशूल हम सब (देवगण) की सब भयों से रक्षा करे तुमको नमस्कार ॥२७॥ शब्द के द्वारा अखिल जगत को पूरित करने पर जो घण्टा राक्षसों के सम्पूर्ण तेज का नाश करता है वही घण्टा हम सब (देवगण) की पुत्र

*नोट—यहाँ गिलोय की आहुति होती है।

हंसि तुष्टा रुष्टा तु कामान्सकलानभीष्टान् ॥ त्वामाश्रितानां न विपन्नराणां त्वामाश्रिताह्याश्रयतां प्रयान्ति ॥२६॥ एतत्कृतं यत्कदनं त्वयाद्य धर्म द्विषां देवि महासुराणाम् ॥ रूपैरनेकैर्बहुधात्ममूर्तिं कृत्वाम्बिके तत्प्रकरोति कान्या ॥३०॥ विद्यासु शास्त्रेषु विवेकदीपेष्वाद्येषु वाक्येषु च का त्वदन्या ॥ ममत्वगर्तेऽति महान्धकारे विभ्रामयत्येतदतीव विश्वम् ॥३१॥ रक्षांसि यत्रोग्रविषाश्च नागा यत्रारयो दस्यु-

---

के समान सब पापों से रक्षा करे ॥२८॥ हे चण्डिके ! हम सब आपको नमस्कार करते हैं। जो असुर समूह के रक्त से रंगी हुई और वसापङ्क (चर्बी की कीचड़) से चर्चित [सना हुई] आप के हाथ में सुशोभित तरवार हम सब का कल्याण करे ॥२८॥ हे देवि ! तुम प्रसन्न होने से अशेष रोगों को हरती हो तथा रुष्ट (अप्रसन्न) होने से इच्छित पदार्थ और सब कामनाओं का नाश करती हो ! आपके आश्रित रहने से मनुष्यों को किसी प्रकार की विपत्ति नहीं होती और जो आपका ही आश्रय (भरोसा) करते हैं; वे सब के आश्रय होते हैं ॥२६॥ हे देवि ! चण्डिके ! आपने आज नाना प्रकार से कई तरह की मूर्ति बना कर धर्म के द्वेषी बड़े २ राक्षसों का जो विनाश किया सो क्या कोई दूसरा कर सकता है ? ॥३०॥ हे देवी ! तुम्हें छोड़ कौन पुरुष इस संसार को विद्या, विवेक, दीप, शास्त्र, आद्य वाक्य अथवा अत्यन्त महा अन्धकार ममत्व गर्त (गड्ढे) में भ्रमण कर सकता है ? ॥३१॥ हे देवी ! जहाँ राक्षस लोग, जहाँ बड़े २



बलानि यत्र ।। दावानलो यत्र तथाब्धिमध्ये तत्र स्थि-
ता त्वं परि पासि विश्वम् ।।३२।। विश्वेश्वरि त्वं प-
रिपासि विश्वं विश्वात्मिका धारयसीति विश्वम् ।।
विश्वेशवन्द्या भवती भवन्ति विश्वाश्रया ये त्वयि
भक्तिनम्राः ।।३३।। देवि प्रसीद परिपालय नोऽरिभी-
तेर्नित्यं यथासुरवधादधुनैव सद्यः ।। पापानि सर्व-
जगतां प्रशमं नयाशु उत्पातपाकजनितांश्च महोप-
सर्गान् ।।३४।। प्रणतानां प्रसीद त्वं देवि विश्वार्ति-
हारिणि ।। त्रैलोक्यवासिनामीड्ये लोकानां वरदा

---

विष धर सर्प, जहाँ शत्रु लोग, जहाँ चोरों का बल रहता है, दाबानल और समुद्र के मध्य में, उन स्थानों में स्थित होती हुई संसार की रक्षा करती हो ।।३२।। तुम संसार की रक्षा करती हो,–इसलिये विश्वेश्वरी हो संसार को धारण करती, इस कारण तुम विश्वात्मिका हो तुम (विश्वेश) संसार के स्वामी से वन्दना किये जाने के योग्य हो, हे देवी ! जो मनुष्य भक्ति पूर्वक तुम्हारे आगे नम्र होते हैं, वे (मनुष्य) विश्व (संसार) के आगे होते हैं ।।३३।। हे देवी ! तुम प्रसन्न हो ! शत्रु के भय से हम (सब) भीति (डरे हुए) मनुष्यों की रक्षा करो हे देवी ! जिस प्रकार असुरों को मार कर तुमने इस समय शान्ति की है ऐसे ही सदा सम्पूर्ण संसार को सब पापों से और उत्पात के परिणाम से उत्पन्न अथवा महोत्पन्न सब महोपसर्गों से शान्त किया करो ।।३४।। हे संसार के दुःखों को दूर करने वाली देवी ! प्रणाम करते हुए मनुष्यों पर प्रसन्न होओ हे तीनों लोक के निवासी

भव ॥३५॥ देव्युवाच ॥३६॥ वरदाहं सुरगणा वरं यन्मनसेच्छथ ॥ तं वृणुध्वं प्रयच्छामिजगतामुपकारकम् ॥३७॥ देवा ऊचुः ॥३८॥ ❀सर्वाबाधा प्रशमनं त्रैलोक्यस्याखिलेश्वरि ॥ एवमेव त्वयाकार्यमस्मद्वैरिविनाशनम् ॥३९॥ देव्युवाच ॥४०॥ वैवस्वतेऽन्तरे प्राप्ते अष्टाविंशतिमे युगे ॥ शुम्भो निशुम्भ-
※श्चैवान्यावुत्पत्स्येते महासुरौ ॥४१॥ नन्दगोपगृहे जाता यशोदागर्भसम्भवा ॥ ततस्तौ नाशयिष्यामि विन्ध्याचलनिवासिनी ॥४२॥ पुनरप्यतिरौद्रेण रूपेण पृथिवीतले ॥ अवतीर्य हनिष्यामि वैप्रचित्तांस्तु

देव ऋषि मुनि नाग किन्नर, मनुष्यादि से पूजने योग्य ! तुम वर देनी वाली होओ ॥३५॥ देवी बोली ॥३६॥ हे देवगण ! मैं वर देने वाली हूँ, संसार का उपकार करने वाला जो वर तुम सब मन में इच्छा करते हो वह मुझसे मांगो, मैं दूंगी ॥३७॥ देवगण बोले ॥३८॥ हे अखिलेश्वरी ! तीनों लोक की सम्पूर्ण बाधा शान्त करो तथा इसी प्रकार हम ( देवगण ) लोगों के शत्रुओं का विनाश करो ॥३९॥ देवी बोली ॥ ४० ॥ वैवस्वत ( ७वें ) मन्वन्तर के २८ अट्ठाईस में युग में शुम्भ और निशुम्भ दो अन्य असुर होकर जन्म लेंगे ॥४१॥ तब नन्दगोप के घर में यशोदा के गर्भ से जन्म धारण कर विन्ध्याचल में निवास कर उन ( शुम्भ-निशुम्भ ) दोनों को मारूँगी ॥४२॥ फिर भी पृथ्वी पर अत्यन्त भयंकर स्वरूप से उत्पन्न होकर मैं वैप्र-

❀ हवन में यहाँ काली मिरच वा सफ़ेद सरसों की आहुति देना।
※ " " " मकरन्द या वर्फी की आहुति देना।

दानवान् ॥४३॥ भक्षयन्त्याश्च तानुग्रान्वैप्रचित्ता-
न्महासुरान्॥ रक्तादन्ता भविष्यन्ति दाडिमीकुसु-
मोपमाः[१] ॥४४॥ ततो मां देवताः स्वर्गे मर्त्यलोके
च मानवाः ॥ स्तुवन्तो व्याहरिष्यन्ति सततं रक्तद-
न्तिकाम् ॥४५॥ भूयश्च शतवार्षिक्यामनावृष्ट्याम
नम्भसि ॥ मुनिभिः संस्तुता भूमौ संभविष्याम्ययो-
निजा ॥४६॥ ततः शतेन नेत्राणां निरीक्षिष्यामि

---

चित्त नामक दानवों को मारूंगी ॥४३॥ उन वैप्रचित्त नामक राक्षसों को भक्षण करने के समय मेरे दांत अनार के फूल के सदृश लाल होंगे ॥४४॥ इस कारण स्वर्ग में देवगण और मर्त्य लोक में ( पृथ्वी पर ) मनुष्य गण निरन्तर" रक्तदन्तिका कह कर स्तुति करेंगे ॥५५॥ और फिर पृथ्वी पर १०० सौ वर्ष की अनावृष्टि ( वर्षा न होने ) के कारण मुनियों की स्तुति करने पर मैं अयोनिजा ( बिना किसी के गर्भ द्वारा ) उत्पन्न होऊँगी ॥४६॥ तब मैं १०० नेत्रों से उन मुनियों को देखूँगी, इस का-

---

विरुद्धाप्रचित्तिः प्रकृष्टं ज्ञानं यस्यासौ विप्रचित्तिर्नाम कश्चिद्दानवः ॥ काश्यप तृतीय पत्न्याः पुत्रः । विप्रचित्ति प्रधानास्ते दानवाः सुमहाबला इति हरिवंशे ॥ विख्यात विप्रचित्तेर्दानवस्यापत्यानि वैप्रचित्ताः ॥ विप्रचित्तेः पुत्राः हरिवंशे प्रसिद्धाः ॥ सिंहिकायामथोत्पन्ना ॥ विप्रचित्तेः सुतास्तदा । दैत्य दानव संयोगाज्जातास्तीव्र पराक्रमाः ॥ सैंहिकेया इति ख्यातास्त्रयो दश महाबलाः ॥ व्यङ्गः शल्यश्च बलिनो नभश्चैव महाबलाः ॥ वातापिर्नमुचिश्चैव इल्वलः खसृमस्तथा ॥ आञ्जिको नरकश्चैव कालनाभस्तथैवच राहुर्ज्येष्ठश्चतेषांवैचन्द्रसूर्य प्रमर्दनः ॥ तत्रराहुश्चिरस्थायी । वातापिरगस्त्येन भुक्तः । नमुचिरिन्द्रेणहतः। शेषान्वैप्रचित्तान् शुम्भ निशुम्भौहत्वापुनर्हनिष्यामि ॥ इतिवामनपुराणे ॥हवनमेंअनारकीकली ॥

१ यहाँ अनार के फूल की आहुति देवे ।

यन्मुनीन् ॥ कीर्तयिष्यन्ति मनुजाः शताक्षीमिति मां ततः ॥४७॥ ततोऽहमखिलंलोकमात्मदेहसमुद्भवैः ॥ भरिष्यामि सुराः शाकैरावृष्टेः प्राणधारकैः ॥ ४८ ॥ [१]शाकम्भरीति विख्यातिं तदा यास्याम्यहं भुवि॥तत्रैवचवधिष्यामि दुर्गमाख्यंमहासुरम्॥४९॥ दुर्गा देवीति विख्यातं तन्मे नाम भविष्यति ॥ पुनश्चाहं यदा भीमं रूपं कृत्वा हिमाचले ॥५०॥ रक्षांसि भक्षयिष्यामि मुनीनां त्राणकारणात् ॥ तदा मां मुनयः सर्वे स्तोष्यन्त्यानम्रमूर्तयः ॥५१॥ भीमादेवी-

रण मनुष्य मुझको "शताक्षी" कह कर मेरी स्तुति करेंगे ॥४७॥ तदन्तर जब तक वृष्टि ( बरषा ) न होगी तब तक हे देवगण ! मैं अपनी देह ( शरीर ) से उत्पन्न करके शाक द्वारा सम्पूर्ण लोक का पालन करूँगी ॥४८॥ इस कारण संसार में "मैं शाकम्भरी" नाम से विख्यात होऊँगी ॥४९॥ और उसी समय मैं *दुर्गाख्य नामक असुर को मारूँगी ॥५०॥ तब मेरा नाम "दुर्गा" ऐसा विख्यात होगा फिर जब मैं भीम रूप करके मुनिजनों की रक्षा करने के निमित्त हिमालय पर राक्षसों को मारूँगी तब सब मुनि लोग नम्रमूर्ति होकर मेरी स्तुति करेंगे ॥५१॥ और मैं "भीमा देवी" नाम से प्रसिद्ध होऊँगी और

१भूयः सुरास्तिष्य युगे निराशिनी निरीक्ष्य मारीचगृहे शतक्रतोः ॥ संभूयदेव्यामित सप्तधामया सुराभविष्यामि शाकम्भरीति भगवती ज्ञानात् वामनपुराणे ॥ आहुति में बथुए का शाक व पालक

२ अयं दुर्गमोरुरु पुत्रः पुरुषाज्ञमेमृतिरिति ब्रह्मणोलब्धवरः ॥ शाकंभरीदेव्यवतारोऽष्टा विंशे कलियुगे इति ज्ञेयम् ।



बलावलेपाद्दुष्टेत्वं
ादुर्गे गर्वं मावह ।
न्यासांबल्माश्रित्य
युद्ध्यसे याति
ननी ॥ १० ॥ ३
व्युवाच ॥ १० ॥४
ुवैवाहं जगत्यत्र
तीया काममापरा ।
श्यैता दुष्टमय्येव
विशन्त्यो
द्विभूतयः ॥१०॥५॥



दुर्गादत्त भक्त



ततः समस्तास्ता देव्यो
ब्रह्माणी प्रमुखालयम् ।
तस्या देव्यास्तनौ-
जग्मुरेकैवासी
तदाम्बिका
देव्युवाच ॥ ७७ ॥
अहं विभूत्या
बहुभिरिहरूपैर्यदा
स्थिता । तत्संहृतं
मयैकैव तिष्ठा म्या-
जौ स्थिरोभव ॥१०॥८





तिविख्यातं तन्मेनामभविष्यति ॥ १यदारुणाख्यस्त्रै-
लोक्ये महाबाधां करिष्यति ॥५२॥तदाहं भ्रामरं
रूपंकृत्वा संख्येयषट्पदम् ॥ त्रैलोक्यस्य हितार्थाय
बधिष्यामि महासुरम् ॥५३॥ ❀भ्रामरीति च मां लो-
कास्तदा स्तोष्यन्तिसर्वतः ॥ इत्थंयदायदा बाधा दा-
नवोत्था भविष्यति ॥ ५४ ॥ तदा तदावतीर्याहं
करिष्याम्यरि-संक्षयम् ओं ॥ ५५ ॥ इति श्री मा-
र्कण्डेयपुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देव्याः स्तुतिर्ना-
मैकादशोऽध्यायः ॥११॥ उवाच ४ अर्ध १ श्लोक
५० एवम् ५५ एवमादितः ॥६३०॥

---

"अरुण" नामक असुर त्रैलोक्य में बाधा करेगा ॥५२॥ तब मैं असंख्य अष्टपद भ्रमर ( भौंरा ) होकर तीनों लोकों के हित के लिये उस [ अरुण दानव ] को मारूँगी ॥५३॥ तब सब जगह लोग मुझको "भ्रामरी" कहकर मेरी स्तुति करेंग इस प्रकार जब-जब दानव [ राक्षस ] कृत बाधा [ कष्ट ] होगी ॥५४॥ तब तब मैं अवतार लेकर शत्रुओं का नाश करूँगी ॥५५॥

इति आगरा निवासी श्री धनश्याम गोस्वामी कृत दुर्गा नारायणी स्तुति की भाषाटीका समाप्त हुई ॥



---

१ यदारुणाख्यो भवितामहासुरस्तदा भविष्यामिहिताय देवताः । महानिरूपेण विनष्टजीवितं कृत्वा समेष्यामि पुनस्त्रिविष्टपम् ॥ क्वचिदरुणाख्य इति पाठः ॥ वामनपुराणे ॥

❀ भ्रामरी नाम्ना स्तोष्यन्ति वाचा पूजयिष्यन्ति ॥ भ्रामर्याः षष्टितम चतुर्युगेऽवतार इति लक्ष्मी तन्त्रे ॥

ॐ जय जय मार्कण्डेय पुराणेसावर्णिकेमन्वन्तरे देवी माहात्म्ये सत्याः सन्तु ( यजमानस्यकामाः ) जगदम्बार्पणमस्तु ॥ ऐसा बोलकर जल छोड़ना ॥ मंत्र २४३ सफ़े में है ॥

वैदिक आहुति ११ अध्याय की ॥

एक पान पर शाकल्य १ कमलगट्टा घी में भिगोकर १ सुपारी, २ लोंग, १ छोटी इलायची, गूगल इस अध्याय में विशेष पुष्प व पायस ही है। सब चीजें स्रुची में रख खड़े होकर मंत्र बोलना ॥

तान्त्रिक आहुति ॥

क्लीं जयन्ती सांगायै सायुधायै सशक्तिकायै सपरिवारायै सवाहनायै लक्ष्मी वीजाधिष्ठात्र्यै गरुड़ वाहिनी नारायणि देव्यै महाहुतिं समर्पयामि नमः स्वाहा ॥ सामान सब ऊपर लिखा है ॥

---

# द्वादशोध्यायः ।

## अथ ध्यानम् ।

ॐ विद्युद्दामसमप्रभां मृगपतिस्कन्धस्थितां भीषणां-
कन्याभिः करवालखेटविलसद्धस्ताभिरासेविताम् ॥
हस्तैश्चक्रगदासिखेटविशिखाँश्चापं गुणं तर्जनीं बि-
भ्राणामनलात्मिकांशशिधरां दुर्गांत्रिनेत्रांभजे॥१२॥

---

विजली की रस्सी के समान कान्ति सिंह के ऊपर बैठी भाला और ढाल लिये हुए ८ कन्याओं से वेष्टित तथा हाथों में चक्र गदा, खड्ग, ढाल, वाण, धनुष, त्रिशूल, और तर्जनी से धनुष की डोरी को बजाती हुई चन्द्रमा को माथे पर धारण करे हुए ऐसी ३ नेत्र वाली दुर्गा का भजन करता हूँ ॥

देव्युवाच ॥ १ ॥ ओंएभिः स्तवैश्चमांनित्यंस्तो-
ष्यते यः समाहितः ।। तस्याहं सकलांबाधां शमयि-
ष्याम्यसंशयम् ॥२॥ मधुकैटभनाशं च महिषासुर-
घातनम्॥ कीर्तयिष्यन्तियेतद्वद्वधंशुम्भनिशुम्भयोः
॥३॥अष्टम्यां च चतुर्दश्यांनवम्यांचैकचेतसः॥श्रोष्य-
न्ति चैव ये भक्त्यामममाहात्म्यमुत्तमम् ॥४॥न तेषांदु-
ष्कृतं किञ्चिद्दुष्कृतोत्थानचापदः ॥भविष्यतिनदारि-
द्रयं न चैवेष्टवियोजनम् ॥५॥ शत्रुतो न भयं तस्य द-
स्युतो वा न राजतः॥न शस्त्रानलतोयौघात्कदाचित्स-
म्भविष्यति ॥६॥ तस्मान्ममैतन्माहात्म्यं पठितव्यं

---

देवी बोली—॥१॥ जो मनुष्य एकाग्र चित्त हो इस (दुर्गा-पाठ) स्तोत्र से मेरी स्तुति सब दिन (हमेशा) किया करैगा मैं उसकी सब बाधायें (कष्ट) अवश्य ही नाश करूँगी ॥२॥ मधु-कैटभ ( प्रथम अध्याय ) नाश का, महिषासुर के ( दूसरे अध्याय से चार तक) मारे जाने का और उसी प्रकार [६ अध्याय से १३ तक] शुम्भनिशुम्भ के बध का महात्म्य ॥३॥ जो कोई अष्टमी, चौदस और दोनों पक्ष की नवमी को दृढ़ चित्त होकर भक्ति पूर्वक कीर्तन करे व सुनेगा ॥४॥ उसको दुष्कृत-जनित [पाप] व दुष्कृत-जनित कोई विपत्ति नहीं घेरेगी न उसे कभी दरिद्रता होगी तथा न उसे इष्टमित्रों का कभी वियोग होगा ॥५॥ उसको शत्रु का कभी भय न होगा, तथा चोर, रोग और राज का भय न होगा ॥ शस्त्र, अग्नि और जल का भय भी कभी कुछ न होगा ॥६॥ इसलिये मेरा ये माहात्म्य भक्ति पूर्वक चित्त

समाहितैः ॥ श्रोतव्यं च सदा भक्त्या परं स्वस्त्ययनं हि तत् ॥७॥ उपसर्गानशेषांस्तु महामारीसमुद्भवान् ॥ तथा * त्रिविधमुत्पातं माहात्म्यं शमयेन्मम ॥८॥ यत्रैतत्पठ्यते सम्यङ्नित्यमायतने मम ॥ सदा न तद्विमोक्ष्यामि सान्निध्यं तत्र मे स्थितम् ॥९॥ बलिप्रदाने पूजायामग्निकार्ये महोत्सवे । सर्वं ममैतच्चरितमुच्चार्यं श्राव्यमेव च ॥१०॥ जानताजानता वापि बलिपूजां तथा कृताम् ॥ प्रतीच्छिष्याम्यहं प्रीत्या

---

लगा कर पढ़ने और सुनने योग्य है इससे परम कल्याण होता है ॥७॥ मेरा यह माहात्म्य महामारी [प्लेग] समुत्थित अनेक प्रकार के उपसर्ग तथा त्रिविध-उत्पात [आधि दैविक, आधिभौतिक, आध्यात्मिक ] को दूर करता है ॥८॥ जिस घर में यह माहात्म्य पूर्ण रीति से निरन्तर पाठ किया जाता है मैं उस घर को कभी परित्याग नहीं करती हूं ॥ वहीं मेरा सांनिध्य होता है ॥९॥ बलिप्रदान के समय पूजा के समय अग्नि कार्य (हवन) के समय वा अन्यान्य महोत्सवों में मेरे इस चरित्र का उच्चारण करना और सुनना बहुत आवश्यक है॥१०॥जानकर अथवा बिना जाने बलियुक्त, होम व पूजा होने से वह पूजा प्रसन्नता-पूर्वक मैं

---

त्रैविध्यं, आध्यात्मिकाधिदैविकाधिभौतिक भेदेन । तत्राध्यात्मिकं द्विविधं शारीरं मानसं च ॥ शारीरं वातपित्तश्लेष्मणां वैशम्यनिमित्तं ॥ मानसं, काम क्रोध लोभ मोहेर्ष्या विषाद दर्शन निबन्धनम् ॥ सर्वं चैतदान्तरो पाप साध्यत्वादाध्यात्मिकं च ॥ तत्राधिभौतिकं, मानुष पशु पक्षि सरीसृप स्थावर निमित्तं ॥ आधिदैविकं यक्ष राक्षस विनायक ग्रहादिनिबन्धनमिति ॥

वह्निहोमं तथा कृतम् ॥११॥ शरत्काले महापूजा क्रियते या च वार्षिकी ॥ तस्यां ममैतन्माहात्म्यं श्रुत्वा भक्तिसमन्वितः ॥१२॥* सर्वाबाधाविनिर्मुक्तो धनधान्यसुतान्वितः ॥ मनुष्यो मत्प्रसादेन भविष्यति न-संशयः ॥१३॥ श्रुत्वा ममैतन्माहात्म्यं तथा चोत्पत्तयः शुभाः ॥ पराक्रमं च युद्धेषु जायते निर्भयः पुमान् ॥१४॥ रिपवः संक्षयं यान्ति कल्याणं चोपपद्यते ॥ नन्दते च कुलं पुंसां माहात्म्यं मम शृण्वताम् ॥१५॥ शान्तिकर्मणि सर्वत्र तथा दुःस्वप्न-दर्शने । ग्रहपीडासु चोग्रासु माहात्म्यं शृणुयान्मम ॥१६॥ उपसर्गाः शमं यान्ति ग्रहपीडाश्च दारुणाः

---

ग्रहण करती हूं ॥शरत काल [आश्विन शुक्ला] में जो वार्षिकी महा पूजा होती है उस पूजा के समय मेरा यह माहात्म्य भक्ति पूर्वक सुनने से मनुष्य ॥१२॥ मेरी कृपा से सब प्रकार की आपत्तियों से मुक्त होता है धन धान्य और पुत्र समन्वित निश्चय होता है ॥१३॥ मेरा यह माहात्म्य तथा मेरी इस शुभ उत्पत्ति की कथा सुनने तथा युद्ध में मेरा पराक्रम सुनने से पुरुष निर्भय होता है ॥१४॥ उस (सुननेवाले) के शत्रुओं का नाश हो जाता है तथा उसका कल्याण होता है और मेरा माहात्म्य सुननेवाले का कुल भी आनन्द पाता है ॥१५॥ सब जगह शान्ति कामों में, और दुःस्वप्न देखने से तथा उग्र ग्रह पीड़ा में पड़ने से मेरा यह माहात्म्य सुनना चाहिए ॥१६॥ इस माहात्म्य के सुनने से उपसर्ग

*हवन में छोटी इलायची की आहुति देनी चाहिये

